


२

संकलन और
रूपांतर

अमृतराय

हंस प्रकाशन
इलाहाबाद

# भूमिका

सब जानते हैं, प्रेमचंद ने अपने साहित्यिक जीवन का आरंभ उर्दू से किया था। बरसों केवल उर्दू में लिखते रहने के बाद वह हिन्दी की तरफ़ आये। उपन्यास और कहानियाँ तो लिखीं ही, साहित्य, संस्कृति, समाज, राजनीति से संबंध रखनेवाले विविध प्रसंगों पर ढेरों लेख भी लिखे। इस प्रकार के लेखन का उनका क्रम आजीवन चला और मुंशीजी के पूर्ण साहित्यिक व्यक्तित्व और देन को समझने के लिए उसका महत्व मुंशीजी के कथा-साहित्य से अणुमात्र कम नहीं है।

इस खजाने की तरफ़ अब तक किसी का ध्यान नहीं गया था, और शायद इन पंक्तियों के लेखक का भी न जाता अगर मुंशीजी की प्रामाणिक जीवन लिखने के तक़ाज़े ने उसे मजबूर न किया होता कि वह उन सब चीजों की छान-बीन करे जो-जो मुंशीजी ने जब-जब और जहाँ-जहाँ लिखीं। पुरातत्व-विभाग की इसी खुदाई में यह दफ़ीना हाथ लग गया!

यह लगभग सोलह सौ पृष्ठों की सामग्री है जो 'विविध प्रसंग' के तीन खण्डों में दी जा रही है।

पहले खण्ड में १६०३ से लेकर १६२० तक के लेख और समीक्षाएँ हैं र काल-अनुक्रम से। 'तुर्की में वैधानिक राज्य' शीर्षक लेख भूल से ग़लत जगह पर-लग गया है।

दूसरे और तीसरे खण्ड में १६२१ से लेकर १६३६ तक के लेख, टिप्पणियाँ और समीक्षाएँ हैं जिनको 'राष्ट्रीय राजनीति' 'अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति' 'हिन्दू-मुसलमान' 'छूत-अछूत' 'किसान-मजूर' 'साहित्य-दर्शन' 'धर्म-समाज' 'महिला, जगत्' 'समीक्षाएँ' 'श्रद्धांजलियाँ' आदि शीर्षकों के अन्तर्गत विषय-क्रम से प्रस्तुत करना अधिक सार्थक जान पड़ा।

छोटी टिप्पणियों को भी हमने वही स्थान दिया है जो बड़े लेखों को, सिर्फ़ इसलिए नहीं कि मुंशीजी ने उन्हें लिखा है बल्कि इसलिए कि वह देखने में चाहे जितनी छोटी हों पर घाव गहरा करती हैं। अपने उस छोटे-से कलेवर में भी उनका वक्तव्य स्पष्ट है, महत्वपूर्ण है और उनकी उपेक्षा नहीं की जा सकती।

समीक्षाएं कुछ छोड़ दी गयी हैं। जो दी जा रही हैं, उनमें दो प्रकार की समीक्षाएँ हैं। कुछ तो बहुत जानी-मानी पुस्तकों की समीक्षाएँ हैं। उनके संबंध में कुछ कहने की जरूरत नहीं है। कुछ अज्ञात-सी पुस्तकों की समीक्षाएँ हैं। उनको देना इसलिए ज़रूरी समझा गया कि उन पुस्तकों को निमित्त बनाकर मुंशीजी ने अपनी कोई बात कहनी चाही है।

'विविध प्रसंग' के पहले खण्ड में अधिकांश लेख उर्दू के प्रसिद्ध पत्र 'ज़माना' से लिये गये हैं जिससे मुंशीजी का आजीवन बहुत आत्मीय संबंध रहा। 'ज़माना' की पूरी फ़ाइल किसी एक जगह नहीं मिल सकी—'ज़माना' के अपने घर में भी नहीं। इस कमी को लखनऊ विश्वविद्यालय और अलीगढ़ विश्वविद्यालय के संग्रहों से काफ़ी हद तक पूरा कर लिया गया है, तो भी कुछ अंक छूट गये जो शायद आगे कभी मिलें। इस खोज में उर्दू के प्रसिद्ध आलोचक प्रोफ़ेसर एहतेशाम हुसेन, जो सम्प्रति प्रयाग विश्वविद्यालय में उर्दू विभाग के अध्यक्ष हैं, और डाक्टर क़मर रईस से, जिन्होंने प्रेमचंद के उपन्यासों पर काम करके डाक्टरेट ली है और जो इन दिनों दिल्ली विश्वविद्यालय में उर्दू के अध्यापक हैं, बहुत मदद मिली है और मैं हृदय से उनका आभारी हूँ।

इस अवधि में मुंशीजी ने 'ज़माना' के अलावा और भी अनेक उर्दू पत्रों में, जैसे मौलाना मुहम्मद अली के 'हमदर्द' और 'इम्तयाज़ अली ताज' के 'कहकशाँ' 'ज़माना' आफ़िस से ही निकलनेवाले साप्ताहिक 'आज़ाद' और चकबस्त के मासिक पत्र 'सुबहे उम्मीद' में काफ़ी नियमित रूप से लिखा। दुर्भाग्यवश अब तक उनको और दूसरे अनेक उर्दू पत्रों की फ़ाइलें नहीं मिल सकी हैं जिनको देखना बिल्कुल जरूरी है क्योंकि उनमें कहानियों के साथ-साथ यदा-कदा कुछ लेख होने की भी पूरी संभावना है। बहरहाल, उर्दू पत्रों की तलाश और छानबीन का यह काम लंबा है और काफ़ी दिनों तक चलते रहना होगा।

'रफ़्तारे ज़माना' के नाम से एक स्थायी स्तंभ मुंशीजी ने 'ज़माना' में बहुत अर्से तक लिखा, लेकिन बदक़िस्मती से उस पर मुंशीजी का नाम नहीं जाता था और कब से कब तक यह स्तंभ उनके हाथ में रहा, इसका भी कहीं कोई संकेत नहीं मिलता। १९३८ में जब 'ज़माना' का प्रेमचंद-स्मृति अंक निकला था, तभी ज़माना-संपादक मुंशी दयानरायन निगम के लिए यह बतलाना असंभव हो गया था कि प्रेमचंद के लिखे हुए 'रफ़्तारे ज़माना' के कालम कौन-से हैं, अब तो इसकी पड़ताल का कोई सवाल ही नहीं उठता। असहयोग के दिनों में, नौकरी छोड़ने के ठीक पहले, मुंशीजी ने तालीमी नान-कोआपरेशन पर एक लेख लिखा था पर वह अब तक कहीं मिला नहीं।

उर्दू के इन सब लेखों को ज्यों का त्यों छाप देना हिन्दी पाठकों के लिए बहुत कठिनाई उपस्थित करता इसलिए उनका हिन्दी रूपान्तर जरूरी हो गया।

हाँ, रूपान्तर करते समय इस बात का विशेष ध्यान रखा गया है कि मुंशीजी की भाषा और शैली की पूरी तरह रक्षा हो और केवल ऐसे ही शब्द और वाक्यांश बदले जायँ जिनको बदले बिना काम न चलता हो।

'विविध प्रसंग' के दूसरे और तीसरे खण्डों में मूल हिन्दी सामग्री है। कुछ फुटकर लेख और टिप्पणियाँ और समीक्षाएँ माधुरी, चाँद, मर्यादा, स्वदेश आदि पत्रों से ली गयी हैं (जिसका संकेत भी लेख के अंत में दे दिया गया है) लेकिन अधिकांश सामग्री 'हंस' और 'जागरण' से संकलित है। मासिक पत्र होने के नाते, 'हंस' से ली गयी सामग्री के अंत में केवल महीना और सन मिलेगा, 'जागरण' साप्ताहिक था, उसमें तारीख भी मौजूद है।

'हंस' और 'जागरण' की इस सामग्री के लिए मैं पंडित विनोद शंकर व्यास का अनन्य आभारी हूँ जिन्होंने अपनी जतन से रखी हुई फ़ाइलें मुझे सौंपकर इस कार्य को संभव बनाया। जहाँ तक मैं जानता हूँ, 'हंस' और 'जागरण' की पूरी फ़ाइल, विशेषतः 'जागरण' की, और कहीं भी उपलब्ध नहीं है! उनके सौहार्द और सहयोग से ही प्रेमचंद का यह तेजस्वी पत्रकार का रूप हिन्दी संसार के सामने प्रस्तुत करना संभव हो रहा है।

इस लंबे शोध-कार्य में, जिसका सूत्रपात जीवनी लेखन से हुआ, भाई महादेव साहा की निरंतर प्रेरणा का मैं कितना ऋणी हूँ, इसकी स्वीकृति शब्दों से नहीं, मौन से ही की जा सकती है।

भाई श्रीनाथ पाण्डेय ने कुछ लेख कलकत्ते से ढूँढ़कर भेजे। मैं उनका आभारी हूँ।

दूसरे भी कई मित्रों का मुक्त सहयोग मुझे इस कार्य में मिला है। उन सबके प्रति मैं अपनी कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ।

अमृत राय

# क्रम

## राष्ट्रीय रंगमंच : स्वाधीनता-संग्राम १७-२८३

## अन्तर्राष्ट्रीय रंगमंच : युद्ध और शान्ति २८५-३४७

# स्वदेश का सन्देश

'स्वदेश' के लिए सचमुच यह संतोष और सौभाग्य की बात है कि उसका जन्म एक नवीन युग में हो रहा है—ऐसे नवीन और शुभ युग में, जो अपने सच्चे सिद्धान्तों के बल पर, निकटवर्ती भविष्य में, सारे संसार से अपनी सत्ता और महत्ता आप मनवा लेगा। परन्तु अभी इस नवीन और शुभ युग की केवल पौ फटी है—प्रकाश होना बाकी है। तो भी हम इस युग का हृदय से स्वागत करते हैं। हमें संयुक्त राज्य अमरीका के राष्ट्रपति डा० विल्सन के शब्दों में, इस बात पर पूर्ण विश्वास है कि आज से चार-पाँच वर्ष पहले 'कोई राष्ट्र किसी विशेष सिद्धान्त को लेकर समर-क्षेत्र में नहीं उतरा था'—केवल युग की आवश्यकता ने सभी राष्ट्रों के मुँह से बड़ी-बड़ी बातें निकलवा ली थीं। ऐसी दशा में हम अब यह भी निस्संकोच होकर कह सकते हैं कि इस नवीन युग की आवश्यकता संसार की गति को भी अपने अनुकूल मोड़ लेने से बाज़ न आयेगी।

हम अपनी इस पिछली बात पर इसलिए और भी ज़ोर देते हैं कि समय की दशा कभी स्थिर नहीं रहती। हाँ, यह ज़रूर है कि वायु के समान कभी तो उसकी गति ऐसी मंद होती है कि हमको उसका ज्ञान ही नहीं हो पाता और कभी इतनी प्रचंड कि उसके वेग से प्राचीन से प्राचीन प्रथाएँ उखड़ जाती हैं, समाज-सागर में हलचल मच जाती है और बड़े से बड़े अटल सिद्धान्तों की जड़ें हिल जाती हैं। अतएव, वर्तमान समय की गति को, यदि हम इसी प्रचंड पवन के नाम से पुकारें तो बेजा न होगा। उसने दो-एक वर्षों ही में राष्ट्र की दशाओं में वह परिवर्तन कर दिया जो साधारणतः सामान्य रीति से, शताब्दियों में भी न होता। अब तक उन स्वराज्य-प्राप्त देशों में भी, जिनका राष्ट्र-संगठन सम्पूर्ण समझा जाता था, कुछ गिने-गिनाये लोग ही जनता के भाग्य के विधाता होते थे। धन सर्वप्रधान वस्तु थी। उसी की वृद्धि पर देश की उन्नति, देश का गौरव और देश की शक्ति निर्भर समझी जाती थी। यदि उस धन की रक्षा करने के निमित्त असंख्य प्राणियों का बलिदान करना पड़े तो भी इसमें कोई आपत्ति न थी।

राष्ट्रों का लक्ष्य केवल धन और प्रभुत्व का संग्रह था। न्याय, प्रेम, सद्व्यवहार, दया और धर्म का मान घटते-घटते शून्य हो गया था। धन ही धर्म था, धन ही न्याय और धन ही सब कुछ। जनता केवल धन-वृद्धि की सामग्री मात्र समझी जाती थी। पर इस युद्ध ने इस स्थिति में बहुत कुछ संशोधन कर दिया है। स्वेच्छाचारिता का संपूर्ण नाश हो गया है—चाहे वह प्रधान व्यक्तियों के हाथों में रही हो और चाहे राज-कर्मचारियों के। रूस, जर्मनी, आस्ट्रिया आदि देशों में अब जनता स्वयं अपने भाग्य की अधिकारिणी बनती जा रही है। प्रभुत्व और राज्य-विस्तार के लिए वह अपने रक्त बहानेवालों को अब कठिन से कठिन दण्ड देने पर प्रस्तुत है।

यह तो हुआ रण-परास्त देशों का हाल। विजय-प्राप्त देशों में भी जनता के स्वत्व और अधिकार बढ़ा दिये गये हैं। इंगलैण्ड ने स्त्रियों को अभी तक राजकीय स्वत्वों से वंचित रखा था। मज़दूरों और किसानों में भी कितनों ही को ये स्वत्व प्राप्त न थे। पर अब पार्लामेण्ट में बैठने और उसके मेम्बरों के चुनने का अधिकार इतना विस्तृत हो गया है कि वोटरों में लगभग अस्सी लाख स्त्री-पुरुषों की संख्या बढ़ गयी है। केवल इतना ही नहीं, मज़दूरों की स्वास्थ्य-रक्षा, उनकी मज़दूरी की वृद्धि और अन्य नाना प्रकार की सुविधाओं का प्रयत्न किया जा रहा है। सचमुच जनता का इतना गौरव इस युद्ध से पहले कभी न था। वास्तव में इस युद्ध में अगर किसी की जीत हुई है तो वह है जनता की जीत। इस युद्ध ने जनता के लिए वह कर दिया है जो फ्रांस की राज्य-क्रान्ति ने भी न किया था।

इस युद्ध-रूपी क्षीर-सागर के मथने से दूसरा फल-रत्न यह निकला है कि अब निर्बल जातियों को शक्ति-सम्पन्न जातियों का आहार नहीं बनने दिया जायगा। अब तक शक्तिशाली जातियाँ निर्बल को अपना खाद्य समझती थीं। जिसकी लाठी उसकी भैंस का सिद्धान्त सर्वमान्य था। पोलैण्ड अपनी इच्छा के विरुद्ध जर्मनी, रूस, आस्ट्रिया आदि देशों का ग्रास बना हुआ था। सर्बिया पर आस्ट्रिया के दाँत थे। राज्य-विस्तार की धुन में इस बात की रत्ती भर भी परवाह न की जाती थी कि जिन पर हम अधिकार जमाना चाहते हैं वास्तव में उनकी अपनी इच्छा क्या है। विजयी राजा अथवा साम्राज्य को अधिकार था कि परास्त देशों के जिस भाग को चाहे हड़प बैठे। यहाँ तक धाँधली होती थी कि दहेजों में राष्ट्रों के वारे-न्यारे हो जाते थे। परन्तु अब इस दुरवस्था का संशोधन हो रहा है। अब भविष्य में राष्ट्रों के साथ वस्तुओं या पशुओं के समान व्यवहार नहीं किया जायगा। प्रत्येक जाति को इस बात का अधिकार होगा कि वह अपने भाग्य का आप निर्णय करे, वह जिस साम्राज्य के अधीन रहना चाहे रहे, और, उसकी इच्छा हो तो, स्वयं अपना राज्य-शासन आप करे। हम नहीं कह सकते कि इस प्रथा का क्या फल होगा। संभव है, संसार असंख्य छोटे-मोटे राज्यों में विभक्त हो जाय, पर कुछ भी हो उसका फल इतना अवश्य होगा कि राज्यविस्तार की कुचेष्टा का लोप हो जायगा।

निर्बल जातियाँ भी निश्शंक अपना जीवन-निर्वाह कर सकेंगी। उन्हें किसी बलवान जाति के पैरों तले कुचले जाने का भय न रहेगा। वास्तव में यह समय राष्ट्रों के निर्माण का समय है। 'लीग आफ़ नेशन्स' अर्थात् जातियों की पंचायत का उद्योग हो रहा है और आशा है कि थोड़े ही दिनों में यह संस्था विद्यमान हो जायगी। सचमुच वह दिन संसार के लिए आनन्द का दिन होगा। उस समय यह बड़ी-बड़ी सेनाएँ, यह जहाजों के शक्ति-मय समूह, यह अस्त्र-शस्त्र की वृद्धि, यह संघर्षण, यह चढ़ा-ऊपरी सब भंग हो जायगी। कम से कम इतनी प्रतिद्वंद्विता न रहेगी। भारत की दीन आँखें भी इस पंचायत की ओर लगी हैं पर कौन यह कहने का साहस करेगा कि हम भी उस पंचायत में सम्मिलित होने के योग्य हैं। हमारे समाज में अभी ऊँच-नीच का विचार ज्यों का त्यों बना है। चमार अब भी अछूत है और डोमों का स्पर्श करना तो हमारे लिए घोर पातक है। मनुष्य की आत्मा की श्रेष्ठता, उसका गौरव, हम भूले बैठे हैं। हमारी दृष्टि स्थूल हो गयी है। वह शरीर के भीतर प्रवेश नहीं कर सकती। उसे आत्मिक समानता, पवित्रता और व्यापकता दिखलायी ही नहीं देती। हमारे कृषक अब भी नीच समझे जाते हैं। उनसे अब भी बेगार ली जाती है, उन पर नाना प्रकार के अन्याय किये जाते हैं, स्वार्थान्ध ज़मींदार-गण उन्हें सताने और कुचलने में अब भी संकोच नहीं करते। हमारे ऊपर मूर्खता का अब भी वही पुराना साम्राज्य है। हमें या तो शिक्षा दी ही नहीं जाती या दी जाती है तो वह हमारे आदर्श से बिलकुल गिरी हुई है। सारांश यह कि उस पंचायत में सम्मिलित होने के पहले हमको बड़ी-बड़ी तैयारियाँ करनी हैं। जब तक वह तैयारियाँ पूरी न होंगी तब तक पंचायत में हमें स्थान मिलना कठिन है। हमारी राज-नैतिक और सामाजिक सुधारक संस्थाएँ अभी तक नगरों का ही चक्कर काटती रही हैं—वे बाहर नहीं निकलने पायीं। हमारी जाति, जो प्रधानतः देहातों में रहती है, बिलकुल नहीं जानती कि हम क्या कर रहे हैं। वह हमारी वेश-भूषा और भाव को देखकर हमसे कुछ पृथक-सी हो गयी है। उसे जगाना, उसे अपनाना, उसकी उपेक्षा न करके उसके प्रति प्रेम और संवेदना के भाव प्रकट करना—यह प्रत्येक स्वदेशाभिमानी का प्रधान कर्तव्य है। हमारे नगरों में राजनैतिक बयार बह चली है परन्तु हमारे देहातों में अभी तक उसका प्रवेश नहीं हुआ। यह उद्देश्य प्रत्येक स्वदेशवत्सल के सामने है। इसको पूरा करना उसका धर्म है। यह माना कि हमारी शक्तियाँ न्यून हैं, हमारे हृदय में बल नहीं, हमारी आत्मा दुर्बल हो गयी है, हमारे हाथ और पैर शिथिल पड़ गये हैं, परन्तु इन सब बाधाओं के होते हुए भी हम यह भी जानते हैं कि यदि हमको संसार में जीवित और सम्मानित रहना है तो यह बोझ हमें उठाना ही पड़ेगा। हमें प्रस्ताव पास करते-करते बहुत दिन हो गये और यद्यपि उसका कुछ न कुछ फल अवश्य निकला परन्तु समय और शक्तिव्यय को देखते हुए यह आशातीत नहीं कहा जा सकता। कारण यही था कि हमने अपने कार्य-क्षेत्र को संकुचित रक्खा। अब उसके विस्तार का समय आ गया है।

संभव है कभी यह आशा की जाती रही हो कि हिन्दुस्तान के शिक्षित लोग अपना एक अलग गुट बना लेंगे, पर अब वह स्वप्न देखना भूल है। **हिन्दुस्तान का उद्धार हिन्दुस्तान की जनता पर निर्भर है।** जनता में अपनी योग्यता के अनुसार यह भाव पैदा करना प्रत्येक स्वदेशवासी का परम धर्म है। स्वदेश तुम्हें संदेश दे रहा है कि तुम भी मनुष्य हो, तुमको भी ईश्वर के यहाँ से समान अधिकार प्राप्त हैं। तुममें भी उन्नति करने की, गौरवशाली बनने की शक्ति मौजूद है। उठो, उससे काम लो। यह आलस्य छोड़ो, हिम्मत मज़बूत करो और परमात्मा तुम्हारे सहायक होंगे। *

**'स्वदेश' प्रवेशांक, बसंत पंचमी १९७५ वि०**

# वर्तमान आन्दोलन के रास्ते में रुकावटें

स्वराज्य का वर्तमान आन्दोलन अभी तक तो कामयाबी के साथ जारी ही है लेकिन अब हालतें रोज़ ब रोज़ ख़तरनाक होती जा रही हैं। यों कुछ लोगों की दृष्टि में तो असहयोग आन्दोलन को सिरे से ही कोई कामयाबी हासिल न हुई—न लड़कों ने मदरसे छोड़े, न सरकारी मुलाज़िमों ने नौकरियाँ छोड़ीं, न वकीलों ने वकालत को नमस्कार किया, न पंचायतें क़ायम हुईं। लेकिन असहयोग के बड़े से बड़े समर्थक के ध्यान में भी यह बात न रही होगी कि इन सभी शाखों में सोलहों आना कामयाबी होगी। ऐसे मामलों में जहाँ निजी नफ़े-नुक़सान का सवाल पेश हो जाता है, सोलहों आने कामयाबी की उम्मीद करना सुनहरे सपने देखना है। यहाँ तो रुपये में आना दो आना कामयाबी हो जाय वही बहुत है और ख़ासकर हिन्दोस्तान जैसे ग़रीब देश में जहाँ सारा मामला आख़िरकार रोज़ी पर आकर रुक जाता है। फिर यहाँ बावजूद नेशनल काँग्रेस की तीस-साल लड़ाई के क़ौम ने व्यावहारिक राजनीति में अभी हाल ही में क़दम रखा है। अभी निजी हित और स्वार्थ दिलों से दूर नहीं हैं। क़दम-क़दम पर नफ़े-नुक़सान का मसला पेश हो जाता है और जब ख़याल कीजिए कि अभी दो साल पहले यहाँ की राजनीतिक हालत क्या थी—लोग बेजा ख़ुशामद और लच्छेदार बातों को राजनीति का मुख्य अंश समझते थे, यहाँ तक कि मज़हबी जलसों और मुशायरों में भी राज्य-भक्ति पर प्रस्ताव पास करना एक मुख्य कर्तव्य हो गया था—सरकारी नौकरियों के लिए कितनी दौड़-धूप, कितनी छीना-झपटी और कितनी

*** यह पत्र की सम्पादकीय नीति की घोषणा है। इसके नीचे प्रेमचंद का नाम नहीं है। पर पत्र के संचालक-संपादक पंडित दशरथप्रसाद द्विवेदी ने संकलनकर्ता से जोर देकर कहा कि प्रस्तुत सम्पादकीय उन्होंने प्रेमचंद से ही लिखवाया था—अ०**

गुप्त कार्रवाइयाँ की जाती थीं तो ऐसी हालत में यह उम्मीद करना कि किसी जादू-मन्तर से क़ौम का हर एक आदमी अपने निजी फ़ायदे को अपनी ज़िन्दगी को क़ौम पर क़ुर्बान कर देगा, असलियत की तरफ़ से आँखें बन्द कर लेना है। इसलिए हम यह दावा करना अपने तईं ठीक समझते हैं कि स्वराज्य का आन्दोलन अब तक कामयाब हुआ है। विद्यार्थियों ने सामूहिक रूप से स्कूल-कालेज न छोड़े हों लेकिन उनमें आज़ादी और सच्चाई की चेतना, सेवा और बलिदान की भावना ज़रूर पैदा हो गयी है जो आगे चलकर राष्ट्र के लिए बहुत ही उपयोगी सिद्ध होगी।

सरकारी नौकरों ने अपनी नौकरियाँ बहुत बड़ी संख्या में नहीं छोड़ीं लेकिन उनमें ज़्यादा नहीं तो पचास फ़ी सदी ऐसे ज़रूर हो गये हैं जो अपनी मौजूदा हालत को निराश आँखों से देखते हैं, अपने ओहदे को गौरव की या अपने रोब को बढ़ानेवाली चीज नहीं समझते, बल्कि जीविकोपार्जन की विवशता समझते हैं और अगर आज उन्हें कोई ऐसी सूरत नज़र आये जिससे वह भूख और बदहाली से बचकर ज़िन्दगी बसर करें तो ग़ालिबन वह आज ही इस्तीफा देकर अलग हो जायेंगे। वकीलों ने वकालत को सामूहिक रूप से नमस्कार न कर लिया हो लेकिन ऐसा शायद ही कोई ज़िला हो जहाँ इस्तीफ़ा दिये हुए वकील राष्ट्र की सेवा में न लगे हों और यह तो दिन की रोशनी की तरह स्पष्ट है कि वकालत के पेशे पर राष्ट्र को वह अभिमान नहीं रहा जो एक साल पहले था। कहाँ तो यह कैफ़ियत हो गयी थी कि हमारे नौजवान विद्यार्थी वकालत ही को अपना जीवन-लक्ष्य, जीवनोद्देश्य और जीवन-सर्वस्व समझते थे, सोसायटी में वकालत की बड़ी इज़्ज़त हो गयी थी और कहाँ अब यह हाल हो गया है कि जो लोग अभी तक इस पेशे में हैं और जिनमें अपने निजी स्वार्थ ने स्वाभिमान और देश-गौरव की भावना को बिलकुल ख़त्म नहीं कर दिया है वह अब सर उठाकर नहीं चल सकते। ग़रज़ कि जीवन का ऐसा कोई क्षेत्र नहीं है जिस पर असहयोग का असर कमोबेश न पड़ा हो। खासतौर पर स्वदेशी आन्दोलन और मद्य-निषेध में तो इस आन्दोलन को बधाई के योग्य सफलता मिली है। मगर ज्यों-ज्यों हम लक्ष्य के पास पहुँचते जाते हैं, विरोधी शक्तियाँ भी ज़्यादा तेज़, ज़्यादा संगठित, ज़्यादा सजग होती जाती हैं। जब तक यह ख़याल किया जाता था कि दूसरी हिन्दोस्तानी कोशिशों की तरह यह आन्दोलन भी आखिरकार अपने ही ज़ोर से गिर जायगा और यह जोश कुछ दिनों में आप ही आप ख़त्म हो जायगा तब तक विरोधी शक्तियाँ किसी क़दर दिलचस्पी से इस दृश्य को देख रही थीं। लेकिन अब जब कि उन्हें यह लक्षण दिखायी दे रहे हैं कि यह गति केवल झोंके की गति नहीं, बल्कि भूडोल है तो उनकी दिलचस्पी विरोध की शक्ल में बदलती जा रही है। चुनांचे इस आन्दोलन के रास्ते में सबसे बड़ी रुकावट शान्ति-भंग की आशंका और जानोमाल, सतीत्व और सम्मान की रक्षा का ख़याल है। दीर्घकालीन शान्त जीवन ने शान्ति को हमारे लिए खाने और हवा-पानी की तरह ज़रूरी बना रखा है। यहाँ तो मामूली हड़-

तालें भी चन्द साल पहले राष्ट्र के लिए परीशानी और भय का कारण बन जाती थीं, जाहिलों में आपसी फ़साद और लड़ाई-झगड़े हो जाते थे तो सारे मुल्क में कुहराम-सा मच जाता था। हम अपनी मीठी नींद में ज़रा भी खटका बर्दाश्त न कर सकते थे। ऐसी हालत में शान्ति भंग होने का डर अगर इस आन्दोलन को जड़ उखाड़ने पर आमादा होकर सरकार की हिमायत और उसे ताक़त पहुँचाने को अपना पहला कर्तव्य समझ ले तो कोई आश्चर्य की बात नहीं है। ऐसे लोगों की संख्या देश में कम नहीं है—वह खुशामदी नहीं हैं, अवसरवादी नहीं हैं, सरकार के भाट बनकर अपना मतलब नहीं साधना चाहते बल्कि उन्हें सच्चे दिल से शान्ति के भंग होने और उसके डरावने नतीजों का डर है। वह जब अपनी हालत का दूसरी आज़ाद क़ौमों से मिलान करते हैं, उनके त्याग और देश-प्रेम के उत्साह को देखते हैं तो अपनी खामियों और कमज़ोरियों को देखकर उन्हें अपने ऊपर भरोसा नहीं होता कि हम इस कठिन लड़ाई में सफल हो सकेंगे। आरा और कटारपुर और मोपलाओं के हंगामों पर नज़र डालते हैं तो उनका यह भरोसा और भी ग़ायब हो जाता है और इस मजबूरी की हालत में वह वर्तमान व्यवस्था के सुधार और संशोधन में अपनी मुक्ति समझने लगते हैं और मजबूर होकर राज्य-भक्तों की श्रेणी में आ जाते हैं। मगर जान और माल की हिफ़ाज़त का ख़याल कोई हिन्दोस्तान की ही ख़ास चीज़ नहीं है, वह मनुष्यमात्र का स्वभाव है। मनुष्य ही का नहीं, हर प्राणी का। अपने जीवन और उसकी रक्षा की चेतना छोटे से छोटे प्राणी में भी पायी जाती है। इंसान में अपनी जीवन-रक्षा के साथ अपने माल और अपने सम्मान की रक्षा का ख़याल भी शामिल है। यह मत समझिए कि योरप और अमरीका में हर आदमी आज़ादी का इतना मतवाला है कि उस पर बलिदान होने का तैयार है। इसमें शक नहीं कि मुद्दतों आज़ादी का मज़ा उठाने और एक देश की व्यवस्था करने के बाद उनमें बलिदान की भावना अपेक्षाकृत अधिक सबल हो गयी है लेकिन ऐसे व्यक्ति हर देश में गिने-गिनाये ही होते हैं जो अपनी आत्मा या स्वाधीनता की रक्षा पर अपना सब कुछ बलिदान कर दें। अगर यह कैफ़ियत होती तो उन देशों में अनिवार्य सैनिक-सेवा की ज़रूरत ही न पड़ती, लोग खुद ब खुद अपने सीने को ढाल बनाकर मैदान में चले जाते; लेकिन कहीं भी यह कैफ़ियत नहीं है, यहाँ तक कि अब सारा योरप लड़ाई से इतना तंग आ गया है कि उसके नाम ही से उसकी रूह फ़ना हो जाती है। हाँ, जब ऐसा मौक़ा आ जाता है कि राष्ट्र और देश पर अपना सब कुछ निछावर किये बिना कोई रास्ता नज़र नहीं आता, जब यह आशंका हो जाती है कि दुश्मन के अत्याचरी हाथों से जान और माल की रक्षा न हो सकेगी तो बजाय इसके कि अपनी-अपनी दौलत को सन्दूक़चे में बन्द करके लोग उस पर बैठ जायँ, वह विवश होकर मैदान में निकल पड़ते हैं। लेकिन जब तक इतनी भीषण आशंका नहीं होती उन राष्ट्रों का उत्साह भी अपने शिखर पर नहीं पहुँचता। हमारा ख़याल है (सम्भव है कि हमने राष्ट्रीय भावनाओं

का मूल्यांकन करने में भूल की हो ) कि अब सजग छात्रों में तो शायद ही कोई ऐसा बाप होगा जो अपने दो बेटों में से एक को देश की रक्षा के लिए खुशी से अलग न कर दे। आपत्ति की जा सकती है कि पिछले महायुद्ध में सैकड़ों प्रलोभनों और हिम्मत बढ़ाने की कोशिशों के बावजूद शिक्षित नवयुवकों में से बहुत कम फ़ौज में शामिल होने पर आमादा हुए। इसके कारणों की जाँच करना बहुत कठिन नहीं है। इंसान खुशी से अपनी जान देना उसी हालत में मंजूर करता है, जब निस्बतन उसे उतना ही फ़ायदा भी हो। नायब तहसीलदारी या तहसीलदारी या चन्द बीघे ज़मीन की लालच से ऊँची श्रेणी के लोग हरगिज़ हथेली पर सर लेकर आगे नहीं आ सकते। आखिर हम किस अनमोल चीज़ की हिफ़ाज़त के लिए अपनी जानें कुर्बान करते ? हम आज़ाद नहीं थे कि आज़ादी की हिफ़ाज़त के लिए मरते। व्यावसायिक, राजनीतिक और भावनात्मक, एक भी ऐसा हित हमारा न था तो क्योंकर हमारा स्वाभिमान जागता। इसलिए यह मुनासिब नहीं है कि अपनी तरफ़ से हम इतना भरोसा खो बैठें। स्वराज्य की मंज़िल आसान नहीं है। उसे तय करते-करते हम शायद सफ़र की सारी तकलीफ़ों और यातनाओं के आदी हो जायेंगे। क़रीब का रास्ता हमेशा जोखिम का हुआ करता है, हमने इसी जोखिम के रास्ते को पसन्द किया है। इसलिए हमें तकलीफ़ें और सख्तियाँ भी बहुत ज़्यादा बर्दाश्त करनी पड़ेंगी, और गो हममें से जो बहुत कमज़ोर हैं वह इन सख्तियों को झेल न सकेंगे लेकिन क़ाफ़िले में ऐसे साहसी लोग भी काफ़ी निकल आयेंगे जिन्हें यात्रा की कठिनाइयाँ और अधिक शक्तिवान, दृढ़-निश्चय, चीमड़ और निर्भय बना देंगी। हमारी सेवा-समितियाँ धीरे-धीरे अपने कर्तव्यों को समझती जा रही हैं। हमारे राष्ट्र-सेवकों की संस्थाएँ जान और माल की रक्षा की व्यवस्था कर रही हैं। यह जोश रोज़ ब रोज़ बढ़ रहा है। इसलिए बजाय इसके कि हम आनेवाले कर्तव्यों के बोध के कारण स्वराज्य से घबराने लगें, हमारा कर्तव्य है कि हम मर्दों की तरह परिस्थिति का सामना करें। यह समझना ग़लती है कि कुछ दिन और सरकार की छत्र-छाया में रहकर हम और अधिक देशभक्त हो जायेंगे और हममें देश-प्रेम की भावना ज़्यादा जानदार हो जायगी। मामूली शान्ति की हालतें अगर कोई भावना पैदा कर सकती हैं तो वह स्वार्थ-भावना, उदर-पोषण और अवसरवाद की भावना है। आज़ादी, कुर्बानी, जाँनिसारी की स्पिरिट इस जलवायु में पनप नहीं सकती। हमने मुद्दतों में यह सबक़ हासिल किया है और दुनिया के दूसरे राष्ट्रों का भी यही अनुभव है।

इस रास्ते में दूसरी बड़ी रुकावट बुद्धि और अंतरात्मा का वैर है। एक समुदाय जो शिक्षा और योग्यता में बहुत आगे बढ़ा हुआ है, और इसके साथ ही स्वराज्य का उससे कम प्रेमी नहीं है जितने कि असहयोग के समर्थक हैं, इस सादा बेतकल्लुफ़ कुदरती ज़िन्दगी को सहमी हुई नज़रों से देखता है जो असहयोग के माननेवालों की पहचान बन गयी है। वह रहन-सहन की इस क्रान्ति को, जो इस सादगी का ज़रूरी नतीजा है,

जानवर-पन क़रार देता है। उसके खयाल में यह आन्दोलन सभ्यता और संस्कृति के विकास को मिटा देना चाहती है और इस तथाकथित उन्नति और प्रकाश के युग को मिटाकर फिर उसी आदिम युग में लौट जाना चाहती है। यह समुदाय उन व्यावहारिक और वैचारिक अनुसंधानों को, उन प्राकृतिक आविष्कारों को, उस राजनीतिक और सांस्कृतिक स्थिति को मानव बुद्धि का शिखर समझता है। वह इस झूठे आडम्बर और बनावट की ज़िन्दगी का, इस व्यावसायिक और औद्योगिक प्रतियोगिता का इतना प्रेमी हो गया है कि उसकी बुद्धि में सरल जीवन का विचार आ ही नहीं सकता। उसकी निगाह मौजूदा रहन-सहन के रौशन पहलू की तरफ़ जमी हुई है, उसके अंधेरे पहलू को वह जान-बूझकर या स्वभाववश देखना नहीं चाहता। उसे इसकी ज़रा भी परवाह नहीं है कि वर्तमान व्यवस्था ने अगर एक तरफ़ आराम के सामान इकट्ठा किये हैं तो दूसरी तरफ़ मार-काट के सामान भी इकट्ठा किये हैं; अगर एक तरफ़ व्यापार को शिखर तक पहुँचा दिया है तो दूसरी तरफ़ ज़िन्दगी को झूठी ज़रूरतों का कितना गुलाम बना दिया है। सच्चाई यह है कि हवाई जहाज़ और मोटर और दूसरे आश्चर्यजनक आविष्कारों ने इस समुदाय की आँखों को चुंधिया दिया है। वह नहीं देखता कि मानव जाति को इन चीज़ों के लिए क्या क़ीमत अदा करनी पड़ती है, कितनी जानें जाती हैं, कितनी मेहनत बेकार जाती है। इसी व्यापारिक धुन के कारण आजकल दुनिया जीवन-संग्राम का घरौंदा बनी हुई है। यह खींचतान हमारे सामाजिक जीवन का, हमारे दर्शन का एक अटल सिद्धान्त और व्यवहार बन गयी है। उसने हमारे स्वार्थों को, हमारी व्यक्तिवादिता को, हमारी लाभ-हानि की चिन्ता को एक पागलपन की हद तक पहुँचा दिया है। उसी ने सबल राष्ट्रों को इस ओर प्रेरित किया है कि वे दुर्बल राष्ट्रों को यातनाएँ दें, ग़रीबों को मारें और उन पर ज़ुल्म करें। सादा रहन-सहन का समर्थक इन ऊपरी दिखावे की चीज़ों के लिए इतनी बड़ी क़ीमत देना पसन्द नहीं करता। उसे वर्तमान सांस्कृतिक व्यवस्था पर ज़रा भी भरोसा नहीं रहा। उसे तनिक भी यह आशा नहीं है कि यह व्यवस्था अपने विकास के शिखर पर पहुँचकर संसार की मुक्ति का कारण बन जायगी। वह समझता है कि आग लग जाती है तो उसी वक़्त बुझती है, जब उसे जलाने को कोई और चीज़ नहीं मिलती। उसे यक़ीन है कि मौजूदा स्पिरिट का (जो सर से पैर तक स्वार्थ से भरी हुई है) उसी वक़्त ख़ातमा होगा जब उसे अपनी ग़रज़ का निशाना बनाने के लिए, अपने स्वार्थ की बलिवेदी पर चढ़ाने के लिए कोई कमज़ोर क़ौम बाक़ी न रह जायगी। इसी अकेले-अकेले मौज उड़ाने और स्वार्थ की भावना ने अमरीका की इण्डियन क़ौम, अफ्रीका के हब्शियों और आस्ट्रेलिया के असली बाशिन्दों को क़रीब-क़रीब नेस्तनाबूद कर दिया। अगर हिन्दोस्तान में अभी तक कुछ जान बाक़ी है तो यह हाकिम क़ौम की दरियादिली या हमदर्दी के कारण नहीं बल्कि हिन्दुस्तान की उसी सांस्कृतिक व्यवस्था के कारण जो उसके पुरखों ने हज़ारों बरस पहले ठीक कर दी

थी। असहयोग का समर्थक राष्ट्र के मानसिक पतन को रोज़ ब रोज़ बढ़ते देखकर राष्ट्र के जीवन की ओर से निराश हो जाता है। उसे मदरसों की तादाद से, रेलों के बढ़ने से, मुलाज़िमों की तरक़्क़ी से, मोटरों की संख्या-वृद्धि से, मिल और कारखानों की उन्नति से संतोष नहीं होता। वह इन चीज़ों को जीवन का विकास नहीं समझता। वह विकास को आध्यात्मिक विकास समझता है, आचार और अन्तःकरण का विकास समझता है। व्यावसायिक उन्नति को वह ग़रीबों की वध-भूमि समझता है। कौन यह दावा कर सकता है कि बीसवीं सदी की दुनिया रामायण और ईसा व बुद्ध के युग से ज़्यादा सदाचारी, ज़्यादा उदार, निःस्वार्थ हो गयी है। क्या इस ज़माने में भी बुद्ध और अशोक की-सी मिसालें मिल सकती हैं? क्या आज भी हज़रत ईसा का अवतार हो सकता है? जिस युग में संतोष का मतलब पतन हो उसमें चारित्रिक विकास के लिए गुंजाइश नहीं हो सकती। कवि और योगी आज भी संतोष की प्रशस्ति में राग अलापते हैं, वह आज भी विनय, परोपकार और सहिष्णुता की तारीफ़ करते हैं लेकिन उनकी सुनता कौन है? दुनियावालों के कानों पर जू नहीं रेंगती। वह अपने फ़ायदे और ग़रज़ में इस क़दर डूबे हुए हैं कि उन्हें ऐसे मसलों पर ध्यान देने की फुरसत ही नहीं है। कहा जा सकता है, क्या आजकल ईसाइयों के बड़े-बड़े मिशन नहीं हैं, क्या सालवेशन आर्मी दुनिया को मुक्ति का संदेश नहीं सुनाती फिरती, क्या आज भी पार्लियामेण्ट में हिन्दोस्तान के समर्थक मौजूद नहीं हैं, क्या लड़ाई के दौरान में हज़ारों मर्दों और औरतों ने घायलों की तकलीफ़ें दूर करने में अपनी जानें कुर्बान नहीं कीं? क्या इस महायुद्ध की ज़िम्मेदारी को अपने सर लेने का किसी क़ौम को हौसला हो सका? हम मानते हैं कि यह ज़रूर मौजूदा ज़माने का रौशन पहलू है मगर उस अँधेरे पहलू के मुक़ाबिले में कितना परछाईं-जैसा, कितना धुंधला, कितना मद्धिम। इसके विपरीत पुरानी व्यवस्था में संतोष और इन्द्रिय-दमन और उदार-दृष्टि कम से कम ऊँचे वर्ग के लिए जीवन का मूल-मंत्र बन गयी थी। पैसेवाले, वैभववाले, महज़ ज़कात निकालकर ग़रीबों को दान देकर संतोष न कर लेते थे जैसा कि आजकल होता है। अच्छे आन्दोलन प्रदर्शन या राजनीतिक चालबाज़ियों पर आधारित न होते थे बल्कि उनकी तह में सच्चा जोश और सच्ची निष्ठा होती थी। कमज़ोरों की हिमायत के लिए बड़ी-बड़ी लड़ाइयाँ हो जाती थीं, न कि एक ताक़तवर कौम किसी कमज़ोर क़ौम को बर्बाद करती रहे और दुनियावाले तमाशा देखा करें, उनकी रगों में स्वाभिमान और मानव-प्रेम ज़रा भी न दौड़ता हो। सरल जीवन के समर्थक फिर उसी प्राचीन प्राकृतिक जीवन का दृश्य देखना चाहते हैं जब मनुष्य को अपनी वृत्तियों के संस्कार और अपने आचार को परिष्कृत करने के अवसर मिलते थे और सारा वक़्त ईर्ष्या-द्वेष में न जाता था, जब वह प्राकृतिक भोजन करता था, प्राकृतिक पानी पीता था, प्राकृतिक कपड़े पहनता था, जब धन-ऐश्वर्य का विभाजन इतना विषम न था, जब व्यापार का नशा

इतना जानलेवा न था, जब मनुष्य इतना स्वार्थी न था। हिक़ारत से कहा जाता है, क्या तुम लोग माओरी या जुलू या काफ़िर क़ौमों के साथ-साथ चलना चाहते हो ? इन क़ौमों ने कौन से बौद्धिक या नैतिक विकास का प्रमाण दिया है ? हम कहते हैं यह क़ौमें वहशी सही, जंगली सही, निरक्षर सही, नंगी सही, हम उन्हें मौजूदा तहज़ीब के ख़ूंखार दरिन्दों से, रंगे हुए सियारों से, शिकारी राजनीतिज्ञों से, ख़ून पीनेवाले अत्याचारी व्यापारियों से कहीं बेहतर समझते हैं। वह जानवरों को मारकर खाते हैं, अपने भाइयों का ख़ून नहीं चूसते। वह गुफाओं में और पेड़ों पर रहते हैं, उन महलों में नहीं रहते जिनकी बदौलत हज़ारों आदमियों को बदबूदार गलियों और सड़कों पर सोना पड़ता है। वह नंगे बदन रहते हैं, ऐसे कपड़ों से अपने शरीर की शोभा नहीं बढ़ाते जो ईर्ष्या-द्वेष और घमंड के बीज बोते हैं, जिनसे भोले-भाले आदमियों को धोखे और फ़रेब का शिकार किया जाता है। मगर हमसे माओरियों और काफ़िरों की उपमा देना उतना ही अन्यायपूर्ण है जितना मौजूदा व्यापारियों को ख़ूंख़ार दरिन्दों से मिलाना। माओरी और जुलू या तो अभी हैवानियत के दायरे से दस ही पाँच सदी पहले निकले हैं या उनकी पुरानी सभ्यता का बिलकुल लोप हो गया है। हम उस गुज़रे हुए ज़माने को लौटाने के दावेदार हैं जब वेद की सृष्टि हुई थी, जब दर्शनशास्त्र लिखे गये थे, जब बुद्ध और हज़रत ईसा जैसे महात्मा पैदा हो सकते थे, जब तौरैत★ संगृहीत हुई थी। कहने का मतलब यह कि बुद्धि और आध्यात्मिकता की यह खींचतान वर्तमान आन्दोलन के रास्ते में भयानक रुकावट होगी और जब उसके समर्थक रवीन्द्रनाथ टैगोर जैसे दूरदर्शी, गहरी नज़रवाले लोग हैं तो इस रुकावट को रास्ते से हटाना आसान न साबित होगा।

मगर इस वास्तविकता से भी अधिक बाधक और हिम्मत को तोड़नेवाला वह स्वार्थों का टकराव है जिसके एक तरफ़ ज़मीन्दार और पूंजीपति हैं और दूसरी तरफ किसान और मज़दूर। वर्तमान आन्दोलन सत्य और न्याय और जनतन्त्र के स्तम्भों पर आधारित है इसलिए अनिवार्यतः सब की हमदर्दी मज़दूरों और किसानों के साथ है। काँग्रेस पहले भी मध्यवर्ग का आन्दोलन थी जिसमें ज़मीन्दार और पूंजीपति यहाँ-वहाँ इक्का-दुक्का थे। अधिकांश संख्या वकीलों, प्रोफ़ेसरों और पत्रकारों की थी जो न पूंजीपति हैं और न ज़मीन्दार। हाँ, उस वक़्त किसानों और मज़दूरों में चूँकि राजनीतिक चेतना पैदा न हुई थी इसलिए काँग्रेस भी स्पष्टरूप से उनके अधिकारों और उनकी माँगों का समर्थन न करती थी। इस दौरान में जनतन्त्र ने सारी धरती को अपने बस में कर लिया है और हिन्दोस्तान में भी उसका हरावल आ पहुँचा है। काँग्रेस में जनता का अंश प्रधान हो गया है और असहयोग ने एक जनतांत्रिक आन्दोलन का रूप ले लिया है। उसके ज़िम्मेदार काम करनेवालों ने भी स्पष्ट रूप से बार-बार इस सम्बन्ध

★ **वह आस्मानी ग्रंथ जो हज़रत मूसा पर उतरा था।**

में घोषणा की है। जगह-जगह किसान-सभाएँ, मज़दूर-सभाएँ क़ायम हो गयी हैं और उनके काम करनेवाले -अक्सर काँग्रेस के ही कार्यकर्ता हैं। ऐसी हालत में पैसेवालों और ज़मीन्दारों का काँग्रेस से विमुख हो जाना बिलकुल समझ में आनेवाली बात है, हालाँकि इस वक़्त जनतन्त्र की जो लहर चारों तरफ़ आयी हुई है, और वक्त का जो तक़ाज़ा है उसके कारण अभी तक ये वर्ग पूरी तरह काँग्रेस से अलग नहीं हुए हैं। कितने ही बड़े-बड़े मिलों के मालिक, कितने ही बड़े-बड़े पूंजीपति और ज़मीन्दार उसके हमदर्द हैं और कम से कम रुपये-पैसे से उसकी मदद करते हैं। तब भी यह कहना अत्युक्ति न होगी कि इन समुदायों की हमदर्दी रोज़ ब रोज़ कम होती जा रही है और बहुत मुमकिन है कि आगे चलकर यह लोग अपने स्वार्थ और हित और अधिकारों को काँग्रेस जैसी जनतान्त्रिक संस्था के हाथों में सुरक्षित न समझें। अब भी उसके लक्षण दिखायी दे रहे हैं। अमन सभाओं में ज़्यादातर ज़मीन्दार ही शामिल हैं। उन्हें अब सरकार का दामन पकड़ने के अलावा अपनी मुक्ति का और कोई रास्ता दिखायी नहीं देता। वह अपने उन अधिकारों से हाथ नहीं खींचना चाहते जो सरकार ने समय-समय पर सामयिक आवश्यकताओं की पूर्ति के विचार से उन्हें दिये हैं। वह उन फटी-पुरानी सनदों और बोसीदा फ़रमानों की बुनियाद पर अपनी पुरानी या मौजूदा हैसियत को क़ायम रखना चाहते हैं। उन्हें इसकी खबर नहीं है कि जनतन्त्र का तूफ़ान बहुत जल्द उनके उन फटे-पुराने पन्नों को तार-तार करके बिखेर देगा और आगे चलकर उनकी हैसियत इंसाफ़ और सच्चाई ही पर क़ायम रहेगी। सरकार उनकी कितनी ही हिमायत करे मगर जनतन्त्र के तूफ़ान से उन्हें नहीं बचा सकती। दुनिया ने उसके आगे सर झुका दिये हैं। बड़ी-बड़ी ताकतवर सलतनतों ने हमारे देखते-देखते उसके आगे सर झुका दिये हैं तो हिन्दोस्तान की सरकार कब तक पर्दे और टट्टियों से उसके ज़ोर को रोक सकेगी। इसलिए अब पूंजीपतियों और ज़मीन्दारों का रवैया यह होना चाहिए कि हथियार डाल दें। होनी और तक़दीर के लिखे के आगे सिर झुकायें। इस वक़्त अगर वह अपने असामियों की माँगें पूरी कर देंगे तो शुक्रिए और एहसान के हक़दार होंगे। उनकी दानशीलता और उदारता का सब लोग बखान करेंगे, जनता उनका सम्मान करेगी, उन पर अपने प्राण न्यौछावर करेगी। लेकिन अगर इस वक़्त उन्होंने कृपणता और अनुचित दुराग्रह से काम लिया तो साल दो साल में उन्हें यह माँगें मज-बूरन पूरी करनी पड़ेंगी, कोई शान बाकी न रहेगी, रोबदाब खाक में मिल जायगा। यह बात ध्यान में रखनी चाहिए कि मज़दूर और किसान एक होकर जो चाहें कर सकते हैं। उनकी शक्ति असीम है। वह जब तक बिखरे हुए हैं, घास के टुकड़े हैं, एक होकर जहाज़ को खींचनेवाले रस्से हो जायँगे। अब वह ज़माना नहीं रहा कि पूंजीपति ७५ फ़ी सदी मुनाफ़ा बाँट लें और मज़दूरों को ज़िन्दगी की ज़रूरतें भी नसीब न हों, वह हवा और रोशनी से भी वंचित रहें; पूंजीपति तो पेरिस और स्विटज़रलैण्ड की सैर करते

फिरें और मज़दूर को सुबह से शाम तक सर उठाने की भी मुहलत न मिले ; ज़मीन्दार या ताल्लुक़ेदार साहब तो ऐश मनाएँ, शिकार खेलें, दावतें दें और किसानों को रोटियाँ भी नसीब न हों, उसकी कमाई नज़राने, बेगार, हारी, डाँड़, चुल्हाई, खटियाई वग़ैरह की सूरतों में ज़मीन्दार के लिए ऐश का सामान जुटाये। वह कुछ दिनों तक शायद सरकार की मदद से असामियों और मज़दूरों पर ज़बर्दस्ती हुकूमत करते रहें लेकिन वह ज़माना दूर नहीं है जब सरकार की ओर से भी उन्हें निराश होना पड़ेगा। उनका हित काँग्रेस का विरोध करने में नहीं है, बल्कि उसका साथ देने में है ताकि हिसाब के रोज़ काँग्रेस की हमदर्दी उनके साथ रहे। बहरहाल, इन वर्गों से काँग्रेस को विरोध की बहुत अधिक आशंका है और स्वराज्य के आन्दोलन में उनका बाधक होना तय बात है।

इस मसले से कहीं ज्यादा पेचीदा, नाज़ुक और अहम मसला हिन्दू-मुस्लिम एकता है। यह ठीक है कि दोनों सम्प्रदायों के नेताओं ने एकता और भाईचारे के सम्बन्ध को अब तक खूबसूरती से निबाहा है लेकिन यह कहना सच्चाई से इनकार करना है कि उनके माननेवालों की दृष्टि भी उतनी ही व्यापक और उनके इरादे भी उतने ही सुथरे और उनके मानदण्ड भी उतने ही ऊँचे हैं। और जब यह याद कीजिए कि कुछ साल पहले दोनों सम्प्रदाय छोटी-छोटी नौकरियों के लिए कितनी तंगदिली का सबूत देते थे, आपस में कितना मैल, कितना द्वेष था, तो यह स्थिति ऐसी समझ में न आ सकने योग्य नहीं मालूम होती। बेशक अभी तक उस अविश्वास और वैमनस्य और प्रतिद्वन्द्विता का असर बाक़ी है लेकिन क्या यह कुछ इत्मीनान दिलानेवाली बात नहीं है कि जहाँ पहले दोनों सम्प्रदायों के नेता आपस की घृणा और परायेपन की सीख दिया करते थे, जहाँ आपसी फूट और वैमनस्य का सामान राष्ट्र के प्रतिनिधियों के हाथों एकत्र होता था, वहाँ अब यह लोग भाईचारे, एकता और आपसी प्रेम का दम भरते हैं। मौलाना मुहम्मद अली के क़लम से 'कामरेड' के कालमों में गो-हत्या के समर्थन में सैकड़ों ज़ोरदार लेख निकल चुके हैं। वह इसे अपना राष्ट्रीय कर्तव्य, अपना अधिकार, अपना मज़हबी मसला समझते थे। लेकिन अब वही मुहम्मद अली अपने मुस्लिम भाइयों से पुकार-पुकारकर कहते हैं कि अपने देशभाइयों की ख़ातिर से गाय की रक्षा करो, उसे पवित्र समझो। पिछली बक़रीद के मौक़े पर कई मुसलमान नेताओं ने अपने मिल्लती भाइयों के हाथों से गायें लेकर हिन्दुओं को दे दीं। जनता अपने नेताओं के पदचिन्हों पर चलती है। जब नेताओं का दिल साफ़ हो गया तो जनता का दिल भी जल्द या देर से साफ़ हो जायगा, इसमें सन्देह नहीं। हिन्दी और उर्दू लिपि दोनों सम्प्रदायों के बीच एक झगड़े की चीज़ थी। अब हिन्दू उर्दू का विरोध करते नहीं सुनायी देते और न मुसलमानों की तरफ़ से हिन्दी की मुख़ालिफ़त की सदा सुनायी देती है। अक्सर हिन्दू साहबान मोपलाओं के हंगामे की वजह से चिढ़ गये हैं और उन्हें डर है कि हुकूमत बदलने की सूरत में कहीं उन्हें मुसलमानों के हाथों ऐसी ही ज़्याद-

तियाँ न बर्दाश्त करनी पड़ें, इसलिए वह घबराहट में स्वराज्य से घृणा करने लगते हैं। उन बेजा कार्रवाइयों के आँखों-देखे हालात पढ़-पढ़कर उनका खून उबलने लगता है और मायूसी की हालत में वह वर्तमान शासन-व्यवस्था का क़ायम रहना ही देश के लिए जरूरी समझते हैं। मोपलाओं की पागलों और वहशियों-जैसी हरकतों पर जितनी नफरत जाहिर की जाय कम है। मुसलमानों ने और उनके मौलवियों ने बुलन्द आवाज में इन हरकतों की निन्दा की है और हमको यक़ीन है कि कोई जिम्मेदार मुसलमान आज मोपलाओं की हिमायत करने पर आमादा न होगा। इससे ज्यादा मुसलमान लीडरों के क़ाबू में और क्या था। अगर इस इलाके में मार्शल ला जारी न होता और मुसलमानों के नेता वहाँ दाखिल हो सकते तो शायद यह हंगामा खत्म हो चुका होता। और जब तक मुल्क में एक ऐसी तीसरी ताक़त मौजूद है जिसका अस्तित्व हिन्दू-मुस्लिम फूट पर क़ायम है तो वह अपने अस्तित्व की आवश्यकता को प्रमाणित करने के लिए इस किस्म की हरकतें करें तो इसमें आश्चर्य की कोई बात नहीं है। इस तीसरी ताक़त का अस्तित्व इसी आधार पर बना रह सकता है। देश में स्वराज्य होता तो इस क़िस्म के झगड़े अव्वल तो होने ही न पाते, अधिकारी पहले ही से रोक-थाम करते और अगर हो भी जाते तो उन्हें तत्काल समाप्त कर दिया जाता। देश में ऐसे शक्की लोगों की भी एक जमात मौजूद है, जो खिलाफ़त के आंदोलन को सन्देह की दृष्टि से देखते हैं। उन्हें ईरान, अफ़गानिस्तान, हिजाज़, तुर्की, बुखारा वगैरह स्वतन्त्र राज्यों के बीच में आठ करोड़ मुसलमानों का अपने देश में साथ-साथ रहना खतरे से खाली नहीं नज़र आता। उन्हें इसका अन्देशा है कि इन आठ करोड़ मुसलमानों की हमदर्दी दूसरे स्वतन्त्र मुस्लिम राज्यों के साथ होगी, इसलिए वह अंग्रेजों की छत्र-छाया में रहना अधिक निरापद समझते हैं। इस जमात का यह भी खयाल है कि हिंदोस्तान समुद्र की ओर से अपनी रक्षा करने के योग्य नहीं है इसलिए उसके दिमाग़ पर यह बात छायी हुई है कि उसे किसी न किसी दूसरी ताक़त की अधीनता स्वीकार करनी पड़ेगी। ऐसे लोगों का जवाब इसके सिवाय और क्या हो सकता है कि वहम (सन्देह) की दवा लुक़मान के पास भी नहीं है। जब अंग्रेजी सरकार जैसी संगठित, असीम शक्तिशाली, दुनिया भर में छायी हुई ताक़त हिन्दोस्तान में रहना फ़ायदे से खाली समझेगी तो यह ग़ैर-मुमकिन है कि किसी दूसरी ताक़त को यहाँ क़दम जमाने का हौसला हो। जो शख्स मन भर का वज़न उठा सकता है, उसे दो-चार पसेरियों से डर जाने की क़तई ज़रूरत नहीं। जब हम नज़रों के सामने देख रहे हैं कि चीन और ईरान अलग अपनी हस्ती क़ायम रख सकते हैं, अमरीका में दर्जनों छोटे-छोटे राज्य क़ायम हैं, जिन्हें संयुक्त राज्य अमरीका किसी दिन अपने अधीन कर सकता है, तो कोई कारण नहीं कि हिन्दोस्तान अलग अपनी हस्ती क़ायम न रख सके। क्या जो कारण चीन और ईरान, ब्राज़ील और अर्जेण्टाइना को दूसरों के हस्तक्षेप से सुरक्षित रख सकते हैं, जिनके चलते अब

तक अफ़ग़ानिस्तान आज़ाद चला आता है, वह मिट जायँगे ? चीन अब तक कभी सँभल चुका होता अगर जापान उसे सँभलने देता । सौभाग्य से हिन्दोस्तान के क़रीब ऐसी कोई बड़ी ताक़त नहीं जिसकी ओर से हमको हस्तक्षेप की आशंका हो । रहे अपने देश के आठ करोड़ मुसलमान । अव्वल तो हमको अपने दिल से यह ख़याल निकाल देना चाहिए कि हमारे यह देश-भाई अब भी हम पर हुकूमत करने का इरादा रखते हैं क्योंकि हिन्दू संख्या में, धन-दौलत में, शक्ति में मुसलमानों से किसी तरह कम नहीं हैं । यों भी तो स्थानीय झगड़ों में वही फ़रीक़ ऊपर रहता है जिसकी संख्या वहाँ ज़्यादा है । मसलन आरा, चम्पारन, शाहाबाद, गया वग़ैरह में जब झगड़े हुए तो मुसलमानों को हार खानी पड़ी और अब मोपलाओं के हंगामे में हिन्दुओं की हार हो रही है । मगर जब सामूहिक रूप से दोनों शक्तियाँ एक दूसरे का सामना करेंगी तो नुक़सान और बर्बादी का ख़तरा मुसलमानों को हो सकता है, न कि हिन्दुओं को । हम मनुष्य की प्रकृति को इतना गिरा हुआ नहीं समझते कि जब दोनों सम्प्रदाय आपसी भलाइयों और सम्मिलित हितों के बन्धन में बँध जायँगे, जब मुसलमान देखेंगे कि हिन्दुओं ने नाज़ुक वक़्त में हमारा साथ दिया और हमारी ख़िलाफ़त को बचाया और हिन्दू देखेंगे कि मुसलमानों की मदद से हमें स्वराज्य मिला और हमारी गऊ माता की रक्षा हुई और सबसे बड़ा यह ख़तरा आँख के सामने होगा कि हमारे दरमियान बदमज़गी हुई और किसी तीसरी ताक़त ने उससे फ़ायदा उठाया, तब भी हम एक-दूसरे से बदगुमान होते रहेंगे और उसे नुकसान पहुँचाने की कोशिश करते रहेंगे ! अभी तक दोनों सम्प्रदायों को एकता की डोर में बाँधने की कभी कोशिश नहीं हुई, अगर कोशिश हुई तो उन्हें लड़ा देने की । अगर उस ताक़त का असर न होता जिसका फ़ायदा दोनों सम्प्रदायों के आपसी संघर्ष में है तो ज़माने और वक़्त के तक़ाज़े ने इन दोनों सम्प्रदायों को अब तक कब का एक संगठित और एकताबद्ध राष्ट्र बना दिया होता । सन्देह दुर्बलता की निशानी है और नैतिक कायरता का प्रमाण । उस शख़्स की ज़िन्दगी अजीरन है जो दरो-दीवार को चौकन्नी नज़रों से देखता रहे, जिसे अपने चारों तरफ़ दुश्मन ही दुश्मन नज़र आयें, कहीं दोस्त की सूरत न दिखायी पड़े । यह अपनी कमज़ोरी की स्वीकृति है । इसका इलाज किसी मित्र या सहायक की तलाश में नहीं है बल्कि इसके लिए अपने शरीर में ताक़त और दिल में हिम्मत पैदा करनी चाहिए । हिन्दुओं को अपनी सामाजिक-प्रणाली में, अपने धार्मिक रीति-रिवाज में ऐसे सुधार करने चाहिए कि उन्हें अपने देश के रहनेवाले दूसरे लोगों से डर न बाक़ी रहे, क्योंकि स्वराज्य क्या दुनिया की कोई ताक़त कमज़ोरों को ज़ुल्म से नहीं बचा सकती । अक्सर शिकायतें सुनने में आती हैं कि मुसलमान हिन्दू औरतों को बहकाकर उनसे निकाह कर लिया करते हैं, मुसलमान हिन्दुओं को मुसलमान बना लेते हैं । यह बहुत कम सुनने में आता है कि किसी हिन्दू ने किसी मुसलमान औरत को

बहकाया या किसी मुसलमान को हिन्दू बनाया। इसका कारण हिन्दुओं की धार्मिक और सांस्कृतिक संकीर्णताएँ हैं और जब तक वह इन संकीर्णताओं को दूर न करेंगे इस किस्म की शिकायतें हरगिज़ बन्द न होंगी। बहरहाल, हिन्दू-मुस्लिम एकता का मसला निहायत नाज़ुक है और अगर पूरी एहतियात और धीरज और ज़ब्त और रवादारी से काम न लिया गया तो यह स्वराज्य के आन्दोलन के रास्ते में सबसे बड़ी रुकावट साबित होगा। मौलाना शौकत अली ने अपने कराची के भाषण में मुसलमानों से खिलाफ़त के लिए चन्दे की अपील करते हुए कहा था कि अगर तुम्हें एक रुपया इस मक़सद के लिए देना है तो बारह आना खिलाफ़त को दो और चार आना काँग्रेस को। उसी तरह हिन्दुओं से उनकी यह अपील थी कि तुम रुपये में चौदह आना काँग्रेस को दो तो खिलाफ़त को भी भूल न जाओ और दो आने उसे भी दो। इस पर अनेक हिन्दू पत्र, तरह-तरह की टीका-टिप्पणियाँ कर रहे हैं। दोनों आन्दोलनों का मुसलमानों की दृष्टि में जो आपेक्षिक महत्व है।उसका उनकी इस अपील से काफ़ी प्रमाण मिल जाता है। हमें इस अपील में आपत्ति के योग्य कोई बात नहीं दिखायी पड़ती। खिलाफ़त की हिमायत मुसलमानों के लिए मज़हबी सवाल है। हिन्दुओं को इस मसले से जो कुछ हमदर्दी है वह मुसलमानों की खातिर से है। मुसलमान अपने मज़हब की हिमायत को अपना पहला कर्तव्य समझते हैं और इसका उन्हें पूरा अधिकार है। राष्ट्रीयता का प्रश्न कोई सनातन प्रश्न नहीं है। बहुत मुमकिन है कि सभ्यता के विकास के साथ-साथ राष्ट्रीयता की समस्या ग़ायब हो जाय और सारी दुनिया में भाईचारे की एक ही व्यवस्था फैल जाय। इस आन्दोलन का आरम्भ श्री रवीन्द्रनाथ ठाकुर ने कर दिया है और दुनिया के उद्‌बुद्ध विचारकों ने बड़ी उदारता से उसका स्वागत किया है। मगर मुसलमान हमेशा मुसलमान रहेंगे, हिन्दू हमेशा हिन्दू। हम यह नहीं कहते कि खिलाफ़त का मसला मुसलमानों के लिए खालिस मज़हबी मसला है। नहीं, उसमें सांसारिक शक्ति प्राप्त करने का विचार भी निहित है। कोई मज़हबी ख़याल दुनिया से खाली नहीं हो सकता। धार्मिक व्यवस्था का अस्तित्व ही दुनिया को आगे बढ़ाने के लिए अमल में आता है। केवल आध्यात्मिक और वैयक्तिक उन्नति के लिए किसी धर्म की ज़रूरत ही नहीं, उसके लिए आत्मा का परिष्कार ही काफ़ी है। हिन्दुओं को स्वराज्य की ज़रूरत अगर सांसारिक शक्ति के लिए नहीं तो और किस लिए है, आध्यात्मिकता के शिखर का द्वार तो अब भी बन्द नहीं है? इसलिए अगर मुसलमानों को अपने देश से अपना मज़हब चौगुना ज्यादा प्यारा हो तो हिन्दुओं को शिकायत या बदगुमानी का कोई मौक़ा नहीं है। जब इस वक्त दोनों आन्दोलनों की सफलता आपस में मिली हुई है, एक को छोड़कर दूसरी हरगिज़ सफल नहीं हो सकती, तो इस तरह बाल की खाल निकालने की प्रवृति को उठाकर ताक़ पर रख देना चाहिए और इस वास्तविकता को स्वीकार कर लेना चाहिए कि मुसलमानों को धार्मिक आधार पर खिलाफ़त से जो मुहब्बत है वह हिन्दोस्तान से नहीं हो सकती, उसी

तरह जैसे हिन्दुओं को धार्मिक और सांसारिक दृष्टि से हिन्दोस्तान से जो प्रेम है वह ख़िलाफ़त से नहीं हो सकता। खिलाफ़त को मदद की ज़रूरत है, वह कौन करे? अगर मुसलमान अपनी सारी शक्ति स्वराज्य के लिए लगा दें और हिन्दुओं को ख़िलाफ़त से उतना गहरा सम्बन्ध नहीं है तो खिलाफ़त की मदद कौन करे? हिन्दू पत्र तो जब खुश होते कि मुसलमान हिन्दुओं की तरह अपनी शक्ति का तीन-चौथाई हिस्सा स्वराज्य के लिए लगाते और सिर्फ एक चौथाई ख़िलाफ़त के लिए। ऐसी हालत में ख़िलाफ़त को हिन्दोस्तान से जो आर्थिक सहायता पहुँचती वह स्पष्ट है। ग़रज़ यह कि यह बेकार की बदगुमानी और नुक्ताचीनी है। हिन्दुओं के लिए मुसलमानों के हृदय-परिवर्तन की इससे अच्छी कोई सूरत नहीं है कि वह यथा शक्ति ख़िलाफ़त की सहायता करें और आपस में ऐसी एकता की बुनियाद डालें जो हमेशा कायम रहे।

**ज़माना, दिसम्बर १९५२ ई०**

# नया वर्ष

वैशाख से हमारे नये वर्ष का आरम्भ होता है। हम नये उत्साह, नयी आकांक्षाओं तथा नये हौसलों से इसका स्वागत करते हैं। गत वर्ष हमारी तपस्याओं का समय था उसने हमें परीक्षाग्नि में भलीभाँति तपाया, हमारी दृढ़ता को, व्रत को, आदर्श को खूब आज़माया, और हम उन परीक्षाओं में सफल निकले। हमने अपने अहिंसा-व्रत से, अपने आत्म-बल से, अपनो अदम्य नैतिक शक्ति से दुनिया के सामने आत्मोद्धार का एक महान उज्ज्वल आदर्श रख दिया, हमने दिखा दिया कि इस गयी-बीती दशा में भी हम सत्य और धर्म पर कितने आरूढ़ हो सकते हैं। संसार में और कौन-सा देश है, जहाँ बालक, जवान और बूढ़े सभी समान उत्साह से जेल की कठिन से कठिन यंत्रणायें सहने के लिए तैयार हो जायँ? खेलकूद पर जान देनेवाले बच्चे पुलिस के डंडों का वीरों की तरह सामना करें? गर्म खूनवाले युवक जो नाक पर मक्खी को नहीं बैठने देते गालियों और गोलियों की वर्षा में अचल और अटल खड़े रहें! और अपने शान्ति-भवन में बैठनेवाले बूढ़े हँसते और जय-ध्वनि करते हुए जेल चलें? संसार ने हमारे इस त्याग को देखा और विस्मित हो गया—अगर ऐसे प्राणी हैं जिन्हें इस त्याग और तपस्या की ओट में अराजकता और रक्त और अशान्ति छिपी हुई मालूम होती है तो वह या तो हृदय-शून्य ऐंग्लोइंडियन हैं या हमारे लिबरल मित्र।

नौकरशाही को पहले हमारे व्रत पर विश्वास न था। वह इसे कौन्सिल की वक्तृताओं की भाँति निरर्थक, अप्राकृतिक और सामर्थ्यहीन समझती थी, पर जब शनैः शनैः उसे संग्राम की सात्विकता का अनुभव हुआ तो उसके हाथ-पाँव फूल गये, उसने

इस सत्याग्रह का प्रतिकार करने के लिए पशुबल का आश्रय लिया और इतनी क्रूरता से आघात करने शुरू किये कि चन्द महीनों ही में सत्याग्रहियों का बड़ा भाग—जो इस आन्दोलन का प्राण था—जेलखानों में डाल दिया गया। इस आत्मसमर्पण ने इतना सवेग प्रवाह धारण किया कि शंका होने लगी कि इस आवेग में वह किनारे के गाँवों, खेतों और वृक्षों को न बहा ले जाय—आन्दोलन का निर्माण कारक विभाग निर्जीव न हो जाये। अतएव हमारे कुशल महारथी ने हमारी गति को मन्द कर दिया। इसी स्थिति में वर्ष का अन्त हो रहा है।

संसार के विस्तृत क्षेत्र में भी कुछ ऐसी ही स्थिति हो रही है, अंतर केवल यह है कि वहाँ स्वार्थ का स्वार्थ से, द्वेष का द्वेष से, कूटनीति का कूटनीति से, संग्राम हो रहा है। गत वर्ष संसार में शान्ति की व्यवस्था करने के लिए सम्मेलनों का ताँता बँधा रहा। मंत्रिदल आये और गये, पत्रों में खूब चहल पहल रही, संसार के कोने-कोने में शान्ति की खोज की गयी पर उसका निशान न मिला—हृदयस्थल में ढूँढ़ने की किसी को न सूझी। इस समय जेनेवा में बड़े समारोह से सम्मेलन हो रहा है। इससे बड़ी-बड़ी आशाएँ की गयी थीं, वह रूस में, निकट-पूर्व में शान्ति का उद्भव करनेवाला था; ....पर अन्य सम्मेलनों की भाँति यह उद्योग भी निष्फल होता दिखायी देता है, फ्राँस का विजयमद, इंगलैंड की स्वार्थनीति और यूनान की निरंकुशता उसका सर्वनाश किये डालती है।

नया वर्ष हमारे लिए कर्तव्यों का गुरुतर भार साथ लाया है। वह संगठन ! संगठन ! की ध्वनि करता हुआ आ रहा है। गत वर्ष हमने बहुत कुछ तपस्या की। हज़ारों वीरों की भेंट चढ़ायी, किन्तु उचित संगठन न होने के कारण हम अपने अहिंसा-व्रत का समुचित रीति पर पालन न कर सके। हमारी समग्र शक्तियाँ केवल एक ही धारा में प्रवाहित होती रहीं। इस वक्त हमें अपनी बिखरी हुई शक्तियों को समेट कर उनका सदुपयोग करना है। खद्दर बुनना और उसका प्रचार करना, काँग्रेस के मेम्बर बनाना और धन एकत्र करना, कपास की खेती को प्रोत्साहन देना, राष्ट्रीय शिक्षा-लायों को सुव्यवस्थित करना और उनके संचालन के लिए कोष जमा करना, समस्त भारत को स्वराज के घोर नाद से गुंजा देना—यह हमारे कार्यक्रम का संक्षिप्त स्वरूप है।

हमें इस विस्तृत कर्म-क्षेत्र में उत्साह से कदम बढ़ाना चाहिए। हमने संसार के सबसे शक्तिशाली साम्राज्य से लड़ाई ठानी है। इस संग्राम में हमें न जाने कितनी कुर्बानियाँ करनी पड़ेंगी, न जाने कितनी बार परास्त होना पड़ेगा, लेकिन हमें आशा है कि भारत-संतान अविरल उद्योग और कर्म-परायणता से अपने लक्ष्य की ओर बढ़ती जायगी। काम कठिन है पर असाध्य नहीं है। याद रखिये, हमें अंग्रेज जाति से स्वराज्य नहीं लेना है, हमें अपने ही भाइयों से, अपने ही देश-बन्धुओं से स्वराज्य लेना है, हमें

अपनी शक्तियाँ नौकरशाही से सत्याग्रह करने में नहीं, अपने भाइयों से सत्याग्रह करने में लगानी चाहिए। जन-सम्मति को अपनी ओर फेर लेना स्वराज्य-प्राप्ति का मुख्य साधन है, नहीं, बल्कि स्वयं स्वराज्य है। हम इस लक्ष्य के जितना ही निकट होते जायेंगे उतना ही स्वराज्य के निकट होते जायेंगे। नया वर्ष हमारे लिए यही संदेशा लाया है।

अब कुछ अपने प्रति। 'मर्यादा' को ज्ञानमंडल के चार्ज में आये ६ मास हो गये। हमने 'मर्यादा' को सर्वांग सुन्दर बनाने में कोई कसर नहीं उठा रखी और निरन्तर हानि उठाकर भी अपने कर्तव्य का पालन किया। हम आगामी वर्ष से इसे और भी सुन्दर बनाने का प्रयत्न करेंगे। हमारा इरादा है कि इसमें चित्रों की संख्या अधिक की जाय। पाठ्य सामग्री में भी हम कुछ परिवर्तन करना चाहते हैं। विद्वानों के लेखों के अतिरिक्त हम प्रतिमास 'विज्ञान ज्योति' के नाम से वैज्ञानिक आविष्कारों का उल्लेख किया करेंगे, तथा 'हास्य और विनोद' के नाम से पाठकों के मनोरंजन की भी सामग्री जुटायेंगे। हमारा यह भी संकल्प है कि संसार के कुछ अन्य प्रतिष्ठित पत्रिकाओं के लेखों का सारांश भी दिया जाय। इस माला का नाम होगा 'सामयिक प्रसंग'। पत्रिका को अधिक उपयोगी बनाने के लिए यदि पाठक-वृन्द हमें अपने सत्परामर्श से सूचित करेंगे तो हम यथासाध्य उस पर भी विचार करेंगे। मगर जहाँ हम पाठकों के लिए इतनी जिम्मेदारियाँ सिर पर लेने का निश्चय कर चुके हैं,वहाँ हम यह भी आशा करते हैं कि पाठक गण भी पत्रिका को अपनाकर, इसे अपनी चीज़ समझ कर हमें प्रोत्साहित करेंगे। हम पाठकों को विश्वास दिलाते हैं कि इस वक्त तक ग्राहकों की संख्या इतनी निराशा जनक रही है कि यदि पत्रिका के वर्तमान संचालक महोदय इतने उदार न होते तो इसका जीवित रहना कठिन हो जाता। हम पत्रिका से लाभ उठाने की आकांक्षा नहीं रखते। हम केवल पाठकों की सेवा करना चाहते हैं, और हमारी उनसे यही विनय है कि वह हमें अपनी गुणग्राहकता का परिचय देकर बाधित करें।

**'मर्यादा', बैशाख १९७९ वि०**

## विभाजक रेखा

सहयोगी भी स्वराज्य माँगते हैं, असहयोगी भी स्वराज्य माँगते हैं। सहयोगी अपने स्वराज्य का आदर्श उपनिवेशों को मानता है। महात्मा गाँधी ने भी एक बार औपनिवेशिक स्वराज्य को ही अपना आदर्श माना था—जहाँ राज्य के सब अंगों का समान आदर हो, सब के समान अधिकार हों, जहाँ रहना अपनी सुविधा और आत्म-सम्मान पर निर्भर हो। सहयोगी इस बिरादरी से स्वेच्छा के साथ निकल जाने का उल्लख तो नहीं करता पर बात एक ही है क्योंकि सहयोगी भी इतना विचारहीन नहीं

है कि बिरादरी में उचित सम्मान न होने पर भी हठात् बैठाया जाय। तो विभाजिक रेखा कहाँ है ? स्वराज्यप्राप्ति की विधान-व्यवस्था में। असहयोगी किसी ऐसी व्यवस्था का प्रयोग नहीं कर सकता जिससे उसके आत्म-सम्मान को आघात पहुँचे। उसे अपना आत्म-सम्मान बेचकर स्वराज्य लेना भी मंजूर नहीं। वह नाना प्रकार के कष्ट सहेगा, जेल की कठोर यंत्रणाएँ झेलेगा लेकिन आत्म-सम्मान को न छोड़ेगा। चाहे आत्मसम्मान की रक्षा में वह अपने लक्ष्य से कोसों दूर हो जाय लेकिन अपने आदर्श का अपमान नहीं कर सकता। सहयोगी Practical Politician है। वह अपने निर्धारित लक्ष्य पर पहुँचने के लिए स्वाभिमान की परवाह नहीं करता ; अगर उसे अपने सिद्धान्तों का बलिदान करके, अपने आत्म-सम्मान का खून करके स्वार्थसिद्धि का अवसर मिले तो वह इस अवसर को हाथ से न जाने देगा। वह जेल से बचेगा, सभी यंत्रणाओं से दूर रहेगा, चाहे ऐसा करने में उसके अन्तःकरण का हनन भी होता हो ; वह नियमबद्ध विधानों का ही आश्रय लेगा, चाहे यह क्षेत्र कितना ही संकुचित क्यों न हो। अभी वह गाँधी का नाम आदर से लेता है लेकिन आज सरकारी विज्ञप्ति हो जाय कि उस महापुरुष का नाम लेना वर्जित है तो वह उनका स्वप्न में भी नाम न लेगा। उसमें इतना नैतिक बल नहीं है कि इस राजकीय हस्तक्षेप का विरोध करे और उसके नतीजे भुगते। सहयोग और असहयोग में यही अन्तर है, यही विभाजक रेखा है।

आज हमारे असहयोगी नेताओं और उनके अनुयायियों की बड़ी संख्या जेल के अन्दर है। सहयोगी समाज इसे उन नेताओं पर व्यंग्य करने का आधार बनाता है। और पुलकित होकर कहता है, इस प्रकार दीपक पर पतंग के समान जलने से क्या फायदा ? उसमें वह आत्म-सम्मान का अस्तित्व नहीं है जो सहयोगियों की इस मनोवृत्ति को ग्रहण कर सकता। वह तो अपने स्वार्थ का भक्त है। अगर वह भी असहयोगियों की भाँति आज जेल में नहीं है तो इसका कारण यह नहीं कि वह बड़ा चतुर, बड़ा गम्भीर, बड़ा नीतिज्ञ है बल्कि वह अपने सिद्धान्तों का आदर करना नहीं जानता। पंडित मदनमोहन मालवीय जी सहयोगी हैं लेकिन आत्म-सम्मान की रक्षा करना जानते हैं। अभी पंजाब के एक जिले में उन्हें व्याख्यान देने से मजिस्ट्रेट ने रोक दिया। मालवीय जी इस आज्ञा को भंग करने पर तैयार थे क्योंकि इससे उनके आत्म-सम्मान को चोट पहुँची। लेकिन जिले के काँग्रेस अधिकारियों ने बारदौली के स्वीकृत प्रस्तावों के अनुसार इस आज्ञा भंग से रोक लिया नहीं तो बहुत संभव था कि आज श्रीमान् मालवीय जी कारावास में होते। राजनीतिक संग्राम में ऐसी परिस्थितियों का उत्पन्न होना अनिवार्य है जब कि अधिकारियों की निगाह कड़ी हो जाय। यदि हम पग-पग पर विशेष अधिकारियों के तीवर देखकर चलेंगे तो चाहे हम अपने को जेल से बचा लें, चाहे अपना कुछ स्वार्थ पूरा कर लें पर राष्ट्र का कोई हित नहीं कर सकते।

आजकल कतिपय सहयोगी पत्रों और नेताओं की ओर से आग्रह हो रहा है

भारत इसका बहुत दिनों तक ऋणी रहेगा। भारत के मज़दूर और व्यापारी अंग्रेज़ी साम्राज्य के सभी भागों में अछूत-समझे जाँय, लात खायँ, बहुत अच्छी बात है। प्रतिकार की भावना उसमें न आनी चाहिए। साम्राज्यवाले यहाँ राजपद पर आवें या व्यापार करने आवें, भारत को उनका स्वागत करना चाहिए, उसे अपना द्वार साम्राज्य के लिए खुला रखना चाहिए। इसमें अपमान की कोई बात नहीं। लात खाना सज्जनों का काम है। यहाँ वही "हलवाई की दूकान और दादे का फ़ातिहा" वाली मसल याद आती है।

१३ नवम्बर १९३३

## श्री जवाहरलाल नेहरू का व्याख्यान

श्री जवाहरलाल नेहरू पिछले सप्ताह काशी आये थे। आपके आने से काशी के राजनीतिक-क्षेत्र में बड़ा उत्साह उत्पन्न हो गया था। आप इस बार जेल से लौटने पर पहली बार ही काशी आये थे, इस कारण काशीवासियों को आपके आगमन से विशेष आनन्द हुआ और आपका सर्वत्र ही बड़े समारोह के साथ स्वागत किया गया। जब श्री जवाहरलाल नेहरू अपनी पत्नी श्रीमती कमला नेहरू के साथ सारनाथ मूलगंधकुटी बिहार के विशाल-भवन में प्रविष्ट हुए, तो वहाँ एकत्र-जन आपके प्रति सम्मान का भाव प्रकट करने के लिए खड़े हो गये तथा उस समय राष्ट्र ध्वनि हुई। श्री नेहरू के तीन व्याख्यान नगर में हुए और एक व्याख्यान हिन्दू विश्वविद्यालय में हुआ। इन व्याख्यानों में संसार के विभिन्न देशों के इतिहास का थोड़े में दिग्दर्शन कराया गया और विभिन्न देशों की शासन-पद्धतियों की चर्चा की गयी। श्री जवाहरलाल नेहरू ने कहा कि संसार में खाने पहनने का काफ़ी सामान है, तो भी बहुत-से मनुष्यों को नहीं मिलता और अगणित मनुष्यों को अपर्याप्त अन्न-वस्त्र मिलता है। यह दुःख जनक स्थिति दूर करने का एकमात्र उपाय साम्यवाद के सिद्धांतों के अनुसार समाज का संगठन करना है। अन्य पद्धतियों के द्वारा यह समस्या अब तक हल नहीं हुई और उनसे हल होने की संभावना भी नहीं है। श्री जवाहरलाल नेहरू ने अपने व्याख्यानों में वैज्ञानिक साम्यवाद ( साइन्टिफ़िक सोशलिज्म ) शब्द का प्रयोग किया। आपका अभिप्राय यह था कि वर्तमान समाज में मनुष्य-मनुष्य में जो भीषण असमानता है, वह दूर हो। यह ठीक नहीं है कि एक मनुष्य के पास अथाह धन भरा पड़ा हो और दूसरा मनुष्य भूखा मरता हो। समाज का इस प्रकार संघठन होना चाहिए, जिससे कोई मनुष्य भूखा न रहने पावे, सबको पर्याप्त अन्न और वस्त्र मिले और सबको उन्नति करने का समान अवसर हो। साम्यवाद का मतलब सब मनुष्यों को तौल नाप कर बराबर करना नहीं

है, सब मनुष्यों की बुद्धि और शक्ति में तो अन्तर रहेगा ही।

श्री जवाहरलाल का चौथा व्याख्यान हिन्दू विश्वविद्यालय में हुआ। वहाँ आपने हिन्दू महासभा की हिन्दू राज स्थापित करने, सरकार, राजाओं, महाराजाओं और जमींदारों से सहयोग करने, स्वतन्त्रता की भावनाओं के विरुद्ध काम करने की नीति की कड़ी निन्दा की।

स्थानीय रत्नाकर रसिक मंडल ने श्री जवाहरलाल नेहरू को मानपत्र दिया। उत्तर देते हुए श्री नेहरू ने हिन्दी-साहित्य की उन्नति करने पर ज़ोर दिया।

२० नवम्बर १९३३

# हिन्दू सोशल लीग का फ़तवा

## मि० नेहरू के समाजवाद का विरोध करने का प्रस्ताव

अमृतसर में कोई सोशल लीग या उसकी शाखा है। इधर पं० जवाहरलाल के भाषण के विषय में हिन्दू-सभा में जो हलचल मच गयी थी, उस पर उसने हिन्दू-सभाओं के नेताओं से अपील की है कि वे इस वाद-विवाद को बन्द कर दें, क्योंकि इससे मनोमालिन्य बढ़ता है। लेकिन लीग के विचार में मि० नेहरू के समाजवाद का बड़े जोरों से विरोध किया जाना चाहिए, जिससे देश को बहुत बड़ी हानि पहुँचने की शंका है। आगे चलकर वह कहता है—

"समाजवाद देश के दुखों को दूर करने का कोई उपाय नहीं बताता क्योंकि वह अपने कार्यक्रम और दृष्टिकोण दोनों ही में विध्वंसात्मक है। रूस के समाजवाद ने थोड़े-से पूँजीपतियों द्वारा जनता की लूट को हटाकर उनकी जगह राज्य को बिठा दिया है।"

यह कथन पढ़ लेने के बाद अब इसमें किसे संदेह हो सकता है, कि हिन्दू सोशल लीग भी हिन्दू-सभा की भाँति पूँजीपतियों की संस्था है, और वह समाजवाद का विरोध देश के हित को सामने रखकर नहीं, हिन्दू जनता के हित के लिए नहीं, बल्कि थोड़े-से हिन्दू पूँजीपतियों के स्वार्थ को सामने रखकर कर रही है। पूँजीपति क्या हिन्दू क्या मुसलमान एक ही हैं। उनकी विचार शैली एक, उनकी स्वार्थ-लिप्सा एक। उनका उद्देश्य जनता को लूटकर अपनी जेब भरना है। जनता की आर्थिक जागृति, उन्हें अपने स्वार्थों के प्रतिकूल नज़र आती है। वे चाहते हैं कि जनता सदैव इसी दशा में पड़ी रहे और वे सदैव उसका खून चूसते रहें। उनका राष्ट्र प्रेम केवल धोखे की टट्टी है।

सोशल लीग कहता है कि समाजवाद अपने कार्यक्रम और दृष्टिकोण दोनों ही में विध्वंसात्मक है। पश्चिम में समाजवाद की प्रगति देखकर ही उसने यह नतीजा निकाला

है, लेकिन क्या यह जरूरी है कि योरोप के समाजवाद ने जिस नीति को अपनाया, उसे भारत भी अपनाये। योरोप में जैसी परिस्थिति थी वैसी भारत में नहीं है। यहाँ तो वेदान्त के एकात्मवाद ने पहले ही से समाजवाद के लिए मैदान साफ़ कर दिया है। हमें उस एकात्मवाद को केवल व्यवहार में लाना है। जब सभी मनुष्यों में एक ही आत्मा का निवास है, तो छोटे-बड़े, अमीर-गरीब का भेद क्यों ! क्यों कुछ लोगों को नौकरों की फौज और बड़े-बड़े महल और बैंक में लाखों की पूँजी आवश्यक है ? हमारा तो यह खयाल है कि जो समाजवाद का समर्थक नहीं, वह हिन्दू नहीं है। समाजवाद यही तो चाहता है कि मनुष्य-मात्र को समान भाव से शिक्षित होने और काम करने का अवसर दिया जाय, सभी काम बराबर समझे जायँ, सभी समान रूप से प्रेम और शान्ति के साथ रहकर जीवन व्यतीत करें। इससे ऊँचा और पवित्र मानव-संस्कृति का उद्देश्य और क्या हो सकता है। इस सिद्धान्त के विरुद्ध चलने का ही यह फल है कि आज हम जिस तरफ़ आँखें उठाते हैं, संघर्ष ही नज़र आता है। इसी का परिणाम है कि समाज भक्ष्य और भक्षक दो श्रेणियों में बँट गया है। इसी सामाजिक विधान को कायम रखने के लिए अदालतें, पुलीस, फौजें और चकले बने हुए हैं। हजारों भिक्षुक और फकीर जो गली-गली मारे-मारे फिरते हैं, इसी विधान के शिकार होकर आज पृथ्वी का भार बने हुए हैं। इस विधान के हाथों कितने प्राणियों का जीवन नारकीय हो रहा है, संसार को उससे कितनी बड़ी क्षति पहुँची है, इसका अनुमान ब्रह्मा भी नहीं कर सकते।

समाजवाद में ऐसे संघर्ष के लिए कोई स्थान ही नहीं। जहाँ सभी समान धनी या समान दरिद्र होंगे, वहाँ चोरियाँ क्यों होने लगीं ? जहाँ वैयक्तिक सम्पत्ति का प्रश्न ही न होगा, वहाँ पर अदालतें क्यों रहने लगीं ? जहाँ नोच-खसोट, लूट-मार की वारदातें न होंगी, वहाँ पुलीस की इतनी बड़ी संख्या ही क्यों रहने लगी ? जहाँ सभी को समान रूप से शिक्षा मिलेगी और समान रूप से उन्नति करने और अपने जीवन को सार्थक करने के अवसर मिलेंगे, वहाँ भिक्षुकों की यह अगणित सेना क्यों रहने लगी ? और चकलों का तो निशान भी न रहेगा, क्योंकि चकला केवल मुफ्तखोरों या थोड़ी-सी मेहनत करके बहुत-सा धन कमाने वालों का क्रीड़ा-क्षेत्र-मात्र है। समाज के जिस विधान से संसार में इतना अनर्थ फैला हुआ है उसका समर्थन करके हिन्दू-लीग अपने कृत्य पर गर्व नहीं कर सकती। एक आदमी दूसरे आदमी को अपने से नीचा समझे और उसके पसीने की कमाई से खुद मोटा होना चाहे, यह मनुष्यता का अपमान है। और यह उसी समय तक चल सकता है, जब तक जनता में जागृति नहीं है। जागृत समाज किसी तरह इस विधान के नीचे अपना सिर रखना पसन्द नहीं कर सकता। आज संसार में पूँजीवाद की जड़ें खोखली हो रही हैं और उसे अपना अस्तित्व बनाये रखने के लिए समाजवाद से समझौता करना पड़ रहा है। फासिज़्म और नाज़िज़्म इस समझौते के रूप हैं। पर लक्षण बतला रहे हैं कि निकट भविष्य में आजकल का पूँजीवाद जमीन पर पड़ा

होगा और उसकी लाश पर समाजवाद की धारा बह रही होगी। हिन्दू-सभा और हिन्दू-सोशल लीग दोनों समय और धर्म के प्रतिकूल चल रहे हैं। वास्तव में विध्वंसात्मक वह पूँजीवाद है, जिसके दामन से वह चिमटे हुए हैं, न कि समाजवाद जो भूमण्डल के लिए शांति, उद्धार और स्वाधीनता का संदेश सुना रहा है।

११ दिसम्बर १९३३

# बेकार बैठने से काउंसिल में जाना अच्छा है

ये हैं वह शब्द जो महात्मा गांधी ने राष्ट्र की वर्तमान स्थिति पर विचार करके दिल्ली में श्रीमुख से कहे थे। महात्मा जी का आदर्शवाद व्यवहारिक आदर्शवाद है। वह यह समझते हैं कि सभी वाद मनुष्य के सेवक हैं, स्वामी नहीं। किसी वाद को मूर्ति बना कर पूजना और परिस्थिति की ओर से आँखें बन्द कर लेना प्रगतिशील समाज का धर्म नहीं। लेकिन, मुश्किल यह है कि सम्प्रदायों की भाँति ही हरेक नीति या कार्यक्रम परम्पराओं के बंधन में कुछ ऐसा जकड़ जाता है कि उससे निकलना उसके लिए असाध्य हो जाता है। उन परम्पराओं का पालन करके, जिन्होंने त्याग किया है, कष्ट झेले हैं, अपना सर्वस्व खो बैठे हैं वे सम्प्रदायों के महन्तों ही को भाँति अपने नेतृत्व से मोह करने लगते हैं। यहाँ महन्तों का-सा भोग विलास नहीं, पर कुछ यश और मान तो है ही और शायद महन्तों के पद से कहीं बढ़कर। महन्तों को वह पद अपने गुरु की कृपा से मिलता है, यह यश सम्मान अपने जीवन को बलिदान करके प्राप्त होता है, उससे मोह होना स्वाभाविक है। उसके साथ ही उस नीति के सिवा किसी दूसरी नीति की सफलता में हमें विश्वास भी नहीं होता। जो व्यक्ति धोती और कुर्ता पहनने का आदी हो, उसे कोट-पतलून पहनते बड़ा संकोच होता है। एक रस पर रहना मानसिक स्थिरता का लक्षण समझा जाता है। उस नीति या कार्य-क्रम का परित्याग करना उसकी विफलता को स्वीकार करना समझा जाता है, और हम अपनी ग़लती को मानने में बिरले ही उदारता का परिचय देते हैं। काँग्रेस में इस समय कुछ यही हालत हो रही है। परम्परा-प्रेमियों की उसमें इतनी प्रधानता है कि महात्मा जी के ये महत्वपूर्ण शब्द भी हवा में उड़ते दिखाई देते हैं।

हरेक संस्था को सिद्धांत-वादियों को आवश्यकता होती है, वरना उसमें जीवन और दृढ़ता न आये। परम्पराओं का भी संस्थाओं के जीवन में एक स्थान है। उन परम्पराओं को छोड़ दीजिए और आपका व्यक्तित्व नष्ट हो जाता है। यह भी आवश्यक है कि हमारे कार्यकर्ताओं में सहयोग हो, हम संदेह होने पर भी अपने नायक की आज्ञा मानते रहें। जब हमें नेताओं में संदेह होने लगता है, तभी संस्था निस्तेज हो जाती है।

यह सब मानते हुए भी हम समझते हैं इस समय काँग्रेस को अपना कार्यक्रम बदलना पड़ेगा और चारों और बाधाओं को देखते हुए काउंसिल-प्रवेश के सिवा कोई दूसरा मार्ग नहीं रह गया है। हम यह मानने को तैयार हैं कि अब तक काउंसिलों से विशेष उपकार नहीं हुआ, लेकिन उपकार चाहे न हुआ हो उनसे जितना अपकार हो सकता था वह कुछ न कुछ अवश्य कम हुआ। अगर हम काउंसिलों से कुछ तत्व न निकाल सके, तो इसमें बहुत- कुछ हमारा ही दोष है। अभी दस साल पहले तक काँग्रेस शिक्षित समुदाय की संस्था थी। जिसमें पूँजीपतियों की प्रधानता थी, जिसका उद्देश्य अधिकार और पद था। काँग्रेस के दृष्टिकोण में जो कुछ परिवर्तन हुआ है, उसे अभी बहुत थोड़े दिन हुए। यह ठीक है कि यदि सरकार की ओर से बाधाएँ न खड़ी की जातीं, तो इस थोड़े ही समय में राष्ट्र साम्यवाद की ओर आ गया होता। लेकिन यह इस बात की दलील नहीं कि नवीन आदर्श पर हम काउंसिलों का बहुमत प्राप्त करने की चेष्टा न करें। उस बहुमत से काँग्रेस को अपने आदर्श के अनुसार बड़ी सहायता मिलेगी। अभी काँग्रेस एक गैर कानूनी दल है और हरेक कांसटेबुल भी समझता है कि काँग्रेस कार्यकर्ताओं को किसी जुर्म में फँसाकर वह सुर्खरु हो जायगा। जब काँग्रेस काउंसिल और एसेम्बली में प्रधान दल होगी, तब उसके कार्यकर्ताओं के साथ यह धाँधली न की जायगी। प्रयाग में मि० फिरोज गाँधी और श्री शिवमूरतलाल के साथ अधिकारियों ने जो कुछ किया है वह काँग्रेस के व्यवस्थापक सभाओं में होते हुए अगर असम्भव न था, तो कठिन अवश्य था और यह तो अभी आरम्भ हुआ है।

यह कहा जा सकता है, काँग्रेस का बहुमत पाना कोई निश्चित बात नहीं है। ठीक है, लेकिन काँग्रेस-पार्टी अल्पमत में भी रही, तो यह मान्य अल्पमत होगा, और कोई सहज उसकी उपेक्षा न कर सकेगा।

लेकिन महात्मा जी के ये शब्द केवल उन लोगों के लिए हैं, जो व्यक्तिगत रूप से निर्वाचन के लिए खड़े होना चाहते हैं। व्यतिगत रूप से तो अब भी जिसकी इच्छा हो खड़ा हो सकता है, लेकिन फिर उस काँग्रेसी उम्मेदवार में और अन्य उम्मेदवारों में कोई अन्तर न रहेगा, बल्कि बहुधा उसे ऐसे लोगों से मुक़ाबला करना पड़ता है, जिनकी पीठ पर छोटी-छोटी संस्थाएँ या दल होते हैं। वह भी अपने को काँग्रेस से निकाला हुआ समझने लगता है। उसके पास उतना धन भी कहाँ है, जिसके बल पर वह एलेक्शन की लड़ाई लड़ सके। जरूरत इस बात की है कि काँग्रेस संगठित और प्रत्यक्ष रूप से मैदान में आवे और अपनी पूरी शक्ति लगा दे। अगर उसने साहस से काम न लिया, तो वह ऐसे लोगों के लिए रास्ता साफ़ कर देगी, जो उसे व्यवस्थापक सभाओं में पहुँचकर उसका अहित करना ही अपना धर्म समझेंगे और जन पक्ष कुछ समय के लिए निर्बल हो जायगा।

**१ जनवरी १९३४**

# युवकों में राष्ट्र प्रेम

साम्प्रदायिकता की इस मंडलाकार घनघटा में कभी-कभी रजत रेखा भी दिखाई दे जाती है, जिससे राष्ट्रवादियों की मुरझाई आशाएँ फिर हरी हो जाती हैं। शायद दो साल हुए अलीगढ़ में विश्वविद्यालय के एक छात्र सम्मेलन में साम्प्रदायिकता के विरुद्ध एक प्रस्ताव पास हुआ था। गत सप्ताह में लखनऊ में युक्त प्रांत के छात्र सम्मेलन में फिर यह प्रस्ताव स्वीकृत हुआ है कि "प्रांतीय युनिवर्सिटी फेड्रेशन से अनुरोध किया जाय कि वह साम्प्रदायिकता को कुचलने का आयोजन करे।" इस प्रस्ताव की उपयोगिता और कुछ हो या न हो, इससे इतना तो अनुमान किया ही जा सकता है कि हवा का रुख किधर है। इस सम्मेलन के सभापति सर मुहम्मद याकूब थे, जो कई बार अपनी अराष्ट्रियता का परिचय दे चुके हैं; उनके सभापतित्व में ऐसे प्रस्ताव का पास हो जाना इसी बात का प्रमाण नहीं है कि हमारे युवकों ने अनेक अवसरों पर सिद्ध कर दिया है कि उन्हें साम्प्रदायिकता से कोई सरोकार नहीं है, नहीं उन्होंने इसकी खुले शब्दों में निन्दा की है। और उन देवियों में हिन्दू देवियाँ भी हैं, मुसलिम देवियाँ भी। युवकों ने भी अपने राष्ट्र-प्रेम का परिचय एक से अधिक अवसरों पर दे दिया। अब केवल पुराने दकियानूस रह गये। मगर वह प्रभात के दीपक हैं। भारत का भविष्य उज्ज्वल मालूम हो रहा है।

१५ जनवरी १९३४

# रियासतों की रक्षा का बिल

सरकार ने अपनी लाडली रियासतों की रक्षा के लिए एक नया कानून बनाने की ठान ली। इसके अनुसार किसी रियासत की आलोचना करना जुर्म समझा जायगा और सरकार ऐसे आलोचकों को जब चाहेगी गिरफ्तार करके मुकदमा चलायेगी। अभी ऐसी रियासतों की दुखी प्रजा कभी-कभी ब्रिटिश भारत के समाचार पत्रों में अपने कष्ट का रोना रोकर अपना मन शान्त कर लिया करती थी, इससे जनता को रियासतों का कुछ रहस्य मालूम हो जाता था, और राजे भी लोकमत के भय से कुछ सचेत हो जाते थे, मगर इस कानून से ऐसे लेखों का प्रकाशित होना कठिन हो जायगा। फिर तो हमारे राजे और महाराजे जी खोलकर प्रजा पर अत्याचार करेंगे, कोई चूँ न कर सकेगा। किसी अखबार ने इस पर कुछ लिखा और बड़े घर पहुँचा दिया जायगा। यह बिल सम्मति के लिए प्रांतीय सरकारों और हाई कोर्ट के जजों के पास भेजा गया था। प्रांतीय सरकारों ने तो दिल खोलकर उसका स्वागत किया, जैसा उनका धर्म था। हाई कोर्टों

के जजों में बहुतों ने तो उस पर कुछ राय देना उचित न समझा, कुछ ने उसमें बाल की खाल निकाली। केवल इलाहाबाद हाई कोर्ट के दो जजों ने—मि० जस्टिस नियामतुल्लाह चौधरी और मि० जस्टिस रघुपालसिंह ने ही उसका विरोध किया है। चौधरी साहब का कथन है कि पीड़ितों को अपनी शिकायतों को वाइसराय के कानों तक पहुँचाने का अधिकार और रियासतों के हाई कोर्टों के विरुद्ध प्रिवी कौंसिल में अपील करने की इजाज़त मिलनी चाहिए। जस्टिस रघुपाल सिंह का एतराज़ यह है कि आखिर रियासती प्रजा को अपने कष्ट निवारण का और कौन-सा साधन रह जाता है। इसका नाम है निर्भीक न्याय-प्रियता!

**२२ जनवरी १९३४**

# भारत व्यापी भूकम्प

१५ जनवरी को सवा दो बजे प्रकृति ने भारत को अपनी अंधी पैशाचिक शक्ति का जो परिचय दिया, उसने कितने ही आस्तिकों को नास्तिक बना दिया होगा। शायद उसने सोचा, मनुष्य अपने खिलौने वायुयानों और बेतारों को लेकर बहुत बहक रहा है, ज़रा उसे एक बार फिर अपनी शक्ति का मज़ा चखा दो। बस भूकम्प ने यह मज़ा चखाने का बड़ा उठा लिया और नेपाल की तराई से उठकर बिहार का विध्वंस करता, संयुक्त प्रांत की जड़ें हिलाता, दक्षिण को ठोकर मारता, मद्रास के पेट में सिहरन डालता, बंगाल की खाड़ी में विलीन हो गया। कहते हैं १८९० में भी भीषण भूकम्प आया था। आया होगा, मगर हमारा खयाल तो यह है कि वह इसका छोटा भाई रहा होगा। बिहार प्रांत में तिरहुत, दरभंगा, गया, मुज़फ्फरपुर, भागलपुर, पटना, आरा आदि नगरों में जान और माल की कितनी क्षति हुई, इसकी अभी तक कोई गणना नहीं हो सकी और न शायद कभी हो सकेगी। एक हवाई जहाज ने तिरहुत का मुआइना किया है और उसके संचालक का कहना है कि मुजफ्फरपुर वीरान हो गया और सड़कें लाशों से पटी पड़ी हैं। तीन सौ जानें तो केवल दरभंगा में गयीं। ऐसा शायद ही कोई मकान बचा हो, जिसको कुछ न कुछ धक्का न पहुँचा हो। हज़ारों मकान गिर पड़े, रेलों के पुल टूट गये, रेल की पटरियाँ हुमस गयीं, तार के खम्भे टूट गये। कितने ही स्थानों में लोग सड़कों और मैदानों मे समय काट रहे हैं। शक्कर के कितने ही मिल तवाह हो गये। जमालपुर में रेल-विभाग के सैकड़ों मकान मिसमार हो गये और रेल के कारखाने मिट गये। कितने ही मजदूरों की जान गयी। तिरहुत में भूमि में बड़ी-बड़ी दरारें हो गयीं और उसमें से गंधक मिला हुआ पानी निकल पड़ा और जमीन पर पाँच फुट पानी की बाढ़ आ गयी, जिससे सारे कुओं का पानी ज़हरीला हो गया। सरकारी इमारतें तो

शायद ही कोई बची हों। इस प्रांत में इतना भीषण आघात तो न था, पर ऐसा जरूर था, कि लोग उसे इस जीवन में न भूल सकेंगे। बड़े-बड़े महल इस तरह हिल रहे थे कि जैसे हवा से पत्ते हिलते हैं। शहरों में बिरला ही कोई ऐसा मकान होगा, जिसकी मुडेर या छत या दीवारें न फट गयी हों। काशी ही में २५ आदमी जख्मी हो गये और दो मर गये। सभी शहरों की यही दशा हुई है। अगर सात ग्रहों के संयोग का यह फल था, तब तो इस खयाल से सन्तोष होता है कि ये अभागे ग्रह फिर सौ दो सौ वर्ष में एकत्र होंगे। लेकिन जैसी एक विज्ञानाचार्य की राय है, अगर यह आक्रमण इसलिए हुआ है, कि हिमालय के शिलाखंड जल के आघात से टूटते जाते हैं और पृथ्वी पर उसका दबाव कम हो गया है और इससे अंतस्तल की उष्णता मुक्त होकर दौड़ रही है, तब तो भारत का भविष्य बड़ा संकटमय जान पड़ता है, क्योंकि शिलाखंड तो टूटते ही रहेंगे और हिमालय का दबाव उत्तरोत्तर कम ही होता जायगा। हाँ, कोई बड़ा भारी ज्वालामुखी उबल पड़े और एक बार फिर भीतर से एक दूसरा हिमालय उडेल कर निकाल दे, तो शायद दबाव बराबर हो जाय। जो कुछ भी हो, इस वक्त तो सबसे बड़ी और कठिन समस्या यह है, कि इन गिरे हुए और फटे हुए मकानों की मरम्मत कैसे होगी। अधिकांश आदमियों में तो यह सामर्थ्य ही नहीं, कि मकानों की मरम्मत करा सकें। विवश होकर जीर्ण घरों में पड़े रहेंगे और वर्षा काल में उनकी क्या दशा होगी, इसकी कल्पना ही से रोमांच हो जाता है। कम से कम म्युनिसिपैलिटियों को इतना तो करना ही चाहिए, कि जिन इमारतों को खतरनाक देखें, उन्हें खाली करवा के उनकी मरम्मत करावें। हमारे समाज सेवकों को रिलीफ के काम में अग्रसर होना चाहिए।

२२ जनवरी १९३४

## वह प्रलयंकर दिवस

ता० १५ जनवरी का भारत का वह प्रलयंकर दिवस संसार में अमर हो गया। किसे मालूम था कि उस दिन यह ताण्डव काण्ड हो जायगा। दोपहर का समय था, सब लोग खा-पीकर अपने-अपने कामों में लगे थे कि अचानक हर्राटा हुआ, लोग चौंके, मकानों से निकले और आसमान की ओर देखने लगे कि कहीं हवाई जहाज तो नहीं मड़रा रहा है, पर क्षणमात्र में ही मालूम हुआ कि पृथ्वी काँप रही है! मकानों के हिलने, फटने और गिरने ने प्रलयकाल का भय भर दिया। बड़ी मुश्किल से शाम हुई और रात बीती। दूसरे दिन से समाचार आने लगे और भय बढ़ने लगा। मुजफ्फरपुर के समाचारों ने लोगों को व्याकुल कर दिया कि मुंगेर के समाचार आये। तीसरे दिन दरभंगा आदि के भी समाचार पढ़े गये। इस अनभ्र वज्रपात ने संसार में खलबली मचा

दी। नैपाल के समाचार तो अभी तक ठीक नहीं मालूम हो रहे हैं, किन्तु अभी-अभी नेपाल महाराज का जो तार मि० मालवीय जी के पास आया है, उससे पता चलता है कि जन-हानि से धन-हानि ही हुई है। फिर भी ३००० के लगभग मृतक संख्या प्रकाशित हो चुकी है। श्री पं० जवाहर लाल नेहरू तथा अन्य देखनेवालों का कहना है कि जब तक मुजफ्फरपुर वगैरह नगरों का मलबा नहीं हटा दिया जाता, तब तक पूरी मृत संख्या नहीं मालूम हो सकती, पर अभी तक जो लाशें पायी गयीं और निकली हैं, उनकी संख्या जानकर दिल दहल जाता है, आँखें पथरा जाती हैं और बदन को काठ मार जाता है। मुजफ्फरपुर, मुंगेर, दरभंगा और सीतामढ़ी आदि बड़े नगरों में ही लगभग ५०००० मनुष्यों के जीवन नष्ट या नष्टप्राय हो गये हैं। निकटस्थ ग्रामों में यद्यपि अधिक प्राण हानि नहीं हुई, पर धरा और धान्य तो अवश्य ही नष्ट हो गये हैं। मुजफ्फरपुर में लगभग १०००० मनुष्यों के प्राण गये और पता नहीं अभी कितने दबे पड़े हैं। मुंगेर में तो इससे भी अधिक मृत संख्या बतायी जाती है। मुंगेर में उस रोज़ दुर्भाग्यवश अमावस्या का मेला था, बाहर के हज़ारों यात्री पर्व मनाने आये थे। ठीक दोपहर के वक्त जब लोग स्नान-ध्यान से फ़ारिग होकर खा-पीकर, सौदा-सूत खरीद रहे थे, तभी भूकम्प हुआ और बेचारे अभागे यात्रियों और नगर-निवासियों को जरा भी इधर-उधर होने का अवसर न मिला। सब जहाँ के तहाँ रह गये।

हमारे आफिस में मुंगेर के एक भुक्त भोगी विद्यार्थी आये थे, उन्होंने बयान किया कि जिस समय भूकम्प आया, हम लोग दुमंजिले पर थे। मकान बड़े वेग से हिलने लगे और हम लोग दौड़ कर सीढ़ी से नीचे उतरना चाहते थे कि अचानक सीढ़ी टूट गयी और मकान का कुछ हिस्सा भी घर के लोगों पर गिर गया। हम लोग जहाँ के तहाँ रह गये। बड़ी कठिनाई से बाज़ार की तरफ के बरन्डे में गये कि वहाँ से बाज़ार में कूद जायेंगे, पर जब वहाँ से सामने के मकानों को भी गिरते देखा, तो रूह कब्ज़ हो गयी, अचानक हमारे बरन्डे पर सामने के मकान का कुछ अंश ढह पड़ा और हम भी बरन्डे सहित नीचे आ रहे। ईश्वर की कृपा कहिए कि नीचे आ जाने पर हाथ और कमर में चोट तो आयी, पर बरन्डे का टीन हमारे ऊपर हो गया और उसने छाते की तरह हमें ढाँक रखा! मकान गिर रहे थे, और हम साँस बन्द किये दबे-दुबके खड़े थे। चार-छ मिनट में ही यह प्रलय काण्ड हो गया। किसी प्रकार हमारे घर के दो-एक प्राणी बचे और सब दब गये थे। एक छः वर्ष की बहन को तो उसके बाल देख कर बमुश्किल मलबे के नीचे से निकाला गया। चारों ओर हाहाकार मचा हुआ था। थोड़ी देर के लिए यह मालूम हुआ कि नगर पर असंख्य बम-वर्षा की गयी है। चारों ओर अंधकार सा छा गया था, सूर्यदेव भी वह दुर्दशा देख कर ज़रा देर को अस्त से हो गये थे! सारा शहर चौपट हो गया और लाशों की दुर्गन्ध के मारे अब वहाँ खड़ा रहना भी कठिन हो गया है। बड़ा वीभत्स दृश्य है!

दरभंगा और लहरियासराय भी चौपट हो गये हैं। इन नगरों में भी दो-तीन हज़ार मनुष्यों के मरने का अन्दाज लगाया जाता है।

दो सौ वर्षों के बाद इधर की भूकम्प-सम्बन्धी जो जानकारी प्राप्त होती हैं, उससे मालूम होता है, कि भारत में यह भूकम्प सबसे भीषण और विशेष क्षतिकर हुआ है।

इसके पहले भी भूकम्प हुए थे, उनका वर्णन भी पत्रों में छपा है—सन् १९०५ के अप्रैल मास की ४ ता० को कांगड़ा प्रदेश में एक भूकम्प हुआ था और उसे भारत-वासी अभी भूले नहीं हैं। उस समय भी समस्त उत्तर भारत ने इस भूकम्प का अनुभव किया था। पश्चिम प्रदेश के अफ़गानिस्तान और सिन्ध से लेकर, पूर्व प्रदेश में पुरी पर्यन्त इसकी ध्वन्स लीला से बच पाये थे, किन्तु कांगड़ा और मंसूरी के प्रदेश ही उस महाध्वंस के चरम क्षेत्र में परिणति हुए थे। उस समय मृत संख्या २०,००० तक पहुँची थी। इस भूकम्प का कारण हिमालय का स्तर स्खलन बतलाया गया था।

इसके भी आठ वर्षों पूर्व सन् १८९७ ई० में जून मास की १२ तारीख को आसाम में जो भूकम्प हुआ था, वह भी एक चिरस्मरणीय घटना थी। उस समय मूलकम्पन के साथ अनेक व्यापी साधारण कम्पन होता रहा था। इस भूकम्प की ध्वंस-लीला के कारण शीलांग की ओर तो कुछ बाक़ी ही न रह गया था। घर, गिरजा, रेल और सड़कों के पुल, सब कुछ एकदम विनष्ट हो गये थे। विशाल पहाड़ के टुकड़े-टुकड़े हो गये थे और उसमें आसाम की भूमि को कुछ का कुछ कर दिया था। नदी ने अपना नया प्रवाह मार्ग बना लिया था।

इसके भी पूर्व इस देश में भूकम्प हो गये हैं, उनमें दो सौ पूर्व सन् १७२० ई० में दिल्ली में, सन् १७३७ में कलकत्ता में, और १७६२ ई० में पूर्व बंग और अराकान में होनेवाले भूकम्प ही विशेष उल्लेख्य हैं। वैसे १८१९ में कच्छ और ब्रह्म देश में भी भूकम्प हुए थे।

भूकम्प का प्रकोप, भारतवर्ष की अपेक्षा जापान में ज्यादा भयानक होता है। एक सितम्बर सन् १९२३ को जापान की राजधानी टोकियो और याकोहमा में इसी के कारण भीषण और भयानक कांड उपस्थित हुआ था। केवल ५ मिनटों में २,००००० मनुष्यों का मरण हो गया था। आँधी और अग्नि कान्ड ने तो और भी ग़जब ढा दिया था। याकोहामा में एक लाख मनुष्य मरे थे। पचास हज़ार मनुष्य तो न जाने कहाँ लापता हो गये थे। एक लाख आदमी आहत भी हुए थे। और, धन-सम्पत्ति की हानि १२ हज़ार करोड़ से भी अधिक की हुई थी।

यों तो संसार के अनेक स्थानों में भूकम्प की विध्वंस लीला हो चुकी है, पर दो सौ वर्षों से अधिक का हाल नहीं मिलता। किन्तु इसी बीच १७५५ ई० में पुर्तगाल

की राजधानी लिसबन में भूकम्प हुआ था, कहा जाता है कि उसमें ६० हज़ार आदमी मरे थे।

दक्षिण इटली तो भूकम्प के लिए नित्य लीला क्षेत्र ही हो गया है। सन् १९०८ में इटली के मेसिना नामक स्थान में भूकम्प हुआ था, उसमें केवल ४० सेकेन्ड में ही एक लाख मनुष्य मर गये थे।

भूकम्प एक ऐसी विपत्ति है कि उससे बचना मनुष्य के लिए अभी असम्भव है। वैज्ञानिकों की दृष्टि इस ओर अवश्य गयी, और जापान के वैज्ञानिकों ने इसके लिए एक समिति भी स्थापित की थी, जिसने ५० वर्षों में बहुत कुछ खोज की है। इस विषय का साहित्य भी उसने प्रकाशित किया है।

१९वीं सदी के अन्त में प्रो० मिलने नामक वैज्ञानिक ने भी बहुत कुछ प्रयत्न किया था। इसके पूर्व दो-एक अन्य वैज्ञानिकों ने भी प्रयत्न किया, पर १८वीं सदी में सुप्रसिद्ध वैज्ञानिक श्री प्रिस्टले ने बिजली से भूकम्प का सम्बन्ध स्थापित करने का प्रयत्न किया था।

सन् १८०७ ई० में प्रो० यंग ने यह सिद्धान्त निश्चय किया था कि जिस प्रकार शब्द हवा में तरगों के साथ एक स्थान से दूसरे स्थान पर जा सकते हैं, उसी प्रकार भूकम्प भी एक स्थान से आरम्भ होकर तरंग उत्पन्न करता और उसी के सहारे बहुत दूर तक पहुँच जाता है। इस तथ्य की पुष्टि आयरिश एकाडमी ने भी की थी।

सन् १८६७ के नेपल्टन के भूकम्प के बाद वहाँ लगभग दो मास तक ध्वंसावशेषों के ढेरों का पर्यवेक्षण करने के बाद एक विवरण प्रकाशित हुआ था, उससे प्रकट होता है कि भूगर्भस्थ एक स्थान से एक कम्पन की उत्पत्ति होती है, उसी स्थान के ऊपर स्थित ज़मीन, ऊपर और नीचे से कंपित हो जाती है। केन्द्र स्थल से दूर तरंगों की गति वक्र भाव से होती है। किसी फटे हुए मकान की दरार को देखकर जाना जा सकता है इस जगह ज़मीन किस ओर कम्पित हुई थी। इस प्रकार कम्पन का कोण निश्चय कर लेने पर कम्पन का केन्द्र स्थिर किया जा सकता है।

मध्ययुग के विद्वानों का खयाल था कि ज्वालामुखी के द्वारा अग्न्योत्पात ही भूकम्प का कारण है। इसका कारण यह बताया जाता है कि जापान, इटली वगैरह में, जहाँ ज्वालामुखी हैं, वहाँ भूकम्प अधिक होते हैं। ज्वालामुखी से जब अग्न्योत्पात होता है, तो बड़े वेग से गन्धक और वाष्प आदि गरम पदार्थ बाहर निकलते हैं, और वेग की प्रबलता के कारण पृथ्वी काँप उठती है। परन्तु जहाँ ज्वालामुखी नहीं हैं, वहाँ भी तो भूकम्प होते रहते हैं—यह प्रश्न विचारणीय है।

पृथ्वी का जिस प्रकार ठोस और कठोर होना ख़याल किया जाता है, असल में वह उस प्रकार नहीं है। भूगर्भ में विशाल गह्वर या खाइयाँ हैं और एक विशाल पर्वत खण्ड के साथ दूसरे पर्वतखण्ड मिलकर परस्पर एक दूसरे का भार सँभाले रहते हैं।

वाष्प और गंधक के बाहर निकलते समय खाइयों की मिट्टी वगैरह नीचे धँस जाती है और भूकम्प का आरम्भ होता है।

सिस्मोग्राफ़ और सिस्मोमीटर के द्वारा भूकम्प-सम्बन्धी गवेषणा का कार्य सरल हो गया है। यह यन्त्र एक महीन सुई के द्वारा काग़ज़ पर भूकम्प का कम्पन अंकित कर देते हैं और वैज्ञानिक लोग उसके द्वारा कम्पन की स्थिति, परिमाण और कम्पन होने वाली दिशा का ज्ञान प्राप्त करते हैं। उन्नीसवीं सदी में जापानवालों ने इन यन्त्रों को वास्तविक उन्नत रूप दिया और लगभग ५० वर्षों के प्रयत्न से ही आज हमें भूकम्प-सम्बन्धी सब ज्ञान प्राप्त होने लगा है।

इसके पूर्व भी अनेक विद्वान और दार्शनिकों ने भूकम्प सम्बंधी अनेक अनुमान किये थे। भारतीय-धर्मशास्त्रों और पुराणों में भी भूकम्प के सम्बन्ध में बहुत कुछ गपोड़े लिखे मिलते हैं, जिनमें से एक यह भी प्रचलित है कि शेषनाग अपने सहस्त्र फनों पर पृथ्वी को धारण किये हुए हैं, और जब वे फनों को बदलते हैं, तभी भूकम्प होता है! जापानी लोग भी किसी समय विश्वास करते थे कि उनका देश एक वृहत् मछली की पीठ पर अवस्थित है, और यह मछली किसी कारण अपनी देह को हिलाती है, तभी भूकम्प होता है, किन्तु इन सारी निर्मूल धारणाओं को वर्तमान युगीन विज्ञान ने नष्ट कर दिया और भगवान शेषनाग का भी अन्त ला दिया है। फिर भी हमारे देश में अभी आस्तिक लोगों की अपनी-अपनी धारणायें उपस्थित हैं। अभी उस दिन महात्मा जी ने ही कहा कि हमारे पापों के कारण ही यह भूकम्प हुआ है और उनकी धारणा में अछूत कहलाने वाले मनुष्यों के साथ दुर्व्यवहार ही महापाप है। इसी प्रकार वर्णाश्रम स्वराज संघवाले महात्मा जी को कोसते और कहते हैं कि अछूतों को मन्दिर में प्रवेश कराने के पाप का ही परिणाम यह भूकम्प है!

यदि आस्तिकता, भूकम्प का कारण पाप बतलाती है, तो यह प्रश्न हो सकता है कि क्या सचमुच परमात्मा ने बिहार में वास्तविक पापियों को ही दण्ड दिया है? जितने प्राणी भूकम्प में मरे, क्या वे सभी महान पापी थे? और यहाँ, इस देश में जो बड़े-बड़े पापाचारी और गरीबों का रक्त चूस जानेवाले बड़ी-बड़ी तोंदवाले, बड़े-बड़े तिलकधारी ढोंगी पड़े हुए हैं; क्या परमात्मा उन्हें नहीं देख पाता? अस्तु, यह सब व्यर्थ की बातें हैं। भली भाँति विचार करने पर मालूम हो जाता है कि भूकम्प किसी पाप पुण्य के कारण नहीं हुआ; यह प्रकृति की एक लीला है और भूगर्भ की वैज्ञानिक प्रक्रिया का एक परिणाम है।

इधर जो समाचार प्राप्त हुए हैं, वे तो और भी भयानक और हृदय को विचलित कर देनेवाले हैं। भयानक वर्षा ने उनके बचे खुचे हरे खेतों को जल मग्न कर दिया और उनकी ज़िन्दगी को आफ़त में डाल दिया है। आज हज़ारों आदमी वहाँ वस्त्रों के बिना ठिठुर रहे और अन्न-जल के बिना भूखों प्यासों मर रहे हैं। उनका सर्वस्व तो धँसे ही

नष्ट हो गया, तिस पर वर्षा के कारण प्राणहारी जाड़े का सामना करना पड़ रहा है। ईश्वर ही रक्षक है ।

अब हमारा कर्त्तव्य यही रह जाता है कि इस भीषण विपत्ति के समय लोगों को धैर्य बँधायें और जी-जान से उनकी सेवा-सहायता करें ।

जनवरी १९३४

## प्रकृति का तांडव

ज्यों-ज्यों इस देशव्यापी भूकम्प के समाचार आते-जाते हैं, यह निश्चय दृढ़ होता जाता है कि यह भी उन्हीं प्रलयंकारी घटनाओं में है, जिन्होंने दूर अतीत में समुद्रों को पर्वत और पर्वतों को समुद्र, महाद्वीप को महासागर और महासागर को महाद्वीप बना दिया। इतिहास इतने भयंकर भूकम्प से अनभिज्ञ है। पहले तीन-चार हजार हतों का अनुमान था। अब यह संख्या दस गुनी बढ़ गयी है और कुछ लोगों का अनुमान है कि पचास हज़ार से कम आदमियों की हानि नहीं हुई ; धन की कितनी हानि हुई, इसका अन्दाज़ा ही नहीं किया जा सकता। मोतिहारी, मुजफ्फरपुर, मुंगेर तो मिट गये, दरभंगा, पटना, गया, जमालपुर आदि स्थानों पर भी विपत्ति कुछ कम नहीं आयी। उनका वर्णन सुन-सुन कर कलेजा दहल जाता है, खून सर्द हो जाता है। सोचिए, उस आदमी की क्या दशा होगी, जो अपने प्यारों को हँसते-खेलते छोड़कर दफ्तर या दूकान गया हो और प्रकृति के इस उच्छ्वास के बाद दौड़ा हुआ घर आये, तो देखे कि उसका सर्वनाश हो चुका है। कितना हृदय-विदारक दृश्य है !

अब हमारा क्या कर्तव्य है ? क्या यही कि जब दो-चार मित्र मिल बैठें, तो भूकम्प का जिक्र छिड़ जाय। अमुक परिवार या अमुक नगर या अमुक गाँव में कितने आदमी मरे, कितने जख्मी हुए। कैसे जमीन फट गयी, कैसे उसके अन्दर से पानी उबल पड़ा, कैसे बड़े-बड़े महल जमीन में धँस गये ! यह तो मनुष्य का केवल कुतूहल-प्रेम है। क्या केवल अपने मुहल्ले या घर में होम-यज्ञ कराके ही हम अपने कर्तव्य को पूरा कर सकते हैं ? यह तो केवल स्वार्थ-कामना है।

नहीं, हमारी मानवता और बन्धु-भावना की यह अग्नि परीक्षा है। हम अपने मंगल के निमित्त, बड़ी-बड़ी तीर्थयात्राएँ करते हैं, दान-पुण्य करते हैं। हम अपने आत्म-प्रदर्शन के लिए पैसे को ठीकरा समझते हैं और भोग-विलास के लिए धन को पानी की तरह बहाते हैं। क्या आज जब हमारे लाखों भाई अकथनीय कष्ट भोग रहे हैं, हम अपनी मंगल-कामना के लिए तीर्थ-यात्रा करते रहेंगे, क्या शादी-ब्याहों में रुपये लुटाना इस समय उचित है, जब हमारे लाखों भाई आहत और नंगे पड़े कराह रहे हैं ? क्या

हम अब भी तमाशे देखते रहेंगे जब प्रकृति अपना ताण्डव नृत्य दिखा रही है ? पीड़ितों के लिए बड़ी तत्परता से सहायता का काम शुरू हो गया है। सरकारी और गैर सरकारी शक्तियाँ सहयोग से इस पुण्य कार्य में हाथ बटा रही हैं। प्रायः सभी प्रांतों में सहायक समितियाँ पीड़ितों के लिए धन और वस्त्र एकत्र कर रही हैं। वाइसराय ने जो फंड खोला है, उसमें चारों तरफ से रुपये आ रहे हैं। हमारा भी धर्म है कि अपने सामर्थ्य भर अपने भाइयों की मदद करें—धन से, वस्त्र से, अन्न से। यह न समझिए कि हमारे दो-चार आने कौन-सा बड़ा उपकार कर देंगे। आपके चार आने संभव है किसी भाई के लिए समय पर मिल जाने से एक कोष का काम करें। हम गरीब हैं, सामर्थ्यहीन हैं, लेकिन इसीलिए हमारे ऊपर और बड़ी जिम्मेदारी है, गरीब की मदद गरीब न करेंगे तो कौन करेगा ?

यह भूकम्प क्यों आया, इस पर भिन्न-भिन्न सम्प्रदायों के भिन्न-भिन्न मत हैं। भूगर्भ के जानकार कहते हैं कि हिमालय पर्वत उस कम्पन रेखा पर पड़ता है, जो आल्प्स से ऐंडीज़ पहाड़ तक चला गया है और चूंकि उसका ऊपरी भाग वर्षा, बर्फ के पिघलने और अन्य प्राकृतिक कारणों से क्षीण हो रहा है, वह भीतर से ऊपर उठ रहा है, जैसे पानी में तैरता हुआ बर्फ का टुकड़ा ज्यों-ज्यों ऊपर से गलता है, पानी से बाहर निकलता जाता है। कम्पन जब बहुत दिनों के बाद आता है तो उसका जोर बहुत ज्यादा होता है। इसलिए यही अच्छा कि कभी-कभी हलका-हलका कम्पन होता रहे। ऐसा भीषण कम्पन २५ वर्षों के बाद आया है। आखिरी भूकम्प काँगड़ा में सन् १६०७ में आया था, जिसमें २० हज़ार आदमी मर गये थे। उत्तर भारत हिमालय के समीप है, इसलिए यहाँ भूकम्पों की संभावना अधिक है।

दूसरा दल उन लोगों का है, जो इसे दैवी कोप कहते हैं। क्या दीन, दुखी, दरिद्र, दलित भारत पर ही दैवी कोप को आना था ? या इसे गरीब देखकर दैव भी उसे ठोकर मारता है, जैसे कोई शरीर लड़का पड़े हुए कुत्ते को ठुकरा देता है। और मान लिया दैवी कोप ही है, तो यह क्यों ? इसीलिए, तो कि यहाँ के लोग दैव की समझ में संसार भर से ज्यादा पापी, स्वार्थी और भ्रष्ट हैं। स्पष्ट ही है कि जब तक हम सत्यवादी, परोपकारी और पवित्र न हो जायेंगे, यह कोप हमारे ऊपर से न उतरेगा। लेकिन हम चौरस्तों पर होम तो कर रहे हैं, दुर्गा पाठ तो बैठा रहे हैं, देवी को बकरे चढ़ा रहे हैं, मगर क्या हम असत्य और स्वार्थ और दुष्टाचरण का त्याग कर रहे हैं ? क्या इन आठ नौ दिनों में हमने अपने जीवन को पवित्र बनाया है ? तब दैवी कोप कैसे टलेगा ? होम से और बकरे से भूकम्पवाला देवता प्रसन्न नहीं होता। इन रिश्वतों से तो हमारी छोटी-छोटी देवी-भवानी और देवतागण ही प्रसन्न होते हैं, जो अधिक से अधिक हमें बीमार डाल देते हैं, या हमें घुला-घुलाकर मार डालते हैं। साधु कहता है लोग साधु-सेवा भूल रहे थे, इसलिए दैवी कोप आया। वर्णाश्रम संघ शायद यह कहता

हो कि मन्दिरों को हरिजनों के लिए खुलवाने से कोप आया। पंडे भी फरमाते हों, देवताओं में लोगों को श्रद्धा कम हो गयी, इसलिए देवता कुपित हो गये। इसी तरह दफ्तरों के अमले कहते होंगे, लोग अब दिल खोल कर उनकी पूजा नहीं करते, देते भी हैं तो बहुत रोकर, इसलिए कोप आया। यह सब स्वार्थियों की युक्तियाँ हैं। न दैवी कोप है, न शेषनाग की करवट। यह एक प्राकृतिक विस्फोट है, जो वैज्ञानिक कारणों से आया करता है। इसका मनुष्य के पास कोई इलाज नहीं। अगर कोई इलाज है, तो यही कि शहर की तंग गलियों और ऊँचे-ऊँचे महलों से विदा ली जाय और खुली जगहों में, एकतल्ले, हलके, गहरी नींववाले मकान बनाये जायँ और स्त्रियों के परदे को एकदम तोड़ दिया जाय। अगर परदेवाली स्त्रियाँ, भयभीत होकर लज्जावश घरों में न छट-पटाकर—दौड़ती हुई खुली जगहों तक आ जातीं, तो बहुत संभव है कि इतनी जानें न जातीं।

लेकिन हमारे लिए यह बिल्कुल नयी परिस्थिति है और अपने को उनके अनुकूल बनाने में अभी बहुत दिन लगेंगे।

२६ जनवरी १६३४

# बिहार की विपत्ति और काशी

हमें यह जानकर खेद हुआ कि बिहार की सहायता के प्रश्न पर यहाँ की दो प्रमुख सेवा-संस्थाओं में मतभेद हो जाने के कारण अभी तक संगठित रूप से कुछ नहीं किया जा सका। दोनों ही अलग-अलग अपनी खिचड़ी पका रही हैं और ऐसे नाजुक वक्त में भी सहयोग नहीं कर सकतीं। हम काशी सेवा समिति और काशी-नागरिक-मंडल दोनों ही के कार्यकर्ताओं से विनय के साथ अनुरोध करते हैं कि परस्पर के वैमनस्य पर पानी डालकर एक दिल से बिहार की सहायता करके काशी का गौरव बढ़ायें।

२६ जनवरी १६३४

# भूडोल और काशी के अधिकारी

अगर हमारे एक योग्य मित्र की यह शिकायत ठीक है कि काशी के अधिकारियों ने भूकम्प के अवसर पर जनता की कोई मदद नहीं की, किसको क्या नुकसान पहुँचा है, इसकी कोई जाँच नहीं की गयी, जर्जर मकानों को खाली कराके घरवालों को स्वर-क्षित स्थानों में ठहराने का कोई प्रबन्ध नहीं किया गया, जनता की घबराहट को दूर

करने के लिए एक विज्ञप्ति तक न निकाली गयी, तो हमें इसका खेद है। हमें आशा है कि काशी के अधिकारी-वर्ग अपनी ज़िम्मेदारी को समझेंगे और जनता को निराशा या बेकसी का कड़ुवा मज़ा न चखायेंगे। विशेषकर जब हाकिम ज़िला और हाकिम शहर दोनों ही हिन्दुस्तानी हैं, तब तो हम उनसे सहायता और सहानुभूति की और भी आशा रखते हैं। अगर हमारे भाई हमारे अफ़सर होकर हमारी ओर से मुँह फेर लें, तो ग़ैरों से क्या आशा की जाय।

२६ जनवरी १९३४

# विपत्ति-विपत्ति !

१९३४ अवश्य अपने साथ विपत्तियों का समुद्र लेकर आया है। भारत, चीन, और मेक्सिको की अरबों की हानि भूडोल से हो गयी। हमारे देश में बिहार तथा युक्त-प्रांत के काशी, इलाहाबाद आदि की गहरी हानि का अनुमान भी नहीं लगाया जा सकता। नेपाल बरबाद हो गया। पड़ोसी चीन की हानि की कहानी बड़ी दर्दनाक है। दर्दनाक ज्यादा इसलिए है, कि वहाँ रेल, तार-डाक आदि का प्रवन्ध न हो सकने के कारण सहायता नहीं पहुँच सकती, या बहुत देर में पहुँचेगी। इधर कई हवाई जहाज़ों के टूटने, गिरने, नष्ट होने के समाचार एक ही महीने में प्राप्त हो चुके। २८ जनवरी का समाचार है कि अण्टार्कटिक खोज का बेड़ा, अर्थात् कप्तान बर्ड का दल भंग हो गया और ४३ आदमी बर्फ पर "तैर" रहे हैं। एक स्थान में हजारों आदमी बर्फ की आँधी में बरबाद पड़े हैं। बर्फ ने उनकी जान ले ली। मोटर तथा साइकिल दुर्घटना का औसत दुगुना हो गया है। चोरी-डकैती के समाचारों से अखबार भरे पड़े हैं। ज्योतिषियो ने १९३४ को "उत्पातों" का वर्ष बतलाया है। लक्षण भी ऐसे ही प्रतीत हो रहे हैं। भारत में—बिहार आदि भागों में—जो गन्दगी फैल गयी है, चीन में जो उत्पात हो गये, उनसे गहरी बीमारी तथा संक्रामक रोगों के विस्तार का भय है। ऐसे विपत्ति के युग में ईश्वर ही रक्षा करे।

आश्चर्य है कि मनुष्य को महत्वाकांक्षाओं, उसके साधनों, रचनाओं की इतनी कृत्रिमता तथा उसकी परवशता की, इतनी लाचारी की दुर्दशाओं की, ऐसी अवस्था देखते हुए भी, उसकी आँख नहीं खुल रही है तथा वह लालसा, लोभ, लालच, द्वेष, मत्सर के गढ़े में गिरता ही जा रहा है। ईश्वर हमें अब भी बुद्धि दे !

५ फरवरी १९३४

# मुंगेर मुजफ्फरपुर की दशा

श्रीयुत् जवाहरलाल नेहरू ने यह स्पष्ट कहा था कि यदि बिहार-सरकार तत्परता से काम लेती, तो मुज़फ्फरपुर में इतनी तबाही न आती तथा भूकम्प के तीन दिन बाद तक उसका कुछ न करना, इस नगर के लिए—अभागी निस्सहाय जनता के लिए—बड़ा ही घातक सिद्ध हुआ। ३१ जनवरी को काशी टाउनहाल के मैदान में काशी के सर्वमान्य नेता श्री संपूर्णानन्द जी का जो रोचक व्याख्यान हुआ था, उससे भी यही प्रतीत होता है कि मुंगेर में सरकार से जो आशा की जानी चाहिए थी, तथा समाचार-पत्रों में सरकारी विज्ञप्तियों से जो विश्वास हो गया था, वह वास्तविकता से दूर है तथा इस मुसीबत के समय भी सरकार का सरकारीपन दूर नहीं हुआ तथा "नौकरशाही" नौकरशाही ही बनी रही। मि० जायसवाल ने दस दिन पहले ही कहा था कि मुंगेर के विषय में सरकारी कार्य देखकर यह कहना पड़ता है कि बीसवीं सदी की सभ्य कहलानेवाली सरकार "ऐसा" कर सकती है। हमें यह देखकर बड़ा दुःख होता है। बड़ी लज्जा आती है तथा यदि सरकार के ऊपर आक्षेप सत्य है, तो इसका बड़ा बुरा प्रभाव पड़ेगा। श्री संपूर्णानन्द जी का कहना है कि ताता कम्पनी की जिस सहायता का बड़ा डंका पीटा गया है, वह भी ठिकाने से नहीं बाटी गयी है। मुंगेर में आर्तों के लिए केवल एक हज़ार टन "टिन" ही मिले हैं, जो बहुत कम हैं। दाल में नमक के बराबर है। उनके कथन से तो यह भी प्रतीत होता है कि सहायता कार्य में शीघ्र ही सरकारी तथा गैरसरकारी लोगों में पूरा मतभेद हो जानेवाला है।

"आज" में श्री संपूर्णानन्द जी का मुंगेर से भेजा हुआ पत्र छपा था। इससे पता चलता है कि यद्यपि राजेन्द्रबाबू ने बाहरी "आदमियों" की सहायता नहीं माँगी थी, पर यदि बाहरी लोग पहुँच गये होते और मलबा साफ कर देते, तो हज़ारों जानें, जो केवल "भूख-प्यास" से तड़प कर मरी हैं, बच जातीं। यह सन्तोष का विषय है कि कुछ बाहरी लोग स्वयं चले गये थे! हमें यह रिपोर्ट पढ़कर बड़ा खेद होता है। जो भूख-प्यास से मर गये, उनकी पीड़ा की कल्पना भी असंभव है। खैर, जो होना था, वह तो हो गया। जो बाहरी दल स्वयं पहुँच गया था, वह बिहार की कृतज्ञता का पात्र है, यद्यपि यह कृतज्ञता नहीं, पर सेवा की सार्थकता ही उसे अभीष्ट है।

**५ फरवरी १९३४**

# सेवा समिति का सराहनीय कार्य

विगत चन्द्रग्रहण के अवसर पर भीड़ कम होने पर भी यात्रियों का काफी जमाव था और ईश्वर ने वर्षा और शीत के कारण उन्हें काफी कष्ट दिया था, पर काशी सेवा

समिति ने यात्रियों की सुविधा तथा सेवा के लिए जो प्रबन्ध किया था, वह सराहनीय था और इसके लिए उसके मंत्री श्री बेनी प्रसाद जी तथा सहायक मंत्री श्री त्रिवेणीदत्त जी धन्यवाद के पात्र हैं। सेवा समिति ने भूकम्प पीड़ितों की सहायतार्थ बड़ा परिश्रम किया है और अब उसने नगर के भूकम्प पीड़ितों की सहायता के लिए एक कमेटी भी बना दी है। आशा है, यह कमेटी अपने परिश्रम में सफल होगी। हमारा विश्वास है कि भूकम्प से इस नगर की भी बड़ी हानि हुई है और चूँकि सरकारी तौर पर अभी इसका कोई प्रबन्ध नहीं किया गया है, सेवा समिति का यह कार्य उसके नाम तथा यश के अनुकूल होगा।

काशी सेवा समिति नगर की प्राचीन तथा महत्वपूर्ण संस्था है और यहाँ की हरेक नागरिक संस्था को उसके अन्तर्गत, सहयोग तथा सेवा द्वारा, उसकी सहायता करनी चाहिए।

**५ फरवरी १९३४**

# बिहार और देशी रियासतें

बिहार की परिस्थिति के विषय में बाबू राजेन्द्र प्रसाद का जो बयान प्रकाशित हुआ है, उसे पढ़कर बिहार के पुनरुद्धार का प्रश्न अपने भीषण रूप में हमारे सामने आ जाता है। एक तरह से उत्तरी बिहार को फिर से आबाद करना पड़ेगा। इस अवसर पर समस्त राष्ट्र ने जिस बन्धुत्व का परिचय दिया है और दे रहा है, वह बहुत ही आशाजनक है। बड़े-बड़े शहरों में ही नहीं, छोटे-छोटे क़सबों और मदरसों और दफ्तरों में भी बड़ी तत्परता से चन्दे जमा किये जा रहे हैं और लगभग पन्द्रह लाख रुपये नकद और लाखों रुपये के कपड़े और कम्बल और अनाज भेजे जा चुके हैं। चारों ओर से राष्ट्र के सेवक पहुँच गये हैं और अपने विपत्ति के मारे भाइयों की सेवा कर रहे हैं। मगर अभी तक डुमराव और गोंडाल के राजाओं के सिवा हमें किसी ऐसे राजा का नाम न मिला जिसने उद्धारकार्य के लिए कोई बड़ी रकम दान की हो। जो लोग लाखों रुपये साल मोटरों और सैर-तमाशों पर ख़र्च कर देते हैं, वह ऐसे मौके पर दो-दो, चार-चार हज़ार देकर अपने कर्तव्य से मुक्त नहीं हो सकते। अगर डुमरांव के राजा ५० हजार दान दे सकते हैं, तो ऐसे कितने ही महाराजे हैं, जो दो-दो, चार-चार लाख दे सकते हैं। शायद इतना वे वाइसराय की एक-एक दावत में खर्च कर देते होंगे। कितने खेद की बात है कि जिस देश में पचासों तिलकधारी हों, वहाँ इन तीन सप्ताहों में ५० लाख भी जमा न हो जायें। इतना लिख चुकने के बाद हमें यह जानकर बड़ा संतोष हुआ कि महाराज दरभंगा ने बिहार पीड़ितों की सहायता के लिए छब्बीस लाख का दान दिया है।

**१२ फरवरी १९३४**

# क्या होनेवाला है ?

१५ जनवरी को भूकम्प का जो सिलसिला शुरू हुआ था, वह आज एक महीना हो जाने पर भी बदस्तूर जारी है। आये दिन कम्पन होते रहते हैं। यहाँ तक कि १२ फरवरी को भी ज़ोर का धक्का हुआ। जो कुछ बचा-खुचा था, वह भी स्वाहा होता जा रहा है। दैत्यराज तो अपना ज़ोर दिखा चुके, अब उनके सामन्तों की बारी है। हम सैकड़ों मील के फासले पर बैठे हुए वहाँ के समाचार सुन-सुनकर काँप उठते हैं, तो जो लोग उन मुसीबतों को झेल रहे हैं, उनके मन में क्या दशा होगी। इतना अवकाश भी तो मिले कि लोग भविष्य के विषय में कुछ सोच सकें। जब नंगी तलवार सिर पर लटक रही हो—यह खटका लगा हो कि न जाने कब भूकम्प का धक्का हवा के झोंके की तरह आ जाय—तो मन पर एक अन्धकारमय निराशा का आ जाना स्वाभाविक है। घर के आदमी गये, घर गया, जायदाद गयी, उस पर अपनी जान का भरोसा भी नहीं। फिर कहाँ से अब वह उत्साह आये, जो रेत में बेल उपजाने का साहस करता है। यही प्रश्न विकराल रूप धारण किये सामने खड़ा रहता होगा—क्या होनेवाला है ? माया का प्रबल बंधन भी ऐसी दशा में शिथिल हो जाय, तो क्या आश्चर्य है। माया को अपना स्वप्न साम्राज्य रचने के लिए भी तो कोई आधार चाहिए, चाहे वह कितना ही असार क्यों न हो। भूकम्प ने तो माया को भी परास्त कर दिया।

और तरह-तरह की अफ़वाहें इस आतंक को और भी बढ़ाती रहती हैं। एक वैज्ञानिक का अनुमान है कि बिहार में किसी ज्वालामुखी के फटने की आशंका है। एक दूसरा दल कहता है कि उत्तरी बिहार भूकम्प के मार्ग में आ गया, और इस तरह की दुर्घटनाएँ वहाँ उसी तरह आती रहेंगी जैसे जापान में आती रहती हैं।

मगर मानव-जीवन का इतिहास प्रकृति पर विजय पाने की एक लम्बी कथा के सिवा और क्या है। संसार में कैसी-कैसी प्रलयंकरी बाधाएँ नहीं आयीं। लेकिन, मनुष्य जाति आज भी प्रकृति के सामने उसका सामना करने को तैयार है। कहते हैं १७३७ में बिहार में इससे भी भयंकर भूकम्प आया था, जिसमें तीन लाख से ज्यादा जानें गयी थीं। जापान में १९२७ में जो भूकम्प आया था, उसमें कई लाख आदमी मर गये थे। लेकिन जापान आज संसार का शक्तिशाली राष्ट्र है, उस भूकम्प का वहाँ कोई चिह्न भी नहीं रहा। हाँ, ज़रूरत इस बात की है कि राष्ट्र एक दिल होकर पीड़ितों की सहायता करने पर तुल जाय। बिहार हमारा समर क्षेत्र है। मुजफ्फरपुर और मोतिहारी और मुंगेर और सीतामढ़ी वह मोर्चे हैं, जहाँ प्रकृति की शक्तियाँ गोली बरसा रही हैं। क्या हम अपने वीर सैनिकों को शत्रु के गोलों के शिकार होते देखकर भी शान्त बैठे रहेंगे। युद्ध में लड़नेवाले थोड़े होते हैं, लेकिन उनकी पुश्त पर सारा राष्ट्र होता है। योरोपीय महायुद्ध में पचास लाख आदमी मरे थे, और अरबों की हानि हुई थी। मुंगेर

और मोतिहारी से कहीं विशाल नगर भूमिस्थ हो गये थे, पर राष्ट्रों की संयुक्त शक्ति ने उन खंडहरों को फिर गुलजार कर दिया। वहाँ आदमी का आदमी से मुक़ाबिला था। यहाँ आदमी का प्रकृति से मुक़ाबिला है, और आदमी ने सदैव प्रकृति पर विजय पायी है। अब की भी उसकी विजय होगी। शर्त यही है कि राष्ट्र अपने सैनिकों की मदद के लिए हर तरह का त्याग करने को तैयार हो जाय, और जब हम राष्ट्र शब्द का प्रयोग करते हैं, तो हमारा आशय केवल जनता नहीं होता, बल्कि उसमें हम सरकार को भी शामिल करते हैं, जो राष्ट्र का सबसे समर्थ अंग है। इस पच्चीस लाख चन्दे से उकड़ा हुआ बिहार आबाद नहीं हो सकता। सरकार ने एक-एक लड़ाई के लिए करोड़ों कर्ज़ लिये हैं, क्या इस अवसर पर वह दस-बीस करोड़ रुपये कर्ज नहीं ले सकती? जर्मनों से लड़ने के लिए भारत ने एक अरब इकट्ठा कर दिया था। क्या वही भारत एक संपूर्ण प्रान्त की रक्षा के लिए उसकी चौथाई रक़म भी जमा नहीं कर सकता? योरोपीय युद्ध में भारत से दस लाख सिपाही तोपों के ईंधन बनने के लिए भरती किये गये थे। क्या बिहार की आबादी के लिए इससे दुगने आदमी नहीं भरती किये जा सकते? बिहार के एक प्रोफेसर साहब का प्रस्ताव है कि पीड़ित क्षेत्रों में काम करने के लिए मजदूरों से सरकारी तौर पर बेगार ली जानी चाहिए। देश में बेकारी बढ़ रही है। अगर सरकार अन्य प्रान्तों में मजदूरों की भरती जारी कर दे, तो हमें विश्वास है कि आदमियों का तोड़ा न रहेगा। बिहार के एक मिनिस्टर साहब ने यह प्रस्ताव किया है कि सरकारी नौकरों को अपनी आमदनी की दो फ़ी सदी कई महीनों के लिए खुशी से देना चाहिए। सरकारी नौकरों से ज़्यादा खुशहाल इस समय समाज का और कोई अंग नहीं है। एक सौ रु० से ऊपर के वेतन भोगी अहलकार अगर अपनी आमदनी का दस फी सदी भी एक साल तक देते रहें, तो उन्हें कोई कष्ट न होगा, और कष्ट हो भी तो उसे सहना उनका कर्तव्य है। जब एक पूरा प्रान्त विपत्ति-ग्रस्त हो रहा है तो क्या वे उसके उद्धार के लिए थोड़ी-सी तकलीफ़ न उठा सकते।

इस वक्त तक कुल मिला कर उद्धार कार्य के लिए लगभग पच्चीस लाख का चन्दा जमा हुआ है, लेकिन जैसा श्री श्रीप्रकाश ने सहयोगी "आज" में लिखा है, बिहार को तत्काल पाँच करोड़ धन की जरूरत है। अभी तक केवल इसका आठवाँ भाग वसूल हुआ है। और अभी तक सरकार ने इस आघात की भीषणता नहीं पहचानी है। इसमें सन्देह नहीं कि सरकारी मशीनरी को चलते देर नहीं लगती है, मगर एक महीना निकल जाने पर भी इसका निश्चय नहीं किया जा सका कि क्या करना है। इस मौके पर तो सरकारी और गैर सरकारी का भेद मिट जाना चाहिए और क्या ही अच्छा हो कि दोनों ही फंड मिला दिये जाँय और अन्य संस्थाएँ जो रिलीफ के काम में लगी हुई हैं ममत्व और वाहवाही के ध्यान को छोड़कर सहयोग कर सकें। मालगुजारी और लगान तो बिलकुल मुआफ हो जाना चाहिए। बिहार की सरकार मकानों की तामीर के लिए कर्ज देना एक कानून

बना रही है। इस दफ्तरी और जाब्ते की कार्रवाइयों में व्यर्थ समय नष्ट होगा। लेकिन जैसी परिस्थिति है, उसमें तत्काल किसी बड़े परिवर्तन की आशा नहीं की जा सकती। हाँ, अगर सरकारी रिलीफ में कुछ इस तरह का समझौता हो जाय कि भोजन और वस्त्र तो दोनों फंडों से दिया जाय, और कुओं की खुदाई, खेतों से बालू की सफाई, और मकानों की मरम्मत और बनवायी और दूकानदारों और काश्तकारों को अपना धन्धा फिर से चलाने के लिए धन की व्यवस्था सरकारी तौर पर की जाय। भोजन, वस्त्र और आहतों के सेवा शुश्रूषा तो पुण्यार्थ ही होगा। दूसरे काम तो सरकारी कर्ज की मदद से ही होंगे। हमें यह जानकर हर्ष हुआ कि महात्मा गान्धी स्वयं बिहार आ रहे हैं, और आशा है, कि उनकी उपस्थिति से बहुत-सी समस्याएँ आसानी से सुलझ जायेंगी।

**१९ फरवरी १९३४**

# देव मंदिर और भूकम्प

हमें नेपाल के प्रधान व्यक्ति से यह सुनकर अत्यंत संतोष और गर्व हुआ कि जहाँ काठमाण्डू मट्टन और अन्य स्थानों में बहुत से मकान गिर गये, वहाँ देव मंदिर एक भी नहीं गिरा और इस पर उन महोदय ने श्रद्धा-विहीन लोगों को दिखाया है कि देवताओं में कितनी बड़ी शक्ति है। क्यों न होगी? यह भूकम्प असल में उनके लिए तो आया ही न था। देवता और ईश्वर तो एक प्रकार से नातेदार हैं। कोई ईश्वर का भाई है, कोई साला, कोई बहनोई। नातेदार की रक्षा तो सभी करते हैं। इसमें नयी बात क्या हुई। भूकम्प तो आया था उन लोगों को दंड देने के लिए, जो महात्मा गांधी के मत से अछूतों पर अन्याय करते हैं, पोगा पंथियों के मत से अछूतों के लिए मंदिर खुलवाते हैं, अहलकारों के मत से जो रिश्वत नहीं देते, मुल्लाओं के मत से जो दाढ़ी नहीं रखते। मगर ऐसा मालूम होता है कि देवताओं में भी दो दल हो गये हैं, क्योंकि जहाँ नेपाल के देव मंदिरों में एक को भी आँच नहीं आयी, वहाँ बिहार में कितने ही देवालय लोप हो गये और मसजिदों का निशान मिट गया। ऐसा मालूम होता है कि स्वाधीन नेपाल के देवताओं में कुछ अधिक शक्ति होगी। पराधीन भारत के देवता भी आखिर दुर्बल ही होंगे।

हमें तो यह देखकर दुःख होता है, कि अच्छे खासे समझदार लोग इस तरह की बातें करते हैं। संसार में आदिकाल से भय का राज्य रहा है, समाज में भी, धर्म में भी चोरी मत करो, नहीं राजा दंड देगा। पाप मत करो, नहीं ईश्वर दंड देगा। इस प्रकार ईश्वर की कल्पना भी एक बहुत बड़े तेजस्वी और भयंकर राजा की थी। यह कभी नहीं कहा गया कि चोरी मत करो, इससे तुम्हारे भाई को कष्ट होगा, या पाप मत

करो, इससे तुम्हारे समाज को कष्ट होगा। हमारे नीतिकारों ने इस मानवी भावना का आधार न लेकर, भय का आधार लिया और ऐसा स्वाभाविक भी था। जंगली दशा में मनुष्य को प्रकृति का रौद्ररूप ही अधिक दिखायी देता था और लोग अपने पास की बहुमूल्य चीज़ें उसे भेंट देकर, उसका क्रोध शान्त करते थे। क्रोध शान्त होता था या नहीं, लेकिन कम से कम उन जंगलियों को यह सन्तोष हो जाता था कि हमसे जो कुछ हो सकता था, वह हमने कष्ट निवारण के लिए कर दिया। और वह भय भावना आज तक हमारे दिलों पर हावी है। यह उसी भावना का प्रताप है कि हमें नरक का भय दिखा कर आज करोड़ों पाखंड हमें उल्लू बना रहे हैं। शासन मनुष्य कृत वस्तु है। मनुष्य भय पर अपना अस्तित्व जमाये, तो हम उसे क्षम्य समझते हैं, लेकिन सर्वशक्तिमान् ईश्वर को भी भय का ही सहारा लेना पड़े, जब वह अपने प्रेम का अखंड विस्तार दिखा सकता है, यह उस ईश्वर के लिए गौरव की बात नहीं हो सकती। कहते हैं, ईश्वर की इच्छा के बिना पत्ता भी नहीं हिलता। तो फिर उसकी इच्छा के बिना आज हज़ारों बरस से हिन्दू-समाज ने हरिजनों पर अत्याचार क्यों किया? ईश्वर यह सब अन्धेर देखकर भी क्यों चुप बैठा रहा? क्यों नहीं उसने अपने प्रेम की ज्योति से सबको वशीभूत कर लिया? मज़ा यह है कि कोप आना चाहिए था, केवल अन्यायियों पर, मगर उसमें पिस गये हरिजन भी। कई दार्शनिकों का मत है कि ब्रह्मांड केवल "चित्त" है। हो सकता है। बालू का कण भी परमाणु है, लेकिन बालू का कण चाहे कि हिमालय को हिला दे, तो उस कण की घोर मूर्खता है। फिर जब हमारी बुद्धि इतनी परिमित है, तो यह क्यों नहीं कहते कि दादा ईश्वर की लीला ईश्वर जानें। हम इस विषय को कुछ नहीं जानते।

**२६ फरवरी १९३४**

# आकस्मिक प्रकोप बिल

बिहार में आकस्मिक बिल पास हो गया। इसके अनुसार बिहार सरकार भूकम्प पीड़ितों को बराय नाम सूद पर कर्ज़ देगी और १०, १५ वर्ष में किस्तवार वसूल करेगी। ऐसे कानून की इस वक्त बड़ी ज़रूरत थी और यदि यहाँ भी वही लबड़ धौं-धौं हुआ जो सरकारी कामों में हमेशा हुआ करता है, तो इससे प्रजा का बड़ा उपकार होगा। यह एक काम बिहार सरकार ने ऐसा किया है, जिसकी जितनी तारीफ़ की जाय कम है। विलम्ब के लिए हम सरकार को दोषी नहीं ठहराते। सरकारी कामों में कुछ न कुछ विलंब हो ही जाता है। खटकती है, यह बात कि यह कर्ज़ उन्हीं लोगों को दिया जायगा, जो जायदादवाले हैं। यहाँ भी आ गयी, वही जायदादवाली पख। हम पूछते हैं,

जिनकी सारी लेई पूंजी लेकर जमीन में धँस गयी या जिस-जिस मकानदार के सारे मकान जमीदोज़ हो गये या जिस किसान के खेतों में पानी भर गया वे गरीब किस जायदाद के बल पर कर्ज लेंगे। और जिनके पास जायदाद है, उन्हें कर्ज देनेवाली एक सरकार ही थोड़े ही है। उन्हें तो बैंकों और महाजनों के द्वार खुले हैं, और संभव है, इस परिस्थिति में उन्हें पाँच, छः फी सदी पर कर्ज मिल जाय। रोना तो उन्हीं बेचारों का है, जो जायदादवाले थे, मगर अब फाकेमस्त हैं। उनके लिए सरकार क्या कर रही है ? हम तो समझते हैं, सरकार को बिहार चेम्बर आफ़ कामर्स की इस सलाह पर विचार करना चाहिए, कि सहकारी समितियों और प्राइवेट बैंकों से सरकार अपनी ज़िम्मेदारी पर कर्ज़ दिलवाये। आप खाने के लिए तो कर्ज दे नहीं रहे हैं, कि कोई खाकर रफूचक्कर हो जायगा। आप तो दे रहे हैं, मकान बनाने के लिए। क्या असामी मकान सिर पर लेकर भाग जायगा। वह भाग भी जाय, तो मकान तो रहेगा। उसे बेचकर रुपये वसूल किये जा सकते हैं। जो कुछ भी हो, अगर सरकार ने केवल जायदादवालों तक इस कानून को सीमित रखा, तो इससे वास्तविक लाभ बहुत कम होगा।

२६ फरवरी १९३४

# बिहार की परिस्थिति

समाचार-पत्रों में यह पढ़कर हमें खेद हुआ था कि बिहार में अब तक देहातों की तरफ़ ध्यान नहीं दिया गया और सभी सहायक और सेवा समितियाँ नगरों ही तक सीमित हैं। लेकिन बिहार सेन्ट्रल रिलीफ कमेटी की ताज़ी रिपोर्ट देखने से मालूम होता है कि पहले चाहे ऐसी अवस्था रही हो, पर अब देहातों में भी मदद पहुँचायी जा रही है। तत्कालिक अवस्थाएँ तो पूरी होती जाती हैं, लेकिन नयी-नयी समस्याएँ खड़ी होती जाती हैं। उनमें सबसे विषम समस्या है बालू से पटी हुई जमीन को साफ़ करना, जानवरों के लिए चारे का प्रबन्ध करना और खड़ी ऊख पेलने का कोई उपाय निकालना। एक बीघा जमीन की सफ़ाई में औसतन तीस रु० खर्च होते हैं। अनुमान किया गया है कि औसतन बीस लाख एकड़ जमीन खराब हो गयी है। उसकी सफाई के लिए कितना धन दरकार होगा, इसका तखमीना किया जा सकता है। कई गाँवों में चारे की कमी से जानवर मरे जा रहे हैं, और अब किसानों ने निश्चय किया है कि उन्हें ऊख काटकर खिलायी जाय। शक्कर की मीलों के विध्वंस हो जाने से ऊख का अब कोई ग्राहक नहीं रह गया और जो दो चार मिलें बाक़ी हैं, वह कौड़ियों के मोल ऊख लेना चाहती हैं। सरकार किसानों को बेलन मुहय्या करने का प्रबन्ध कर रही है, लेकिन भय है कि जब तक बेलन आये ऊख सूख न जाय। उधर बीमारियों के फैलने का भय भी हो रहा है।

मालूम नहीं बाबू राजेन्द्रप्रसाद ने आत्मनिर्भरता के लिए जो अपील की थी, उसका क्या असर हुआ, पर हमारा ख्याल है, जब तक सरकार पीड़ितों को सस्ता कर्ज़ दिलाने का प्रबन्ध न करेगी, बिहार का उद्धार होना मुश्किल है। दो-चार महीने अन्न वस्त्र देने का प्रश्न होता तो वह चन्दों से पूरा हो जाता, लेकिन वहाँ तो चार पाँच जिलों के पुनर्निमाण का प्रश्न है, दस-बीस लाख से हल नहीं हो सकता।

१२ मार्च १६३४

# भाई जी का आछेप

भाई परमानन्द जी अपने उर्दू पत्र "हिन्दू" के एक सम्पादकीय नोट में लिखते हैं—

"लोग यह पढ़कर हैरान होंगे कि अगरचे मुल्क के सारे अखबारात में सेंट्रल रिलीफ़ कमेटी का और बाबू राजेन्द्रप्रसाद का नाम और उसका ही चर्चा हो रहा है, ताहम बिहार के मुसीबतज़दा हिस्से में अभी तक उन्होंने कोई काम किया है, न उनके काम या नाम का कहीं जिक्र ही है।.... काँग्रेस और उसके काम की धाक ऐसी जमी बैठी है कि खुद बिहार से भी कोई आदमी उसके रिलीफ़ के काम पर रोशनी डालने की जुर्रत नहीं करता।

रिलीफ़ कमेटी पर आलोचना का हरेक प्राणी को अधिकार है और आलोचना से आलोचक को कुछ फ़ायदा ही होता है, लेकिन ऐसी आलोचना किस काम की, जिसमें केवल पक्षपात हो। हिन्दू सभा ही ने क्यों रिलीफ़ को हाथ में नहीं लिया ? भाई परमानन्द ही क्यों बाबू राजेन्द्र प्रसाद की जगह नहीं हुए ? इसका कारण यही है कि काँग्रेस और उसके नेताओं ने देश के लिए जो बलिदान किये हैं, उनका देश आदर करता है और उन्हीं नेताओं पर विश्वास करता है। यहाँ तो केवल सेवा और त्याग का प्रश्न है। जो दल समाज के लिए बलिदान करेगा, वही समाज का विश्वास पात्र होगा।

२६ मार्च १६३४

# सेंट्रल रिलीफ और वाइसराय फंड

हमें अपने एक बिहारी मित्र से मालूम हुआ कि सेन्ट्रल रिलीफ़ और वाइसराय-रिलीफ़ फंडों का संमिश्रण जनता की दृष्टि में कुछ जँचा नहीं। अगर यह मालूम होता

शोर गुल मचाया कि डी वेलरा को वाध्य होकर पार्लियामेंट का अधिवेशन २७ सितम्बर के लिए स्थगित कर देना पड़ा ।

इधर कासग्रेव दल के अतिरिक्त एक दल और डी वेलरा का विरोधी बन गया है । यह फासिस्ट सिद्धान्तों के अनुयायी नीले कुरतेवालों का दल है। इस दल ने एकाएक इतनी शक्ति कैसे प्राप्त कर ली यह आश्चर्य की बात है । इसके नेता जनरल ओडफी ने हाल में ही एक घोषणा निकाली थी, जिसमें कहा गया था कि १३ अगस्त को "ब्लूशर्ट्स नेशनल गार्ड" ( नीले कुरतेवाली राष्ट्रीय संरक्षक सेना ) परेड अवश्य करेगी, चाहे डी वेलरा की सरकार उसमें बाधा ही क्यों न डाले । डी वेलरा ने सार्वजनिक शान्ति के लिहाज से परेड की मनाही कर दी थी, अतः ऐसा प्रतीत हो रहा था कि १३ अगस्त को भी भीषण अवस्था उत्पन्न हुए बिना नहीं रह सकती, किन्तु सरकारी सेना का सुदृढ़ प्रबन्ध देखकर जनरल ओडफी ने परेड करना स्थगित कर दिया और देश के सौभाग्य से अशान्ति की आशंका दूर हो गयी । इस समय तो संकट टल गया है, किन्तु संभव है कासग्रेव दल के साथ मिलकर ये लोग पुनः कोई उपद्रव खड़ा करें । देखें वहाँ की स्थिति अब क्या रुख धारण करती है ।

२१ अगस्त १९३३

# अमेरिका में कृषक विद्रोह

इस मन्दी में सबसे ज्यादा चोट किसानों को लगी है, और कृषि प्रधान देशों में किसानों में एक प्रकार का विद्रोह फैला हुआ है । अमेरिका का सबसे बड़ा व्यवसाय खेती है और कृषक विद्रोह ने वहाँ भयंकर रूप धारण कर लिया है । पैदावार का मूल्य कम हो जाने के कारण वहाँ के आधे से ज्यादा किसान कर्जदार हो गये हैं और उनकी जायदादें नीलाम होती चली जा रही हैं । १९२९ में पैंतालीस हजार आराज़ियाँ नीलाम हुईं । ३० में चौवन हजार, ३१ में एक लाख और ३२ में डेढ़ लाख आराज़ियाँ रेहनदारों के पेट में समा गयीं । अमेरिका में साठ लाख काश्तें हैं, इनमें आधी रेहनदारों के अधिकार में हैं । आराज़ियों पर कुल ऋण नौ अरब डालर है । १९२० में साढ़े तेरह अरब की उपज हुई थी । १९३२ में वह केवल सवा पाँच अरब की रह गयी अर्थात् रुपये में छः आने । कर्ज़ पर किसानों को पचास करोड़ डालर सूद देना पड़ता है ।

बरसों तक बेचारे अमेरिकन किसान गवर्नमेंट से सहायता की आशा करते रहे । गवर्नमेंट ने कई बार उनके उद्धार का प्रयत्न किया, पर वह सभी प्रयत्न असफल हो गये । अब मजबूर होकर उन्होंने अपने उपायों से काम लेना शुरू किया, और यह उपाय

ज्यादा सफल हो रहे हैं। उन्होंने गुट बाँध कर कई शहरों के सड़कों की नाकाबंदी कर दी और देहातों से जो सामान नगर में आता था, उसे रोक दिया। जहाँ जरूरत पड़ी, वहाँ पशुबल से भी काम लिया। इसमें उन्हें पूरी सफलता तो नहीं मिली, पर वे बिलकुल असफल भी न रहे।

पर दूसरा उपाय इससे कहीं ज्यादा सफल हुआ। कृषि-प्रधान प्रान्तों में किसानों ने नीलामों को रोकने के एक संगठित आन्दोलन जारी किया। एक बीमा कम्पनी ने एक जायदाद नीलाम करनी चाही, पर किसानों का एक दल स्थान पर जा पहुँचा और कर्मचारियों को भगा दिया। नीलाम स्थगित कर देना पड़ा। इस आन्दोलन का फल यह हुआ कि १९३५ के लिए आइओवा प्रान्त की व्यवस्थापक सभा ने आराज़ियों का नीलाम होना बन्द कर दिया है।

काँसास प्रान्त में जब अदालत ने आराज़ी नीलाम करने की तैयारी की, तो कई सौ कृषक जमा हो गये और उसे फाँसी दे देने की धमकी दी, बेचारा कुर्क अमीन अपनी जान बचाकर भागा। नेब्रासका और ओहियो प्रान्तों में हरेक गाँव में वृक्षों से फन्दे लगे रहते थे कि ज्यों ही राहिन कुर्क अमीन को लेकर आये, उसे फाँसी पर लटका दो कि वह बोली न बोल सके।

बहुत-सी रियासतों ने एक ऐसा विधान सोच निकाला है कि नीलाम हो भी जाय, तो जायदाद उन्हीं के हाथ में रहे। राहिन के मुख्तार को वह बोली ही नहीं बोलने देते। वह अगर उस स्थल पर आ जाय, तो अपनी जान से हाथ धोये। कोई बाहरी आदमी बोली बोलनेवाला नहीं रह जाता, तो किसान आपस में बोली बोलकर नाममात्र मूल्य पर खरीद लेते हैं। कई प्रान्तों में कृषक-रक्षिणी सभाओं द्वारा यह काम किया जाता है। सभा जायदाद खरीदकर उसके मालिक को लौटा देती है। रेहनदार के रुपये गायब हो जाते हैं। केवल एक उज्रदारी रेहनदार की तरफ से हुई है कि नीलाम बेकायदा था क्योंकि कुछ लोगों ने गुट बनाकर बाहर के आदमियों को बोली बोलने से रोक दिया। इस तरह की संस्थाएँ बढ़ रही हैं। आन्दोलन अग्निज्वाला की तरह फैलता जा रहा है। किसान इस नबे अरब डालर के ऋण को मिटाकर रहेंगे।

अगस्त १९३३

# रूस में समाचार पत्रों की उन्नति

रूस के सिवा समस्त संसार पर पूँजीपतियों का राज्य है और समाचार पत्रों को भी पूँजीपतियों का रोग अलापना पड़ता है, नहीं उनका दीवाला निकल जाय। अधिकांश पत्र तो पूँजीपतियों के ही धन से चलते हैं। इसलिए रूस के सोवियट शासन को काले से

काले रंगों में रंगने की चेष्टा की जाती है और सिद्ध किया जाता है कि अब वह बहुत जल्द रसातल में पहुँचना चाहता है। पर रूस इतनी हवाई गति से उन्नति कर रहा है कि इन समाचार पत्रों को भी कभी-कभी इस उन्नति को दबा रखना कठिन हो जाता है। शिक्षा प्रचार में इन दस-बारह बरसों में उसने जो तरक्की की है, उस पर सारा संसार दाँतों तले उँगली दबा रहा है। अभी तक समझा जाता था कि सिनेमा क्षेत्र में अमेरिका सबसे आगे है। पर अब मालूम हुआ कि संसार के कुल साठ हजार सिनेमा घरों में सत्ताईस हजार केवल रूस में हैं। अमेरिका में चौबीस हजार हैं। शेष नौ हजार में सारा संसार है। एशिया में एक हजार से अधिक नहीं। लोहे की चीजों में, बिजली के प्रसार में, खेती वृद्धि में वह बड़े वेग से क़दम बढ़ाता जा रहा है। अब ज्ञात हुआ कि उसने सोवियट-काल में समाचार पत्रों में अश्रुतपूर्व उन्नति की है। महायुद्ध के पहले रूस में कुल आठ सौ छप्पन पत्र थे, जिनकी ग्राहक संख्या सत्ताईस लाख थी, आज वहाँ चौवन सौ पत्र छपते हैं और ग्राहक संख्या तीन करोड़ अस्सी लाख है। अगर क़ागज़ का अभाव न होता, तो इससे भी अधिक प्रचार होता। कई पत्रों का प्रचार तो बीस लाख है। और उन चालबाजियों का नाम भी नहीं है, जो अन्य देशों के पत्र प्रतिद्वन्दिता के कारण अपनी ग्राहक-संख्या बढ़ाने के लिए किया करते हैं। सनसनी फैलानेवाली खबरें, चोरी, बलात्कार आदि की घटनाएँ, तेज़ी, मन्दी और मिल के हिस्सों की नोटिसें और शब्द जाल और पहेलियाँ, फैशन और समाज के चुटकले, उन पत्रों में नज़र नहीं आते। तलाक़, ज़िना आदि की खबरें छपने नहीं दी जातीं। हाँ, अन्तर्राष्ट्रीय समाचारों पर काफ़ी ध्यान दिया जाता है। यहाँ तक कि विदेशी भाषाओं के पत्रों का प्रचार भी एक करोड़ से कम नहीं। इन प्रमाणों के सामने कौन कह सकता है कि सोवियट शासन बौद्धिक और सांस्कृतिक उन्नति में उन्नत से उन्नत राष्ट्र से भी पीछे है।

**२१ अगस्त १९३३**

# गेहूँ सम्मेलन

आजकल इंग्लैंड में गेहूँ पैदा करनेवाले देशों के प्रतिनिधि बैठकर इस समस्या को हल करने की चेष्टा कर रहे हैं कि गेहूँ का दाम कैसे चढ़ जाय। एक विद्वान् का तो यह कहना है कि आजकल संसार में जो मन्दी व्याप रही है उसका कारण गेहूँ की कसरत से पैदावार है। उनके कथनानुसार सन् २७, २८, २९ में इतनी इफ़रात से संसार में गेहूँ पैदा हुआ, कि मनुष्य जाति के खाये न खाया गया। एक साल की पैदावार चुकने न पाती थी कि दूसरी फ़सल पहली से भी ज़्यादा ठसाठस पैदा हो जाती थी। संसार में इतना गेहूँ जमा हो गया कि १९३० आते-आते उसका दाम और गिर गया उसी के कारण

संसार-व्यापक मन्दी ने डेरा जमा लिया। अब गेहूँ की खेती में कमी करके पैदावार कम करने का प्रस्ताव हो रहा है। हमें यह सब सुनकर विस्मय होता है। खाने की चीज़ भी इतनी इफ़रात से हो सकती है कि उसकी पैदावार कम की जाय, हमें इस पर विश्वास नहीं आता। जिस देश के अस्सी फी सदी निवासी साल के तीन सौ साठ दिनों में आधे और चौथाई पेट खाकर दिन काट देते हों, उसे इस पर विश्वास आ ही कैसे सकता है। अगर गेहूँ ऐसा ही अजीरन हो रहा है और मारा-मारा फिर रहा है, तो करोड़ दो करोड़ टन भारत क्यों नहीं भेज दिया जाता? यहाँ के भूखे खाकर गेहूँ के व्यापारियों को कोटि-कोटि धन्यवाद देंगे। पैदावार में कमी करना तो हमें किसी सिद्धान्त से भी मुनासिब नहीं मालूम होता। बस गेहूँ के विशेषज्ञों को यही निश्चय करना चाहिए कि साल के अंत में जितना गल्ला बच रहे, वह जहाजों पर लादकर भारत भेज दिया जाय। फिर एक महीने में तेज़ी न हो जाय, तो हमारा ज़िम्मा। गेहूँ बेचारे पर इतना बड़ा लांछन लगाना कि उसी के कारण संसार का व्यापार मिट्टी में मिला जा रहा है, बड़ा अन्याय है। मगर नहीं, इसी गेहूँ ने हज़रते आदम को जन्नत से निकलवाया था, इसलिए अब हम उसे दुनिया से निकालकर उसकी उस शरारत का मज़ा चखा देंगे! पश्चिम के अर्थ-शास्त्रियों की निराली अर्थनीति की बलिहारी!

२८ अगस्त १९३३

## अंतर्राष्ट्रीय व्यापार बन्द कर दो

"फोर्टनाइटली रिविउ" विलायत का प्रतिष्ठित पाक्षिक पत्र है। उसमें एक अंग्रेज अर्थ शास्त्री ने यह विचार प्रकट किया है कि वर्तमान मंदी का मुख्य कारण अंतर्राष्ट्रीय व्यापार है। अगर हरेक देश अपनी-अपनी जरूरत भर की चीजें बनाये तो उसे क्यों अपने फालतू माल की खपत के लिए अन्य देशों में बाज़ार ढूँढ़ना पड़े, क्यों एक्सचेंज और करेंसी के झगड़े खड़े हों, क्यों आपस में प्रतियोगिता बढ़े, क्यों इतने जहाज बढ़ें और क्यों इन जहाजों की रक्षा के लिए सैनिक जहाज़ रखने पड़ें, क्यों आये दिन लड़ाइयाँ खड़ी हों, और क्यों आये दिन निरर्थक सम्मेलनों पर प्रजा का धन नष्ट हो। प्रस्ताव तो लाख रुपये का है, पर कुबेर के उपासक और साम्राज्य के भक्त योरोपियन व्यापारी भला कब मानने लगे। उन्हें तो धन चाहिए, धन के लिए माल की खपत होनी ज़रूरी है, और माल की खपत के लिए निर्बल देशों का होना लाज़िम है। माल की खपत तो पच्छिमी संस्कृति का मूल तत्व है। भला इसे वह कैसे छोड़ दे। मगर ऐसा मालूम होता है कि ईश्वर ने अब संसार की समस्याओं पर ध्यान देना शुरू कर दिया है।

अंतर्राष्ट्रीय व्यापार अब एक बटा तीन मात्र रह गया है। और यह मात्रा भी दिन-दिन घटती जाती है। सभी राष्ट्र अन्य राष्ट्रों के विरुद्ध अपने-अपने द्वार बन्द कर रहे हैं। दूसरों के माल पर सौ-सौ फी सदी चुंगियाँ लगायी जा रही हैं। इससे साफ जाहिर है कि इस लेखक ने जो प्रस्ताव किया है, वह परिस्थिति को अच्छी तरह देखकर किया है। कहीं ऐसा हो जाय, तो भारत मूसलों ढोल बजावे। हाँ, इंग्लैंड के लिए वह पतन का दिन ही होगा।

२८ अगस्त १९३३

## मि० डी० वेलरा से विरोध

राजनैतिक प्रभाव के बनने में चाहे जितनी देर लगे, उसके बिगड़ने में देर नहीं लगती। वही मि० डी० वेलरा जो आयरलैंड के बेताज के बादशाह थे, आज उनके विरुद्ध इतने लोग हो गये हैं कि वह प्लेटफार्म से बोल नहीं सकते। जब से डी० वेलरा ने इंग्लैंड को कर देना अस्वीकार किया; उसी वक्त से इंग्लैंड घात में लगा हुआ था। इंग्लैंड के बाजार में आयरिश किसानों की चीजों की खपत बन्द होते ही किसानों में असन्तोष होना स्वाभाविक था। डी० वेलरा के प्रतियोगी इसी अवसर की प्रतीक्षा में थे। उन्होंने चटपट किसानों को मिलाकर डी० वेलरा का विरोध करना शुरू कर दिया और ऐसा अनुमान होता है कि शीघ्र ही वहाँ नया चुनाव करना पड़ेगा और कुछ नहीं कहा जा सकता कि इस चुनाव में डी० वेलरा की गवर्नमेंट का क्या अन्त होगा।

१८ सितम्बर १९३३

## डिक्टेटरशिप या डिमाक्रेसी

इलाहाबाद विश्वविद्यालय के यूनियन में इस विषय पर एक बड़ी मनोरंजक बहस हुई कि डिमाक्रेसी असफल हुई है और संसार का भविष्य डिक्टेटरशिप के हाथ है। एक दल डिमाक्रेसी के पक्ष में था, दूसरा डिक्टेटरशिप के पक्ष में। दोनों पक्षों ने अपना-अपना समर्थन किया और अन्त में डिक्टेटरशिप पक्ष की बहुमत से जीत हुई। डिमाक्रेसी सदियों के राजनैतिक विकास का फल थी और विचारवानों की धारणा थी कि यही राजनैतिक उन्नति का शिखर है। इस पद को प्राप्त करने के लिए कितने विप्लव हुए, कितनी लड़ाइयाँ हुई, कितना मानव रक्त बहा, पर मानवी दुर्बलताओं ने उस स्वर्ण स्वप्न

को मिथ्या कर दिया। डिमाक्रेसी केवल एक दलबन्दी होकर रह गयी। जिनके पास धन था, जिनकी ज़बान में जादू था, जो जनता को सब्जबाग दिखा सकते थे, उन्होंने डिमाक्रेसी की आड़ में सारी शक्ति अपने हाथ में कर ली। व्यवसायवाद और साम्राज्यवाद उस सामूहिक स्वार्थपरता के भयंकर रूप थे, जिन्होंने संसार को गुलाम बना डाला और निर्बल राष्ट्रों को लूटकर अपना घर भरा और आज तक वही नीति चली जा रही है। डिमाक्रेसी की इन दो सदियों में संसार में जो-जो अनर्थ हुए, वह एकाधिपत्य की असंख्य सदियों में न हुए थे। अपने राष्ट्र के लिए डिमाक्रेसी चाहे जितनी मंगलमय सिद्ध हुई हो, पर संसार की दृष्टि से तो उसने ऐसा कोई कार्य नहीं किया जिस पर वह गर्व कर सके। अब संसार उससे तंग आ गया है और उसका अन्त करके ऐसी व्यवस्था का आश्रय लेना चाहता है, जिसमें एकसत्तात्मक राज्य और डिमाक्रेसी दोनों गुण तो हों, पर अवगुण न हों। मुसोलिनी या हिटलर या स्टालिन आज ईश्वर के प्रतिनिधि राजाओं की भाँति पशुबल से राज्य का संचालन नहीं कर रहे हैं। राष्ट्र उनकी सम्पत्ति नहीं है और न राष्ट्र का धन उनके भोग विलास के लिए है। वे जनमत की उपेक्षा नहीं कर सकते और न उनकी अधिकार-लालसा स्वार्थ के लिए है। वे राष्ट्र के सच्चे सेवक हैं और यही उनकी सबसे बड़ी शक्ति है। यह कहना मुश्किल है कि डिक्टेटरशिप चंद रोज़ा है या स्थायी, पर इसमें सन्देह नहीं कि इस वक्त डिमाक्रेसी से कहीं उपयोगी हो रहा है। यहाँ तक कि प्रेसिडेंट रूज़वेल्ट भी डिक्टेटर बने हुए हैं।

१८ सितम्बर १९३३

## ज़बरदस्ती या समझाबुझाकर

दुनिया में दो स्वभाव के आदमी होते हैं, एक गर्म दूसरे नर्म। गर्म स्वभाव का आदमी छः महीने की राह एक महीने में तय करना चाहता है, नर्म स्वभाव का आदमी चाहे रास्ते में किसी दरख्त के नीचे रात काट ले, पर दौड़ना उसे नहीं भाता। नर्म स्वभाव का आदमी लिबरल होता है, गर्म स्वभाव का रेडिकल, या और ज़्यादा गर्म हुआ तो क्रान्तिवादी।

किसी नीति या पालिसी या मत का प्रचार करना है। गर्म स्वभाव का आदमी जोश में चाहता है कि आन की आन में उसकी नीति सफल हो जाय, कुछ परवाह नहीं, यदि इसके लिए कठिनाइयाँ झेलनी पड़ें। अपनी नीति में उसे इतना विश्वास होता है कि वह समझता है इसके सफल होते ही वह संसार में एक नये युग का प्रवर्तक कहा जायगा, सारी बाधाएँ छू मन्तर में उड़ जायेंगी।

नर्म स्वभाव का आदमी उतना ही या उससे अधिक उत्साह रखने पर भी उसी मार्ग पर कदम रखते डरता है, जिसके एक ओर हरी-भरी पहाड़ियाँ हैं, दूसरी ओर गहरी खाई। उसे समतल भूमि चाहिए। फिसलन और रपटन से उसके प्राण काँपते हैं। और उसकी उर्वर बुद्धि अपने इस मीठेपन के लिए कोई अच्छा बहाना खोज निकालना चाहती है जिससे वह अपने प्रतियोगी को लज्जित कर सके। और वह कहता है—थोड़ा-थोड़ा खाओ, जिससे वह देह में लगे, जिससे तुम्हारी पाचन क्रिया भोजन से रक्त बनाकर तुम्हारे शरीर को पुष्ट करे। एकबारगी पेट को ठूँस लेने से बदहजमी हो जायगी। लाभ की जगह क्षति पहुँचेगी।

गर्म दिल के आदमी के पास जवाबों की कमी नहीं है। वह कहता है, जब तक पानी उबाल की बिन्दु तक न खौल जाय, उससे भोजन नहीं पक सकता। उसकी चौगुनी आँच भी अगर एक निश्चित समय के अन्दर न लगायी जाय तो पानी कभी खौलेगा ही नहीं। सूर्य की गरमी जब तक किसी विधि से केंद्रित न कर दी जाय, वह ताप का अखंड भंडार होने पर भी मुट्ठी भर कोयले का भी काम नहीं कर सकती।

इसी तरह दोनों ओर से सवाल जवाब होते रहते हैं, पर मसला हल नहीं होता। मौलिक भेद नहीं है। केवल तबीयत या स्वभाव का भेद है। दोनों के उद्देश्य एक हैं, विधि भी प्रायः एक है, केवल गति का अन्तर है। गति ही से हवा आँधी भी हो सकती है और मन्द समीरण भी। सूरज और हवा में एक बार मजेदार होड़ लगी। सूरज कहता था—मैं बड़ा। हवा कहती थी—मैं बड़ी। उसी वक्त एक आदमी कम्बल ओढ़े आ निकला। फैसला इस बात पर ठहरा कि जो उस आदमी का कम्बल उतरवा दे, वह बड़ा। हवा के नाम से टास पड़ा। उसने अपनी गति तेज करनी शुरू की। झोंके आये, फिर आँधी आयी, फिर बवन्डर और तूफान। पर कम्बल न उतरा। नदियों का पानी चढ़ गया, दरख्त उखड़ गये, मकान गिर गये, पर कम्बल न गिरा। तब सूरज की बारी आयी। किरणें प्रखर हुईं और एक क्षण में मुसाफ़िर ने कम्बल उतार फेंका। एक ही नीति सब जगह काम नहीं देती। देश और काल और परिस्थिति के अनुसार नीति भी बदलती रहती है।

पर ज़ोर स्थायी नहीं होता। जो काम समझा-बुझाकर किया जाता है, वह स्थायी और टिकाऊ होता है। जोर का काबू मन पर नहीं चलता। उसका काबू केवल देह पर चलता है। देह को परास्त करके भी आप मन को उतना ही अजेय छोड़ सकते हैं। बल्कि ऐसी अवस्था भी आती है जब देह के प्रत्येक पराजय के साथ मन और दृढ़, और दुर्दमनीय हो जाता है। प्रेरक शक्ति तो मन के पास है। देह तो केवल उसका दास है। जब तक आप मन को नहीं जीत लेते, मन को नहीं कायल कर देते, आप भविष्य के लिए विष बो रहे हैं। अगर हम किसी नीति की सफलता के इच्छुक हैं, तो हमें बड़ी शान्ति, पर बड़ी लगन के साथ अपने विरोधियों का, उन लोगों का जिन्हें उस नीति की

सफलता से हानि पहुँचेगी, मत परिवर्तन करना पड़ेगा। तभी हम यथार्थ में विजयी होंगे। यह सत्य है कि प्राणी अपने स्वार्थ को आसानी से नहीं छोड़ता। लेकिन जनमत में वह शक्ति है, जो असंभव को संभव कर दिखाती है। जनमत के दबाव से ही लाखों आदमी विदेशी कपड़े का लाभप्रद व्यापार छोड़कर दरिद्र हो गये, जनमत के प्रभाव से लाखों आदमी स्वेच्छा से कमर कसकर रणक्षेत्र में जाते हैं और प्राणों को उत्सर्ग कर देते हैं। जोर और सख्ती से काम लेना मानों यह स्वीकार करना है कि हमारी नीति में सत्य नहीं है। क्योंकि सत्य की विजय पाने के लिए पशुबल की आवश्यकता नहीं होती। सत्य में ऐसी आंतरिक शक्ति है, जो किसी तरह दबायी नहीं जा सकती। आज किसी को जबरन् मुसलमान बना लो। कल वह अवसर पाते ही अपनी शुद्धि करा लेगा। लेकिन जो व्यक्ति इसलाम में सत्य पाकर मुसलमान होता है, उसे कौन इसलाम से फेंक सकता है।

बेशक समझाने बुझानेवाली नीति में समय लगता है। ज़ोर और जब्र से वही बात थोड़े समय में हो जाती है, लेकिन पहली दशा में फिर उस बुराई के उभड़ आने की शंका नहीं रहती। दूसरी दशा में वह शंका इतनी प्रचंड हो जाती है कि उस बुराई को दबाये रखने के लिए और भी बुराइयाँ करनी पड़ती हैं। और अगर दूर तक निगाह डालें, तो मालूम होगा, कि ज़ोर या Coercion से जो कुछ हुआ वही कुछ और धैर्य से, Convernsion से हो सकता था, और बिना रक्तपात के।

आज बीसवीं सदी में विशेष अधिकारों और स्तत्वों के राग अलापने का समय नहीं रहा। आज यह विषय विवादग्रस्त नहीं है, कि मजूर और मालिक में, ज़मींदार और किसान में जो अन्तर है वह अन्याय और ज़बरदस्ती पर टिका हुआ है। राज्य अब केवल एक गुट बनाकर गरीबों से कर वसूल करने और ऐश उड़ाने, अथवा उस ऐश में बाधा देनेवालों से लड़ने का नाम नहीं रहा, जिसका प्रजा के प्रति अधिक से अधिक यही धर्म था, कि उनके जानमाल की रक्षा करे। आज का राज्य ऐसी विषमताओं का समर्थक नहीं। आज का राज्य वह संस्था है, जिसका आधार-स्तम्भ है समता। उसका धर्म है, प्रजामात्र के लिए समान अवसर, समान सुविधा और समान सत्ता की व्यवस्था करना, और जो राज्य इस सत्य को स्वीकार नहीं करता, वह बहुत दिन टिक नहीं सकता।

**२५ सितम्बर १९३३**

# खेती की पैदावार कम करने का आयोजन

योरोप के अर्थशास्त्रज्ञों ने बड़ा ही आसान नुस्खा ढूँढ़ निकाला है। बस, जिस

चीज़ का दाम गिर जाय उस चीज़ की पैदावार कम कर दो। गेहूँ का दाम गिर गया। चटपट गेहूँ सम्मेलन हो गया और उसमें यह तय कर दिया गया कि पन्द्रह फीसदी गेहूँ की खेती घटा दी जाय। रबर का दर गिरा, बस, रबर की खेती कम कर दो। अब चाय का दर गिर रहा है। चाय के कारखानों में नफा नहीं हो रहा है। बस, चाय के बागों के मालिकों ने तय कर लिया कि चाय कम तैयार की जाय। पूँजीपति को सस्ती काले साँप-सी नजर आती है। वह तो मँहगी चाहता है जिसमें थोड़ी-सी चीज़ देकर वह थैलियाँ भर ले। काश्तकार चाहता है और ईश्वर से मनाता है कि खेतों में इतना अनाज हो जाय कि वह दोनों हाथों लुटाये। मगर जिसने खलिहान का सारा माल अपने बखारों और खत्तियों में भर कर रक्खा है, वह प्रातःकाल पंसेरियाँ लुढ़काता है कि भाव तेज़ हो। वह सदैव अकाल की कामना किया करता है। आज इस सस्ती में गरीबों को भोजन नहीं मिल रहा है। सस्ती का कारण यह नहीं है कि फसल अच्छी हो रही है, बल्कि किसी के पास खरीदने को पैसा नहीं है और लोग भूखों मर रहे हैं। खाने पीने की चीज़ों की उपज घटाकर व्यापारियों को नफ़ा तो खूब होगा, इसमें शक नहीं, पर जब सस्ती में अधिकांश आदमी भूखों मर रहे हैं तो उस मँहगी में उनकी क्या दशा होगी यह हमारे अर्थशास्त्री नहीं सोचते। मर जायेंगे ? मर जायँ; और पृथ्वी का बोझ हल्का हो जायगा। संसार में जो यह तबाही आयी हुई है, इसका कारण योरोप के पूँजीपति हैं और आज समस्त संसार को उन्हीं के पापों का प्रायश्चित्त करना पड़ रहा है। अगर पैदावारों के घटाने की यही सनक कुछ दिन और रही, तो ये लोग संसार को निर्जन बनाकर छोड़ देंगे। यह साम्राज्यवाद की विपत्ति जिस से संसार त्राहि-त्राहि कर रहा है। यह किसकी बुलायी हुई है ? इन्हीं कुबेर के गुलामों की। यह जो चुंगियों की प्रत्येक देश ने दीवारें खड़ी कर ली हैं, यह किसकी कृपा है ? इन्हीं पूँजीपतियों की यह जो बड़ी-बड़ी लड़ाइयाँ होती हैं जिनमें खून की नदियाँ बह जाती हैं, इनका जिम्मेदार कौन है ? यही लक्ष्मी के उपासक। संसार इनके भोग का क्षेत्र है। सारी राज्य व्यवस्था, यह बड़ी-बड़ी सेनाएँ, ये जंगी बेड़े, ये हवाई जहाज़ों की परें इन्हीं व्यापारियों के फ़ायदे के लिए तो हैं ! वे संसार के स्वामी हैं, पार्लमिंट और सेनेट-सिंडिकेट तो उनके खिलौने हैं। भारत भी उनकी मायाजाल में फँसा हुआ अपनी किस्मत को रो रहा है।

**९ अक्टूबर १९३३**

# निश्शस्त्रीकरण का ड्रामा

बरसों से यह ड्रामा हो रहा है, एक परदा गिरता है दूसरा उठता है, वक्तव्य

निकलते हैं, मंत्रिगण दौरे करते हैं, कांफ्रेंसें होती हैं, और यही सिलसिला चलता रहता है। फ्रांस शेर है, वह जर्मनी को उभरने नहीं देना चाहता। और जर्मनी कहता है, अगर मित्र-दल वर्सेल की सन्धि को नहीं मानना चाहते, तो मैं ही क्यों मानूँ। अबकी इटली, फ्रांस और इंग्लैंड तीनों ने मिलकर जर्मनी पर दबाव डालना चाहा था, पर जर्मनी अपनी टेक पर अड़ा हुआ है। और इधर मिलबाल्डविन ने अपने कथन में कह दिया कि अब इंग्लैंड भी अपने को भरपूर सशस्त्र करेगा। बहुत ठीक। लेकिन जर्मनी खूब समझ रहा है मि० बाल्डविन का संकेत किस ओर है और इसीलिए इस निशशस्त्रावस्था में भी वह जरा भी नहीं दबता।

१६ अक्टूबर १९३३

## जर्मनी में अनार्यों का वहिष्कार

इस घोर बुद्धिवाद के युग में जर्मनी आर्य-अनार्य का झगड़ा ले बैठा है। एक ओर तो संसार में भिन्न-भिन्न जातियों का संमिश्रण हो रहा है, दूसरी ओर वैज्ञानिक जर्मनी यह नियम बना रहा है कि उसके स्त्री-पुरुष अनार्य जातियों से शादी-विवाह न करें। जर्मनी किसी उर्दू कवि की इस उक्ति को सार्थक करना चाहता है, जो बात की खुदा की क़सम लाजवाब की। व्यक्तित्व में वह जादू है कि बीसवीं शताब्दी में चाहे तो योरोप को भी संन्यास और वैराग्य का भक्त बना दे, और यंत्र-युग को भी कृषि युग में बदल दे। संस्कृति के चक्र उलट देना उसके लिए बच्चों का खेल है। हर हिटलर एक आदेश निकाल कर विज्ञान और प्रेम और नीति का रूप पलटे देता है। फिर अगर भारतवालों ने खान-पान और शादी विवाह के लिए बंधन लगा दिये थे, तो क्या बुरा किया था। अब कोई गोरी युवती किसी हब्शी के साथ नृत्य का आनन्द नहीं उठा सकती। कोई जर्मन युवक किसी यहूदी ललना के प्रेम में फँस जाय, तो फड़फड़ाते ही रह जाय, उस ललना से विवाह नहीं कर सकता। जर्मनो सारे संसार से अलग रहना चाहता है।

१६ अक्टूबर १९३३

## जर्मनी के कम्युनिस्ट

जब हर हिटलर का निर्वाचन हुआ तो जर्मनी में पचास लाख कम्युनिस्ट थे। हिटलर

ने उनके पत्र बन्द कर दिये, उनके प्रतिनिधियों को जेल में डाल दिया और उस दल को मिटा देने में कोई बात उठा न रक्खी। अनुमान किया जाता है कि वह सारे कम्युनिस्ट हिटलर-दल में मिल गये, पर एक अँग्रेजी पत्र ने पता लगाया है कि कम्युनिस्ट पत्र अभी तक गुप्त रूप से छापे जाते हैं, यहाँ तक कि एक पत्र तो तीन लाख छपता है और हाथों हाथ बिक जाता है। उसके अतिरिक्त एक सौ पचास कम्युनिस्ट पत्र और भी निकल रहे हैं। पुलोस उनका सुराग नहीं लगा सकती। उस पत्र का कथन है कि कम्युनिस्ट लोग नाज़ीदल में केवल इसलिए घुसे हैं कि अन्दर से उसमें बारूद भरें। जो कुछ भी हो, इस वक़्त तो नाज़ियों का राज्य है।

३० अक्टूबर १९३३

# अन्धा पूँजीवाद

जिधर देखिए उधर पूँजीपतियों की घुड़दौड़ मची हुई है। किसानों की खेती उजड़ जाय, उनकी बला से। कहावत के उस मूर्ख की भाँति जो उसी डाल की जड़ काट रहा था, जिस पर वह बैठा था, यह समुदाय भी उसी किसान की गर्दन काट रहा है, जिसका पसीना उसी की सेवा में पानी की तरह बह रहा है।

पहले जब किसान निपट मूर्ख था, उसके लिए गोरे और काले पूँजीपति में कोई अन्तर न था। साँप और नाग दोनों ही उसके लिए समान थे। मि० बुल और सेठ पुनपुनवाला दोनों ही को देखकर वह काँप उठता था।

तब धीरे-धीरे उसने कुछ राजनैतिक ज्ञान सीखा, राष्ट्र और जाति जैसे शब्दों से उसका परिचय हुआ और भोले बालकों की भाँति जो हरेक वस्तु को मुँह में डाल लेते हैं, इस सरल व्यक्ति ने भी सेठ पुनपुनवाला के वैष्णव तिलक और हिन्दू-धर्म के प्रति असीम श्रद्धा और उनके नाम को उजागर करनेवाले धर्मशालों, मन्दिरों और पाठशालों को देखकर, उनको अपना उद्धारक समझा। यही सेठ पुनपुनवाला तो हैं, जिनके नाम और यश की कथाएँ मोटे-मोटे अक्षरों में समाचार पत्रों में छपती हैं। ऐसे राष्ट्र-प्रेमी सेठ जी से उसने मन में बड़ी-बड़ी आशाएँ बाँध लीं। ये अपने हैं, अपने देश के हैं; कितने ही स्वार्थी क्यों न हों विदेशियों से तो अच्छे ही होंगे। इतना पुण्य कमाया है, तभी तो लक्ष्मी ने उनके ऊपर कृपा की है। अपने दुखी देश-वासियों के लिए उनके मन में कहाँ तक दया न होगी।

लेकिन जब पुनपुनवाला के मिलों में उसकी ऊख की खरीद होने लगी, जब उनकी आढ़तों में उसका अनाज या सन तौला जाने लगा, तब उसे अनुभव हुआ कि

सेठ जी बाहर से जितने बड़े धर्मात्मा और देशभक्त हैं, भीतर से उतने ही लुटेरे और बन्धुद्रोही भी हैं, और धन और देश प्रेम का यह सारा आडम्बर उन्होंने केवल अपना स्वार्थ सिद्ध करने के लिए रच रक्खा है। पहले उसे सहसा अपनी आँखों पर विश्वास न आया। सेठ पुनपुनवाला जिनके नाम से ऐसी-ऐसी धर्म संस्थाएँ चलती हैं कभी इतने पाषाण-हृदय नहीं हो सकते। यह उनके मुखतारों और मुनीमों का चक्र है। उसने सेठ जी से अपना दर्द दिल कहने की अनुमति चाही, लेकिन बेकार, सेठ जी के उसे दर्शन न हुए, उनके दर्बानों ने उसे धक्के देकर निकाल दिया, यहाँ तक कि जब उसने रोना शुरू किया तो धर्मात्मा सेठ पुनपुनवाला खुद हंटर लेकर दौड़े। तब अभागा कृषक समझ गया कि इन सेठ जी से उसने व्यर्थ ही ऐसी आशाएँ बाँधी थीं। वहीं उसे दूसरा अनुभव यह हुआ, और जिससे उसे और मर्मवेदना हुई, कि मि० बुल इन सेठ पुनपुनवाला से कहीं खरे, सच्चे और सज्जन हैं। उनके मिल में उसकी ऊख चट पट तुल जाती है, और तुरंत दाम मिल जाते हैं। रोकड़ियों और प्यादों को कुछ न कुछ चटाना जरूर पड़ता है—और इसमें उसे लेशमात्र भी आपत्ति नहीं है—पर यदि इसकी शिकायत की जाय तो मि० बुल उसे सुनने और दूर करने के लिए तैयार रहते हैं। उनकी आढ़ती में भी ज्यादा धाँधली नहीं होती।

बिलकुल यही दृश्य आजकल बिहार में देखने में आ रहा है। बिहार में शक्कर के इतने मिल खुल गये हैं कि वह भारतवर्ष का खंडसाल हो गया है। वहीं की भूमि में उपजी हुई ऊख सफेद शक्कर बनाने के लिए बहुत ही उपयुक्त है। बिहार ही क्यों, संयुक्त प्रान्त के उत्तर पूर्व भाग में भी उसी तरह की ज़मीन है। इन मिलों के मालिक योरोपियन भी हैं, मारवाड़ी भी, पंजाबी भी, पर जहाँ अँग्रेज़ों के मिलों में किसानों के साथ सफ़ाई का व्यवहार किया जाता है, वहाँ भारतीय मिलों में इन गरीबों को तरह-तरह से सताया जाता है, कई-कई दिन उनकी ऊख नहीं खरीदी जाती, यहाँ तक कि जब ऊख सूखने लगती है, तो उसे नाममात्र का दाम देकर गिरवा लिया जाता है। मिल के सामने गरीब किसानों को कई-कई दिन वर्षा और ठंड में पड़ा रहना पड़ता है, क्लर्कों और मुंशियों की खुशामदें करनी पड़ती हैं, तब भी कोई उसकी नहीं सुनता। इसके प्रतिकूल अँग्रेजी मिलों में उनके ठहरने और जानवरों को बाँधने के लिए टीन के छप्पर डाल दिये गये हैं। मैनेजर और अधिकारी भी ज्यादा इंसानियत से पेश आते हैं। हम से यह वृतान्त बिहार के एक सज्जन ने जिन्हें इस व्यवसाय का प्रत्यक्ष अनुभव है बयान किया है, इसलिए सत्य होने में कोई सन्देह नहीं हो सकता। भारतीय पूंजीपतियों की नृशंसता इतनी बढ़ गयी है कि बिहार सरकार को हस्तक्षेप करना पड़ा है और उसने एक सरकुलर निकाल कर मिल के प्रबन्धकों को चेतावनी दे दी है कि वे ऊख की खरीद के दर लिखकर नगर के मुख्य-मुख्य स्थानों पर लगा दें, जिसमें किसानों को कोई धोखा न दे सके। बिहार सरकार ने शक्कर के बाज़ार दर और शक्कर की तैयारी की

लागत आदि का परता मिला कर यह हिसाब लगाया है कि तेंतीस-चौंतीस में ऊख की खरीद सात आने मन के हिसाब से होनी चाहिए। अगर कोई मिल इस तरह की विज्ञप्ति न निकालेगी या इस दर से ऊख न खरीदेगी तो उस पर पाँच सौ रु० जुर्माना होगा। हम, निजी मुआमलों में सरकार का पड़ना बहुत अच्छा नहीं समझते, लेकिन इस अवसर पर बिहार-सरकार की कार्रवाई पर उसे धन्यवाद देना अपना कर्तव्य समझते हैं। हमें आशा है कि हमारे प्रान्त में भी किसानों को पूँजी-पतियों के पंजे से बचाने की कोशिश की जायगी। अब किसान-सभाओं के कार्यकर्ताओं का यह काम है कि वह मिलवालों पर कड़ी निगाह रखें और किसी को बेराह चलते देखें तो सरकार को सूचना दें। यह आशा करना कि पूँजीपति किसानों की हीन दशा से लाभ उठाना छोड़ देंगे, कुत्ते से चमड़े की रखवाली करने की आशा करना है। इस खूंखार जानवर से अपनी रक्षा करने के लिए हमें स्वयं सशस्त्र होना पड़ेगा।

६ नवम्बर १९३३

## नादिरशाह की हत्या

काबुल की राजनीति दिन-दिन जटिल होती जाती है। अभी सर रास मसऊद, सैयद सुलेमान नदवी आदि महानुभाव काबुल विश्वविद्यालय के विषय में सलाह देने के लिए काबुल निमन्त्रित हुए थे। उनके कथन से मालूम हुआ था कि काबुल की गति प्रगतिशील है और वह थोड़े दिनों में सभ्य राष्ट्रों की पंक्ति में बैठने जा रहा है। पर इस हत्या से यह अनुमान होता है कि काबुलवाले एक कदम भी आगे नहीं बढ़ना चाहते। या कहीं ऐसा तो नहीं है कि कम्युनिज़्म ने उधर कदम बढ़ाया हो।

१३ नवम्बर १९३३

## राष्ट्रीयता और अन्तर्राष्ट्रीयता

राष्ट्रीयता वर्तमान युग का कोढ़ है, उसी तरह जैसे मध्य-कालीन युग का कोढ़ साम्प्रदायिकता थी। नतीजा दोनों का एक है। साम्प्रदायिकता अपने घेरे के अन्दर पूर्ण शान्ति और सुख का राज्य स्थापित कर देना चाहती थी, मगर उस घेरे के बाहर जो संसार था, उसको नोचने-खसोटने में उसे जरा भी मानसिक क्लेश न होता था। राष्ट्रीयता भी अपने परिमित क्षेत्र के अन्दर रामराज्य का आयोजन करती है। उस क्षेत्र के बाहर का संसार उसका शत्रु है। सारा संसार ऐसे ही राष्ट्रों या गिरोहों में बँटा हुआ है,

और सभी एक दूसरे को हिन्सात्मक संदेह की दृष्टि से देखते हैं और जब तक इसका अन्त न होगा, संसार में शान्ति का होना असंभव है। जागरूक आत्माएँ संसार में अन्तर्राष्ट्रीयता का प्रचार करना चाहती हैं और कर रही हैं, लेकिन राष्ट्रीयता के बन्धन में जकड़ा हुआ संसार उन्हें ड्रीमर या शेखचिल्ली समझ कर उनकी उपेक्षा करता है।

इसमें तो कोई संदेह नहीं कि अन्तर्राष्ट्रीयता मानव संस्कृति और जीवन का बहुत ऊँचा आदर्श और आदि से संसार के विचारकों ने इसी आदर्श का प्रतिपादन किया है। 'वसुधैव कुटुम्बकम्' इसी आदर्श का परिचायक है। वेदान्त ने एकात्मवाद का प्रचार ही तो किया। आज भी राष्ट्रीयता का रोग उन्हीं लोगों को लगा हुआ है, जो शिक्षित हैं, इतिहास के जानकार हैं। वे संसार को राष्ट्रों ही के रूप में देख सकते हैं। संसार के संगठन की दूसरी कल्पना उनके मन में आ ही नहीं सकती। जैसे शिक्षा से और कितनी ही अस्वाभाविकताएँ हमने अपने अन्दर भर ली हैं, उसी तरह से इस रोग को भी पाल लिया है। लेकिन प्रश्न यह है कि उससे मुक्ति कैसे हो ? कुछ लोगों का ख्याल है कि राष्ट्रीयता ही अन्तर्राष्ट्रीयता की सीढ़ी है। इसी के सहारे हम उस पद तक पहुँच सकते हैं, लेकिन जैसा श्रीकृष्ण मूर्ति ने काशी में अपने एक भाषण में कहा है, यह तो ऐसा ही है जैसे कोई कहे कि आरोग्यता प्राप्त करने के लिए बीमार होना आवश्यक है। तो फिर यह प्रश्न रह जाता है कि हमारी अन्तर्राष्ट्रीय भावना कैसे जागे।

समाज का संगठन आदि काल से आर्थिक भित्ति पर होता आ रहा है। जब मनुष्य गुफाओं में रहता था, उस समम भी उसे जीविका के लिए छोटी-छोटी टुकड़ियाँ बनानी पड़ती थीं। उनमें आपस में लड़ाइयाँ भी होती रहती थीं। तब से आज तक आर्थिक नीति ही संसार का संचालन करती चली आ रही है, और इस प्रश्न की ओर से आँखें बन्द करके समाज का कोई दूसरा संगठन सफल नहीं हो सकता। यह जो प्राणी-प्राणी में भेद है, फूट है, वैमनस्य है, यह जो राष्ट्रों में परस्पर तनातनी हो रही है, इसका कारण अर्थ के सिवा और क्या है। अर्थ के प्रश्न को हल कर देना ही, राष्ट्रीयता के किले को ध्वंस कर सकता है।

वेदान्त ने एकात्मवाद का प्रचार करके एक दूसरे ही मार्ग से इस लक्ष्य पर पहुँचने की चेष्टा की। उसने समझा समाज के मनोभाव को बदल देने से ही यह प्रश्न आप ही आप हल हो जायगा, लेकिन इसमें उसे सफलता नहीं मिली। उसने कारण का निश्चय किये बिना ही कार्य का निर्णय कर लिया, जिसका परिणाम असफलता के सिवा और क्या हो सकता था। हज़रत ईसा, महात्मा बुद्ध आदि सभी धर्म-प्रवर्तकों ने मानसिक और आध्यात्मिक संस्कार से समाज का संगठन बदलना चाहा। हम यह नहीं कहते कि उनका रास्ता गलत था। नहीं, शायद वही रास्ता ठीक था, लेकिन उसकी असफलता का मुख्य कारण यही था कि उसने अर्थ को नगण्य समझा। अन्तर्राष्ट्रीयता, या एकात्मवाद या समता तीनों मूलतः एक ही हैं। उनकी प्राप्ति के दो मार्ग हैं, एक आध्यात्मिक

दूसरा भौतिक। आध्यात्मिक मार्ग की परीक्षा हमने खूब कर ली। कई हज़ार बरसों से हम यही परीक्षा करते चले आ रहे हैं। वह श्रेष्ठतम मार्ग था। उसने समाज के लिए ऊँचे से ऊँचे आदर्श की कल्पना की और उसे प्राप्त करने के लिए ऊँचे से ऊँचे सिद्धांत की सृष्टि की थी। उसने मनुष्य की स्वेच्छा पर विश्वास किया, लेकिन फल इसके सिवा और कुछ न हुआ कि धर्मोपजीवियों की एक बहुत बड़ी संख्या पृथ्वी का भार हो गयी। समाज जहाँ था, वहीं खड़ा रह गया, नहीं, और पीछे हट गया। संसार में अनेक मतों और धर्मों और करोड़ों धर्मोपदेशकों के रहते हुए भी जितना वैमनस्य और हिंसा-भाव है, उतना शायद पहले कभी न था। आज दो भाई एक साथ नहीं रह सकते। यहाँ तक कि स्त्री-पुरुष में संग्राम चल रहा है। पुराने ज्ञानियों ने सारे झगड़ों की जिम्मेदारी 'ज़र, ज़मीन, जन' रक्खी थी। आज उसके लिए केवल एक ही शब्द काफी है—सम्पत्ति।

जब तक सम्पत्ति मानव-समाज के संगठन का आधार है, संसार में अन्तर्राष्ट्रीयता का प्रादुर्भाव नहीं हो सकता। राष्ट्रों-राष्ट्रों की, भाई-भाई की, स्त्री-पुरुष की लड़ाई का कारण यही सम्पत्ति है। संसार में जितना अन्याय और अनाचार है, जितना द्वेष और मालिन्य है, जितनी मूर्खता और अज्ञानता है, उसका मूल रहस्य यही विष की गाँठ है। जब तक सम्पत्ति पर व्यतिगत अधिकार रहेगा, तब तक मानव-समाज का उद्धार नहीं हो सकता। मजदूरों के काम का समय घटाइये, बेकारों का गुजारा दीजिये, जमींदारों और पूँजीपतियों के अधिकारों को घटाइये, मजूरों और किसानों के स्वत्वों को बढ़ाइये, सिक्के का मूल्य घटाइए इस तरह के चाहे जितने सुधार आप करें, लेकिन यह जीर्ण दीवार इस टीप-टाप से नहीं खड़ी रह सकती। इसे नये सिरे से गिराकर उठाना होगा।

संसार आदि काल से लक्ष्मी की पूजा करता चला आता है। जिस पर वह प्रसन्न हो जायँ उसके भाग्य खुल जाते हैं। उसकी सारी बुराइयाँ मुआफ़ कर दी जाती हैं, लेकिन संसार का जितना अकल्याण लक्ष्मी ने किया है, उतना शैतान ने नहीं किया। यह देवी नहीं, डायन है।

सम्पत्ति ने मनुष्य को अपना क्रीतदास बना लिया है। उसकी सारी मानसिक, आत्मिक और दैहिक शक्ति केवल सम्पत्ति के संचय में बीत जाती है। मरते दम भी हमें यही हसरत रहती है कि हाय इस सम्पत्ति का क्या हाल होगा। हम सम्पत्ति के लिए जीते हैं, उसी के लिए मरते हैं। हम विद्वान् बनते हैं सम्पत्ति के लिए, गेरुए वस्त्र धारण करते हैं, सम्पत्ति के लिए। घी में आलू मिलाकर हम क्यों बेचते हैं? दूध में पानी क्यों मिलाते हैं? भाँति-भाँति के वैज्ञानिक हिंसा यंत्र क्यों बनाते हैं? वेश्याएँ क्यों बनती हैं, और डाके क्यों पड़ते हैं? इसका एक मात्र कारण सम्पत्ति है। जब तक सम्पत्तिहीन समाज का संगठन न होगा, जब तक संपत्ति-व्यक्तिवाद का अन्त न होगा, संसार को शान्ति न मिलेगी।

कुछ लोग समाज के इस आदर्श की वर्गवाद, या "क्लास वॉर" कह कर उसका

अपने मन में भीषण रूप खड़ा कर लिया करते हैं। जिनके पास धन है, जो लक्ष्मी पुत्र हैं, जो बड़ी-बड़ी कंपनियों के मालिक हैं, वे इसे हौवा समझकर, आँखें बंद करके, गला फाड़कर चिल्ला पड़ते हैं। लेकिन शांत मन से देखा जाय, तो असंपत्तिवाद के शरण में आकर उन्हें भी वह शांति और विश्राम प्राप्त होगा, जिसके लिए वे सन्तों और संन्यासियों की सेवा किया करते हैं, और फिर भी वह उनके हाथ नहीं आती। अगर वे अपने पिछले कारनामों को याद करें तो उन्हें मालूम हो कि सम्पति जमा करने के लिए उन्होंने अपनी आत्मा का, अपने सम्मान का, अपने सिद्धांत का कितना खून किया। बेशक उनके पास करोड़ों की विभूति है, पर क्या उन्हें शान्ति मिल रही है? क्या वे अपने ही भाइयों से, अपनी ही स्त्री से सशंक नहीं रहते? क्या वे अपनी ही छाया से चौंक नहीं पड़ते? वह करोड़ों का ढेर उनके किस काम आता है? वे कुम्भकर्ण का पेट लेकर भी उसे अन्दर नहीं भर सकते। ऐंद्रिक भोग की भी सीमा है। इसके सिवा कि उनके अहंकार को यह सन्तोष हो कि उनके पास एक करोड़ जमा है, और तो उन्हें कोई सुख नहीं है। क्या ऐसे समाज में रहना उनके लिए असह्य होगा, जहाँ उनका कोई शत्रु न होगा, जहाँ उन्हें किसी के सामने नाक रगड़ने की जरूरत न होगी, जहाँ उन्हें छल-कपट के व्यवहार से मुक्ति होगी, जहाँ उनके कुटुम्बवाले उनके मरने की राह न देखते होंगे, जहाँ वे विष के भय के बगैर भोजन कर सकेंगे? क्या यह अवस्था उनके लिए असह्य होगी? क्या वे उस विश्वास, प्रेम और सहयोग के संसार से इतना घबराते हैं, जहाँ वे निर्द्वन्द और निश्चिन्त, समष्टि में मिलकर जीवन व्यतीत करेंगे? बेशक उनके पास बड़े-बड़े महल और नौकर-चाकर और हाथी घोड़े न होंगे, लेकिन यह चिन्ता, संदेह और संघर्ष भी तो न होगा।

कुछ लोगों का संदेह होता है कि व्यक्तिगत स्वार्थ के बिना मनुष्य में प्रेरक शक्ति कहाँ से आयेगी। फिर विद्या, कला और विज्ञान की उन्नति कैसे होगी? क्या गोसाईं तुलसीदास ने रामायण इसलिए लिखा था कि उस पर उन्हें रायलटी मिलेगी। आज भी हम हज़ारों आदमियों को देखते हैं, जो उपदेशक हैं, कवि हैं, शिक्षक हैं, केवल इसलिए कि इससे उन्हें मानसिक संतोष मिलता है। अभी हम व्यक्ति की परिस्थिति से अपने को अलग नहीं कर सकते, इसीलिए ऐसी संकाएँ हमारे मन में उठती हैं। समष्टि कल्पना के उदय होते ही यह स्वार्थ चेतना स्वयं संस्कृत हो जायगी।

कुछ लोगों को भय होता है कि तब बहुत परिश्रम करना पड़ेगा। हम कहते हैं कि आज ऐसा कौन-सा राजा या धनी है जो कि आधीरात तक बैठा सिर नहीं खपाता। यहाँ उन विलासियों की बात नहीं है, जो बाप दादों की कमायी उड़ा रहे हैं। वे तो पतन की ओर जा रहे हैं। जो आदमी सफल होना चाहता है, चाहे वह किसी काम में हो, उसे परिश्रम करना पड़ेगा। अभी वह अपने और अपने कुटुम्ब के लिए परिश्रम करता है। क्या तब उसे समष्टि के लिए परिश्रम करने में कष्ट होगा?

**२७ नवम्बर १९३३**

# योरोप में निश्शस्त्रीकरण की प्रगति

बरसों से सुनते आते हैं कि योरोप में लड़ाई के यंत्र घटाये जा रहे हैं। लीग में बहसें हुईं, जाने कितने सम्मेलन हुए, नेताओं ने कितनी दौड़-धूप की, मगर परिणाम क्या हुआ ? १९१४ में अँग्रेजों के पास एक लाख पैंतीस हजार टन की टारपीडो नौकाएँ थीं, अब एक लाख सत्तरह हजार टन की हैं; १९१४ में फ्रांस के पास पैंतीस हजार टन थे, अब एक लाख अठानबे हजार टन हैं। संयुक्त राज्य अमेरिका के पास चालीस हजार टन थे अब दो लाख उनसठ हजार टन हैं। जापान के पास चार हजार चार सौ सत्तर टन थे, अब एक लाख पच्चीस हजार टन हैं। अब सबमेरीनों को लीजिये। १९१४ में ब्रिटेन के पास सैंतालिस हजार टन थे, अब एकसठ हजार टन हैं, फ्रांस के पास तैंतीस हजार टन थे, अब सत्तानबे हजार टन हैं, संयुक्त राज्य अमेरिका के पास सोलह हजार टन थे, अब सतहत्तर हजार टन हैं।

यह है योरोपीय निश्शस्त्रीकरण की प्रगति। जब कमी की यह प्रगति है, तो वृद्धि की क्या प्रगति होगी, इसका कौन अनुमान कर सकता है !

४ दिसम्बर १९३३

# समाजवाद का आतंक

यह डिक्टेटरशिप का युग है। जनमतवाद के दिन लद गये। रूस, जर्मनी, इटली, आस्ट्रिया, स्पेन, ग़रज़ जहाँ देखो डिक्टेटरशिप का राज है ! जहाँ प्रत्यक्ष रूप से डिक्टेटरशिप नहीं है, वहाँ भी व्यवहारिक रूप से उसने दखल कर लिया है, जैसे अमेरिका। अब इंग्लैंड को भी खटका होने लगा है कि कहीं इस खिचड़ी शासन के बाद समाजवादी डिकटेटरशिप न खड़ी हो जाय। मगर इंग्लैंड-जैसे पूंजी-प्रधान देश में शायद ही ऐसी स्थिति पैदा हो सके। हाँ, यह हो सकता है कि फैसिस्ट डिक्टेटरशिप खड़ी हो जाय। कुछ भी हो, वहाँ अभी से उस सम्भाव्य स्थिति का सामना करने की तैयारियाँ होने लगी हैं। इंग्लैंड में फैसिज़्म के आने की देर है। फिर योरोप का सारा निश्शस्त्रीकरण गायब हो जायगा। हमें खुश होना चाहिए कि सुफ़ेद कागज का वाइसराय पक्का डिक्टेटर होगा, बिलकुल अपटुडेट।

१५ जनवरी १९३४

# काशगर और मुस्लिम विप्लव

चीन के अंग-भंग का एक सामूहिक षड्यंत्र हो रहा है। और काशगर ( चीनी तुर्किस्तान ) की जंगली मुस्लिम-जातियों का विप्लव और उसके प्रति भारत के अर्ध-सरकारी ( एंग्लो-इंडियन ) पत्रों की सहानुभूति हमारे मन में एक विचित्र शंका उत्पन्न कर देती है। "डेली गजट" ने चीनी तुर्किस्तान में एक नयी मुस्लिम जाति तथा राष्ट्र की स्थापना पर हर्ष प्रकट किया है तथा इस प्रकार भारतीय मुसलमानों की सहानुभूति तथा सहायता प्राप्त करने या "दिलाने" की छिपी चेष्टा की है। इस नीति की जितनी निन्दा की जाय थोड़ी है। हमें भारत में चीनी राजदूत के इस कथन पर पूरा विश्वास है कि इस विषय में प्राप्त समाचार अधूरे और अविश्वसनीय हैं। तथा चीन सरकार अपने अधिकार को जमाने की पूरी चेष्टा करेगी। चीन-सरकार की सफलता की हरेक सच्चा भारतीय कामना करेगा तथा यह चाहेगा कि कुछ जंगली हमारे पड़ोसी की हानि न करें। साथ ही इस विषय में रूटर के तारों पर अभी विश्वास न करेगा।

५ फरवरी १९३४

# भावी महासमर तथा जापान

रूस के अधिनायक मोशिये स्टालिन की भावी महासमर के संबंध की ताज़ी विज्ञप्ति बड़ी रोचक, विचारपूर्ण तथा सूचनापूर्ण है। इसमें कोई संदेह नहीं कि संसार की इस समय जैसी दशा हो रही है, उसे देखते हुए यह विज्ञप्ति सत्य से बहुत निकट प्रतीत होती है। वर्गवादी दल, काँग्रेस के सामने उन्होंने जो रिपोर्ट पेश की है, उसमें वे लिखते हैं, "पूँजीवादी देशों पर महासमर तथा बदला-वृत्त का भूत छाया हुआ है। चीन जापानी युद्ध, मंचूरिया में जापान की नीति, उत्तरी चीन की दिशा में जापान का बढ़ते जाना, जापान तथा संयुक्त राज्य अमेरिका का नौसैनिक शस्त्रीकरण, ब्रिटेन और फ्रांस की सेना में बढ़ती, इससे अवस्था और भी खराब हो गयी है और पिछली बात का कारण प्रशान्त महासागर पर अधिकार करने के लिए ऊपरलिखित चारों शक्तियों की प्रतिस्पर्द्धा है।"

मोशिये स्टालिन ने जितनी बातें कही हैं वे नयी नहीं हैं, पर सभी मार्के की हैं। सचमुच भावी-समर का बहुत बड़ा कारण जापान की वर्तमान गृह-नीति है और हाल ही में जापानी पार्लमेंट के सामने जापानी परराष्ट्र-सचिव ने जो व्याख्यान दिया है, उससे यह स्पष्ट हो जाता है कि जापान अपनी शान्ति-प्रियता की जितनी ही दुहाई देता है,

वह सब झोल है और वह अशान्ति की नीति का उतना ही प्रतिपादन करता है। चीन का अंगच्छेदकर, मंचूरिया को स्वतन्त्र बनाकर, उसमें अपना आर्थिक तथा राजनैतिक अधिकार जमा लेना, कहीं शान्ति-प्रियता नहीं कही जायगी। चीन से अन्यायपूर्वक जेहोल छीन लेना शान्ति-प्रियता नहीं कही जायगी। सोवियट रूस की रेलवे-लाइन हड़प लेने की चेष्टा करना शान्ति-प्रियता नहीं कही जायगी और सबसे बड़ी बात यह है कि अब भी यह कहना कि "चूँकि चीन का भाव अमैत्रीपूर्ण है, अतएव जापान लाचार है" घोर नादानी है और यह सिद्ध कर देना है कि जले पर नमक छिड़कना भी दर्द को कम करना है। जापान ने चीन का क्या नहीं बिगाड़ा ? सोवियट की प्रगति रोकने की वह क्या चेष्टा नहीं कर रहा है ? अमेरिका उसकी उग्रता तथा प्रगति का किसी नैतिकता से नहीं, दार्शनिकता या दयालुता से नहीं, पर कोरे द्वेष के कारण विरोध करना चाहता है। प्रशान्त महासागर अमेरिका तथा जापान के बीच का समुद्र है। एक म्यान में दो तलवार, एक वन में दो सिंह, नहीं रह सकते। उधर ब्रिटेन के लिए भी भारत तथा आस्ट्रेलिया तथा अन्य उपनिवेशों के कारण प्रशान्त महासागर बड़ा महत्वपूर्ण है। वह सिंगापुर का जहाज़ी-अड्डा इसी हेतु से बनाता रहा है कि वक्त ज़रूरत काम आवे। अतएव ब्रिटेन के अभ्युदय से भयभीत फ्रांस को भी कुछ करना ही पड़ेगा। ऐसी दशा में, इतने उग्र स्वार्थों का संघर्ष तो होगा ही। अमेरिका से वैर लेकर, ब्रिटेन को प्रसन्न रखकर, अपना अस्तित्व बनाये रखने का जापान का पूरा प्रयास सफल नहीं हो सकता। एक न एक दिन भयंकर कलह खड़ा होगा और मोशिये स्टालिन का यह अनुमान सत्य है कि सारी ज़िम्मेदारी जापान की होगी।

**५ फरवरी १९३४**

# मजूरदल का डिक्टेटरशिप से विरोध

डिक्टेटरशिप की कुछ चर्चा इंग्लैंड में भी होने लगी है, और एक दल ऐसा उठ खड़ा हुआ है, जो इंग्लैंड में भी डिक्टेटरशिप का समर्थक है, मगर मजूरदल ने एक सभा करके डिक्टेटरशिप का विरोध किया है और जनतंत्र में अपने विश्वास की घोषणा की है। डिक्टेटरशिप कोई बहुत अच्छी चीज़ नहीं है, यह सभी जानते हैं, मगर जब जनतंत्र केवल धनवानों और पूंजीपतियों के हाथ का खिलौना हो जाय, तो ऐसी दशा में स्वभावतः यह खयाल होता है कि इस ढोंग से क्या फायदा। रूस, जर्मनी, अमेरिका, स्पेन, आस्ट्रिया, इटली, टर्की आदि राष्ट्रों ने विवश होकर डिक्टेटरशिप की शरण ली, मगर इसमें अनेक दोष हैं। आज जो आदमी प्रजाहित का पुजारी है, संभव है कि कल वह स्वार्थ का पुजारी हो जाय, जिसकी मिसाल नेपोलियन है। फिर यह क्या खबर है

कि एक डिक्टेटर के बाद दूसरा डिक्टेटर किस ढंग का आदमी हो। हमारा विचार है कि धीरे-धीरे दुनिया फिर राज्य प्रथा की ओर आ रही है। हाँ, वह इससे कुछ उन्नत अवश्य होगी।

**१२ फरवरी १९३४**

# रूस और जापान में तनाव

रूस और जापान में मनोमालिन्य तो पहले ही से था, अब ऐसा जान पड़ता है, बारूद में फलीता लगने की देर है। रूस का फ़ौजी देवता लाल-लाल आँखों से घूर रहा है, जापान केवल शब्दों में अपने पराक्रम का परिचय नहीं देना चाहता। वह अभी तक यही कहे जाता है कि हमें तो दादा चुप-चाप पड़ा रहने दो, हम किसी से रार मोल नहीं लेना चाहते। मगर तैयारियाँ दोनों ओर से हो रही हैं। जापान साम्राज्यवाद की धुन में मस्त है, सोवियट शासन का पड़ोस उसे खटक रहा है। चीन में कई प्रान्तों में सोवियट शासन स्थापित हो गया है, और जापान में भी भीतर ही भीतर आग सुलग रही है। जैसा एम ट्राट्स्की ने जापानी परिस्थिति का दिग्दर्शन करते हुए लिखा था, जापान ज्वालामुखी के मुख पर बैठा हुआ है, और उसका साम्राज्य सोवियट शासन के बगल में फल-फूल नहीं सकता। जापान इतना तो जानता है कि आज का रूस ज़ार के जमाने का रूस नहीं है, और इधर उसने चीन पर आघात कर के संसार की सहानुभूति भी खो दी है, पर रूस की गरज का उस पर कुछ असर होता नहीं मालूम होता। उधर अमेरिका भी जापान से बिगड़ बैठा है, और इधर रूस और जापान में संघर्ष हुआ, तो अमेरिका भी रूस का साथ देगा। जापान बलवान सही, पर दो महान शक्तियों के सामने वह टिक सकेगा, इसमें संदेह है। कहीं उसकी भी वही दशा न हो, जो १९१४ में जर्मनी की हुई। सभी बड़े राष्ट्र उसके दुश्मन हो गये। जापान भी कुछ उसी नीति पर चल रहा है और हमें आश्चर्य होगा अगर लड़ाई के अवसर पर वह रूस के साथ अमेरिका और दो-एक योरोपीय राष्ट्रों को भी अपने सामने खड़ा देखे। और क्या उस वक्त चीन अपना पुराना बैर न चुकावेगा? फिर पूर्व में जापान ही एक ऐसी शक्ति है, जो योरोप की बड़ी-बड़ी सलतनतों से बराबरी कर सकती है, और जिसकी व्यवसायिक उन्नति ने सारे संसार को चकित कर दिया है। पच्छिम उसके प्रभुत्व को मिटाने के लिए अपने भेदों को भूल जाय, तो आश्चर्य नहीं। जापान के लिए किसी तरफ़ से भी सहायता मिलने की सँभावना नहीं है। अगर खुदा न ख्वास्ता यह लड़ाई हुई, तो जापान को ऐसी क्षति पहुँचेगी कि वह बरसों तक न सँभल सकेगा। फायदा शायद यह हो

कि—एक साम्राज्यवादी शासन नष्ट होकर, उसकी जगह सोवियट-शासन स्थापित हो जाय।

१९ फ़रवरी १९१४

## योरोप में लड़ाई के बादल

जर्मनी इस बात पर तुला है कि वह दूसरे राष्ट्रों की भाँति खूब अस्त्र-शस्त्र बढ़ायेगा। मौशियो मुसोलिनी उसकी पीठ ठोंक रहे हैं। फ्रांस और ब्रिटेन की साँस फूल रही है। जर्मनी यों माननेवाला नहीं। राष्ट्र संघ की उसे परवाह नहीं है। तो क्या फ्रांस और इंग्लैंड यों ही चुपचाप बैठे देखते रहेंगे? इधर भी ज़ोरों से तैयारियाँ हो रही हैं। बारूद तैयार है, केवल चिंगारी की देर है। पिछले महायुद्ध में न्याय मित्रराष्ट्रों के साथ था। अब की बार न्याय जर्मनी के साथ है।

१६ अप्रैल १९१४

## अंग्रेजी फ़सिस्ट दल की नीति

ब्रिटेन में भी खुदा के फ़ज़ल से एक फ़ैसिस्ट-पार्टी क़ायम हो गयी है और जहाँ तक भारत का संबंध है, वह कंज़रवेटिव दल से भी आगे बढ़ी हुई है। उसके नेता साहब ने एक भाषण में फ़रमाया है—कैसा सुधार और कैसा सुफ़ेद काग़ज़ और कैसा डोमिनियन स्टेट्स और कैसा स्वराज्य! यह सब पागलों की बातें हैं! इंग्लैंड का काम है, तलवार के ज़ोर से भारत पर कयामत के दिन तक राज्य करना, वहाँ खूब धन जमा करना और चैन की बंसी बजाना! बिलकुल ठीक। ब्रिटेन का भारत के साथ वास्तव में यही धर्म है। भारत संसार में है ही इसलिए कि इंग्लैंड उस पर सवारी गाँठे। फ़ैसिज्म के आचार्य हर हिटलर भी एक बार भारत के विषय में अपनी कीमती राय जाहिर कर चुके हैं। कंज़रवेटिवों को अब भारत की ओर से निश्चिन्त हो जाना चाहिए। अंग्रेजी फ़ैसिस्ट पार्टी उसका होश ठीक करने के लिए बहुत काफ़ी है। चर्चिल साहब तो फूले न समाते होंगे। है यह फ़ैसिस्ट पट्ठा बड़े जीवट का। अभी घुटनियों के बल घिसट रहा है, खड़ा भी नहीं होने पाया; मगर बातें करता है ऐसी बढ़-बढ़कर! हम उसका यह जीवट तो तब देखते, जब आयरलैंड या कैनाडा या आस्ट्रेलिया के विषय में भी वह ऐसी बातें करता; मगर वहाँ उसकी दाल नहीं गलती। उनका नाम भी ले

तो गोशमाली कर दी जाय। भारत को चार खोटी-खरी सुना देना तो अंग्रेजी शिष्टता का एक अंग है। हिन्दुस्तान में किरंटे लौंडे भी हिन्दुस्तानियों की ओर जब देखते हैं, तो तिरछी आँखों से ही ; लेकिन अंग्रेज़ी फैसिज़्म के संस्थापक सर ओसवाल्ड को शायद जल्द मालूम हो जायगा कि फैसिज़्म स्थायी वस्तु नहीं है, वह कम्युनिज़्म के समीप आते-आते एक दिन उसी में विलीन हो जायगा।

१६ अप्रैल १९३४

## रूस में भी पूँजीवाद

अभी समाचार पत्रों में खबर छपी है कि रूस कई अरब रूबल के तमस्सुक जारी कर रहा है। पूंजीवादी जातियों में आये दिन कर्ज लिये जाते हैं। पूँजीपति लोग रुपये लगाते हैं, सूद लेते और धन बटोरते हैं, मगर हमें यह देखकर आश्चर्य हुआ कि रूस में भी फिर वही बीमारी फैल रही है। अगर पूँजीपति वहाँ नहीं हैं, तो इस लोन के लिए रुपये कौन देगा ? और कर्ज भी छोटा-मोटा नहीं है, अरबों का है। इससे तो यही मालूम होता है कि वहाँ अब भी पूँजीपतियों की संख्या काफ़ी है। विदेशी जातियाँ तो शायद ही रूस में रुपये लगाने पर तैयार हों। और अगर रूस बाहर की पूंजी अपने राज्य में लाना चाहता है, तो वह पूँजीवाद की सहायता कर रहा है। और यह उस पर पूँजीवाद की विजय है। हम समझ रहे थे कि कम से कम रूस एक ऐसा देश है, जिसने पूँजीवाद पर विजय पायी है और अपने देश में एक नयी समाज व्यवस्था कायम कर दी है, लेकिन मालूम होता है कि हम भ्रम में थे। इन्दौर की मासिक पत्रिका 'वीणा' के सम्मेलनांक में मान्यवर बाबू भगवानदास जी का एक लेख है, जिसे पढ़ कर यह मानना पड़ता है कि सोवियट रूस अभी तक भेदभाव और ऊँच-नीच के अन्तर को मिटा नहीं पाया। वहाँ अफसरों को बड़ी-बड़ी रकमें मिलती हैं, उनके रहने के लिए बड़े-बड़े महल दिये जाते हैं और वे भी जनता पर उसी तरह रोब जमाते हैं जैसे अन्य देशों में। इसमें सन्देह नहीं कि सोवियट ने भेद-भाव को कम कर दिया है, उसे मिटा नहीं सका।

लेकिन हमारा तो अनुमान है, कि यह खबर भी पूंजीवादी राष्ट्रों का रूस के खिलाफ प्रोपेगण्डा है। रूस अभी एक नयी सभ्यता की प्रारम्भिक अवस्था में है। पुराने संस्कार कुछ न कुछ रहेंगे ही। बेशक प्रोलिटेरियट के हाथ में बहुत अधिकार है। मजदूरों और किसानों को विशेष अधिकार मिले हुए हैं, लेकिन यह पुरानी दशा की प्रक्रिया है, जब मजूरों और किसानों का कोई अधिकार ही न था। जिस तरह उस समय शिक्षित और धनी समाज मजूरों पर अन्याय करता था, उसी तरह मजूरों के हाथ में शक्ति आ गयी है, तो वे शिक्षित समाज के साथ भेद-भाव कर रहे हैं। जैसे तब मध्यम

वर्ग ने जमींदारियाँ, ओहदे, तिजारत और कारखाने अपने हाथ में कर लिये थे और जीवन के हरेक अंग पर मध्यमवर्ग की प्रभुता की छाप रहती थी, उसी तरह अब रूस के इन्तज़ाम, समाज, शिक्षा, साहित्य, विनोद, अर्थात् जीवन के हरेक अंग पर कम्युनिस्ट छाप है, मगर हमारा ख्याल है, यह वहाँ की स्थायी दशा नहीं है। सोवियट का आदर्श कम्युनिस्ट पार्टी या डिक्टेटरशिप नहीं है। यह तो इस अवस्था के लिए अस्थायी तौर पर बना लिये गये हैं। उसका आदर्श एक ऐसा साम्यवाद है, जिसमें आदमी स्वार्थ से नहीं, केवल समाज के हित के लिए बगैर किसी दबाव के जियेगा और मरेगा, जब सभी मनुष्य होंगे, ऊँच नीच या शासक और शासित का भेद भाव मिट जायगा।

२३ अप्रैल १९३४

## हिटलर की तानाशाही

अभी-अभी, गत पक्ष में, हिटलर ने जर्मनी में जो भीषण हत्याकाण्ड किया, उससे वहाँ हाहाकार मच गया है। कहा जाता है कि लगभग दो सौ नाज़ी नेताओं को कत्ल कर दिया गया। जब कुछ समय पूर्व जर्मनी के प्रचार मंत्री हर गोबेल्स ने हर वॉन पापेन का भाषण प्रकाशित करने की मनाही कर दी थी, तभी यह ख्याल हो गया था कि नाज़ी-पक्ष के प्रधान मण्डल में बहुत शीघ्र कलह और विग्रह उत्पन्न हो जायगा और बहुत कुछ हो भी गया था, पर, जर्मनी के सर्वेसर्वा हर हिटलर ने अपने बुद्धि-कौशल और वाक्पटुता से उस समय उसे दूर कर दिया। किन्तु, उपर्युक्त घटना से यह साफ़ समझ में आ गया था कि नाज़ी दल में घोर मतभेद हो गया है और वह शीघ्र ही रंग लायेगा। और असल में हुआ भी वही। बर्लिन और म्युनिक के नाज़ी तूफ़ानी दल के लगभग दो सौ नेताओं को हर हिटलर ने हवाई जहाज से यात्रा करके स्वतः गिरफ्तार किया। बर्लिन के चान्सलर वॉन श्लीपर ने इस गिरफ्तारी पर आपत्ति की तो उन्हें गोली का निशाना बना दिया गया। उनकी स्त्री पति को बचाने के लिए बीच में आयीं, तो वह भी गोली का शिकार हो गयीं। गिरफ़्तार किये हुए नाज़ी नेताओं को अपने विचार प्रकट करने के लिए एक घण्टे का समय भी नहीं दिया गया। तुरन्त तलाशी ली गयी, जाँच की गयी और उनके प्राणान्त कर देने का हुक्म हो गया। वाइस चान्सलर हर वॉन पापेन को नज़रबन्द कर लिया गया। उनके घर की तलाशी ली गयी। उनके रहन-सहन पर नज़र रखी गयी। पर भेद की कोई बात न मालूम हुई और उन पर से प्रतिबन्ध उठा लिया गया।

इस नृशंस हत्याकाण्ड के विषय में यह कहा गया है, कि मृत कथित अपराधियों ने जर्मनी के वर्तमान शासन को उलट देने के लिए एक प्रकाण्ड षड्यन्त्र रचा था और

उसका इस प्रकार दमन न कर दिया जाता, तो देश पर घोर विपत्ति आ जाती। पर, इसके विषय में प्रमाण तो कोई नहीं दिया गया ! जब यह कहा जाता है कि दो सप्ताह पूर्व ही इस षड्यन्त्र के समाचार मिल गये थे तो यह प्रश्न सामने आ जाता है कि हत्याकाण्डवाले दिन तक भी वह समाचार प्रकाशित क्यों नहीं किया गया ? और क्यों ऐसा भयंकर, बर्बर, रोमांचकारी और घृणास्पद रक्तपात मचाया गया ? देश की रक्षा के नाम पर भी यह नारकीय कृत्य, हर हिटलर के माथे पर अपनी जघन्यता का कलंक लगा देता है।

और यह मान लिया जाय कि मृत नाज़ी नेताओं ने जर्मनी के वर्तमान शासन के खिलाफ़ षड्यन्त्र किया था, तो इससे यही प्रकट होता है कि जर्मनी की प्रजा का, या उनके अपने साथियों का ही एक बहुत बड़ा दल, उनका शासन मानने को तैयार नहीं है। लगभग पचीस लाख नाज़ियों में से तृतीयांश उनके शासन के खिलाफ़ हैं और वे कम्युनिस्ट या साम्यवादी विचार रखते हैं। यह भी कहा जाता है कि हर हिटलर ने शासनाधिकार प्राप्त करने के समय प्रजा और अधिकारी वर्ग के हित-साधन के लिए जो प्रतिज्ञा की थी वह पूरी नहीं की गयी, इससे भी लोगों में असंतोष फैल गया है। आरम्भ में स्टार्म ट्रुप्स या तूफानी-दल के नाम से जो नाज़ी सेना खड़ी की गयी थी, और जिसकी संख्या पच्चीस-तीस लाख है, आर्थिक मंदी के कारण उसके खर्च का निर्वाह नहीं हो रहा है और इसलिए हिटलर उसे चुपचाप तोड़ देना चाहता है। उसके इस कार्य में मृत नाज़ी नेता विघ्न-स्वरूप थे।

लन्दन के कुछ प्रतिष्ठित अखबारों ने यह भी छापा है कि हिटलर भूतपूर्व केसर को पुन: जर्मनी में लाकर राजतन्त्र स्थापित करना चाहता है और नाज़ीदल और उसके मृत नेता हिटलर के इस कार्य के विरोधी थे; इसीलिए उन्हें अपने मार्ग से यों क्रूरतापूर्वक हटा दिया गया। अभी-अभी जो मुसौलिनी-हिटलर सम्मेलन हुआ था, कहा जाता है कि उसमें मुसौलिनी ने हिटलर को पुन: जर्मनी में राजतन्त्र स्थापित करने की सलाह दी थी। अगर मुसौलिनी ने राजतन्त्र के लिए सलाह दी है, तो बुरा नहीं किया, वे भी तो इटली में वही राजतन्त्र स्थापित करके सर्वेसर्वा पद का सारा सुख लूट रहे हैं। पर राजनीतिज्ञों का यह खयाल है कि हिटलर ने अगर भूतपूर्व केसर को तख्त पर बैठाया, तो उसी के नहीं, सारे संसार के सुख-सौभाग्य पर वज्राघात हो जायगा।

हिटलर ने जर्मनी के पूँजीपतियों के हाथ की कठपुतली बनकर कुछ समय पूर्व यहूदियों पर जो अत्याचार किया था, उसी से उसकी ख्याति संसार में हो गयी और अब इस क्रूर कर्म ने तो विद्युत्-प्रकाश डालकर उसके हृदय का रग-रेशा तक साफ़ दिखला दिया है।

**जुलाई १९३४**

# वॉन हिंडनबर्ग का स्वर्गवास

गत महायुद्ध के तेजस्वी नक्षत्र तथा जर्मनी के प्रतापी प्रसीडेण्ट मार्शल वॉन हिंडनबर्ग अब इस संसार में नहीं हैं। गत दो अगस्त को जर्मनी में उनका स्वर्गवास हो गया।

वॉन हिंडनबर्ग एक कुशल सेनापति तो थे ही, साथ ही साथ गम्भीर राजनीतिज्ञ भी थे। जितनी कुशलता के साथ उन्होंने एक सुयोग्य सेनापति के रूप में युद्ध का संचालन किया था, उतनी ही गम्भीरता और उत्कृष्टता के साथ अपने प्रसीडेण्ट पद को भी निभाया था। यही कारण है, कि गत महासमर में हारे जाने पर भी जर्मनी विजयी रहा। वॉन हिंडनबर्ग ने दूरदर्शिता से काम लेकर युद्ध बन्द कर दिया और ब्रसेल्स की सन्धि पर हस्ताक्षर करके मित्र राष्ट्रों के प्रबल संघर्ष से पस्त हो रहे स्वदेश को नष्ट होने से बचा लिया। गत महायुद्ध के दर्शक भली-भाँति जानते हैं, कि उस समय अगर युद्ध बन्द न हो जाता, तो जर्मनी में आज उठने की शक्ति न आती। इस तरह जर्मनी की वर्तमान जागृति तथा उसके शक्तिशाली राष्ट्र होने का श्रेय हिंडनबर्ग को है। जब जर्मनी-फ्रांस युद्ध का सूत्रपात हो गया था, तब रूस ने भी जर्मनी पर पूर्वीय सीमा से धावा बोल दिया था। यह जर्मनी के लिए महान् संकट का समय था। हिंडनबर्ग उस समय अवसर-प्राप्त पेंशनर थे। किन्तु, इन प्रबल शत्रुओं से मोर्चा लेना उन्हीं का काम था, क्योंकि सब सेनापति जवाब दे चुके थे। निदान हिंडनबर्ग के पास कैसर तथा अन्य देशभक्तों के तार आने लगे और देश की पुकार पर बूढ़े हिंडनबर्ग से न रहा गया। वृद्ध शरीर ने पुनः सेनापति पद को सँभाला। वृद्ध हिंडनबर्ग ने पूर्वीय सीमा का काफ़ी अच्छा भौगोलिक अध्ययन कर रक्खा था, उसके फलस्वरूप उन्होंने बड़ी कुशलता के साथ रूसी सेना को दलदल में फँसाकर पस्त कर दिया। छः लाख रूसी सेना को आत्म-समर्पण करना पड़ा। इस विजय ने भी अपने सच्चे सेवक का पूरा-पूरा सम्मान किया और ४ अप्रैल १९२५ को हिंडनबर्ग जर्मनी के प्रेसीडेंट बना दिये गये। सात वर्ष प्रेसीडेंट रहने के उपरान्त उनका कार्यकाल समाप्त हुआ, किन्तु हिंडनबर्ग पुनः खड़े हुए और कहा—अगर इस बार भी मैं चुना गया, तो देश की काफी सेवा करूँगा, अन्यथा जर्मनी को मुझसे यह कहने का हक़ न रहेगा कि मैं उसकी सेवा के लिए तैयार न था। इस चुनाव में हिटलर भी खड़े हुए थे, किन्तु जर्मनी हिंडनबर्ग को पहचानता था। उनके सामने कोई ठहर न सका। बहुमत उन्हीं के पक्ष में रहा और वह १९३३ में पुनः प्रेसीडेंट चुन लिये गये।

प्रेसीडेंट पद पर आसीत होने के पश्चात् वॉन हिंडनबर्ग ने जर्मनी की क्या-क्या सेवाएँ कीं, यह राजनीति के जानकारों से छिपा नहीं है। ब्रसेल्स की संधि को स्वीकार करने के पश्चात् प्रेसीडेंट होने पर हिंडनबर्ग ने प्रधान कार्य यह किया कि अपने देश की

अस्त-व्यस्त शक्ति का पुनर्गठन कर डाला और उसे शक्तिशाली राष्ट्र में परिणित कर दिया। नवशक्ति-प्राप्त जर्मनी अपने पैरों खड़ा हो गया और अपमान से भरी हुई ब्रसेल्स की संधि को ठुकरा दिया, हर्जाने का रुपया देने से इनकार कर दिया, मित्र राष्ट्रों में बँटे हुए अपने अंग को भी माँगा और वह एक स्वतन्त्र सिंह की तरह दहाड़ा भी। यदि इस समय का जर्मनी ब्रसेल्स की संधि से दबा हुआ जर्मनी होता, तो मित्रराष्ट्र उसे तुरन्त दबोच डालते, किन्तु अब तो वह शक्तिशाली जर्मनी था, हिंडनबर्ग ने उसे सम्मानित जीवन व्यतीत करने के योग्य बना दिया था, ऐसी अवस्था में वह कैसे दबता? किसी की हिम्मत न थी, जो उसको छेड़ करता। जर्मनी अब शक्तिशाली राष्ट्र है, अब उसमें बड़े से बड़े शत्रु को भी धूल में मिलाने की सामर्थ्य है। यह सब हिटलर का कार्य नहीं है, उसी वृद्ध हिंडनबर्ग का प्रताप है। उसी का सींचा हुआ यह पौदा विशालता धारण कर ऊँचा सिर किये तना हुआ है। इस प्रकार जर्मनी का नव-निर्माण करके सतासी वर्ष की अवस्था में वह बूढ़ा राष्ट्रपति सर्वदा के लिए मातृभूमि की गोद में सो गया और जर्मनी को शोक-सागर में डाल गया। वही एक ऐसा व्यक्ति था, जिसने हिटलर को भी अपने पंजे में कर रक्खा था और उसके सामने हिटलर को दबना पड़ता था; किन्तु अब उसके अभाव में हिटलर की स्वेच्छाचारिता क्या करेगी, यह नहीं कहा जा सकता। हिटलर के अब तक के कामों को देखते हुए तो यही कहना पड़ता है कि जर्मनी का भविष्य उतना सुन्दर नहीं रहा, जितना कि हिंडनबर्ग के समय था।

हिंडनबर्ग के अवसान से न केवल जर्मनी की ही हानि हुई है; बल्कि अन्तर्राष्ट्रीय क्षति भी भारी हुई है। हिंडनबर्ग अन्तर्राष्ट्रीय परिस्थितियों के अच्छे जानकार थे। जिस राष्ट्र को ऐसे महा-पुरुषों को जन्म देने का सौभाग्य प्राप्त होता है, वास्तव में वह राष्ट्र धन्य है। यद्यपि हिंडनबर्ग पंचतत्व को प्राप्त हो गये हैं, किन्तु वे अमर हो चुके हैं। उनका देशभक्ति का आदर्श, उनकी विजय-पताका फहराता रहेगा।

**अगस्त १९३४**

# फ्रांस की तैयारी

कभी निःशस्त्रीकरण-सम्मेलन की बैठकें होती हैं, कभी राष्ट्र संघ के अधिवेशन होते हैं और लच्छेदार भाषण में शान्ति की योजनाएँ तैयार की जाती हैं, किन्तु 'मुख में राम, बगल में छुरी' की वृत्ति के कारण सब टाँय-टाँय फिस हो जाती हैं। जब तक राष्ट्रों के हृदयों में मैल रहेगा, कपट और स्वार्थ के लिए गुंजाइश रहेगी, सच्ची सहानुभूति सच्चे प्रेम का अभाव रहेगा, मैत्री हो नहीं सकती। हृदय भिन्न और सशंकित रहेंगे। जब नीयत ही साफ़ नहीं है, तब हो ही क्या सकता है। राष्ट्र संघ और निःशस्त्रीकरण

सम्मेलन की बैठकें कुछ नहीं कर सकतीं। चाहे उनमें कितने ही महत्वपूर्ण प्रस्ताव पास हो जायँ, लेकिन उनका कोई मूल्य नहीं है। सब व्यर्थ है। यही कारण है कि सब राष्ट्र अपनी-अपनी डफ़ली बजा रहे हैं, मनमानी तैयारी कर रहे हैं। फ्रांस का समाचार है कि फ्रांस आजकल हवाई तैयारियों में ज़ोरों से लगा हुआ है। वह एक छः हज़ार फीट ऊँची टावर बनवायेगा, जिसके तीन प्लेटफार्म से लड़ाकू हवाई जहाज़ भेजे जायेंगे। उस टावर पर तीन सौ तोपें लगी रहेंगी, जो हर दिशा में गोले फेंक सकेंगी। एक तरफ यह हो रहा है और दूसरी तरफ शान्ति की दुहाई दी जा रही है। यह नियत के दिवालियेपन का प्रमाण है। इसमें सन्देह नहीं कि योरोप शान्ति की अपेक्षा सर्वनाश की तैयारी ज़ोरों से कर रहा है।

**सितंबर १९३४**

## अमर कवि गेटे का अपमान

गेटे जर्मनी का ही अमर कवि नहीं, संसार के युग-प्रवर्तक कवियों में है और अभी तक जर्मनी ने उसे जन्म देने का गर्व किया है, पर अब नात्सी नीति में गेटे इसलिए सम्मान के योग्य नहीं रहा कि उसके विचार अन्तर्राष्ट्रीय थे और अब जर्मनी की संकुचित जातीयता में ऐसे महान स्रष्टाओं के लिए भी स्थान नहीं। जो जर्मनी अपनी संस्कृति और अपने ऊँचे दार्शनिक आदेशों के लिए विख्यात था, उसका आज यह पतन।

**नवम्बर १९३५**



# मनुष्यता का अकाल

हिन्दू-मुस्लिम एकता के बारे में इस वक़्त मुसलमान क़ौम के बड़े लोगों ने बार-बार की उत्तेजना के बावजूद जो अच्छी रविश अख़्तियार की है, और जिस सूझ-बूझ और दूरंदेशी का सबूत दिया है उस पर हिन्दुओं को शर्मिन्दा होना चाहिए। अब तक उन्हें यह दावा था कि स्वराज्य के लिए हम जितनी क़ुर्बानियाँ कर सकते हैं, उतनी मुस्लिम सम्प्रदाय नहीं करता। वह हिन्दुस्तान में रहकर, हिन्दुस्तान का दाना-पानी खाकर अरब और अजम के सपने देखा करता है। उसे स्वराज्य की उतनी फ़िक्र नहीं है जितनी पैन-इसलाम की। एक बार जब मौलाना शौकत अली ने किसी ख़िलाफ़त के जलसे में कहा था कि अगर मुसलमान को किसी क़ौमी काम के लिए एक रुपया देना मंजूर हो, तो वह चौदह आने ख़िलाफ़त को दे और दो आने काँग्रेस को, इस क़ौल को हिन्दू अख़बारों ने बड़े निष्ठुर ढंग से बहुत ज़्यादा महत्व दिया और उसे अपनी बात का प्रमाण के रूप में पेश किया।

इस क़ौल का तक़ाज़ा तो यह था कि हिन्दू महाशय अपने दिल में लज्जित होते कि एक मुसलमान को जो अपना सब कुछ भारतमाता की नज़र कर चुका हो, इस तरह दोनों में भेद करने की ज़रूरत पड़ी क्योंकि जाहिर है कि अगर हिन्दुओं ने ख़िलाफ़त के मसले को महात्मा गाँधी की व्यापक दृष्टि से देखा होता तो मौलाना साहब को यह बात कहने का कोई मौक़ा ही न था। मगर सच्चाई यह है कि हिन्दुओं ने कभी ख़िलाफ़त का महत्व को ही नहीं समझा और न समझने की कोशिश की, बल्कि उसको संदेह की दृष्टि से देखते रहे। मगर अब जिसे न्याय की दृष्टि मिली हुई हो, वह चाहे तो देख सकता है कि वही व्यक्ति हिन्दू-मुस्लिम एकता को, जो दूसरे शब्दों में स्वराज्य है, कितना महत्वपूर्ण समझता है और उसके लिए कितनी बड़ी क़ुर्बानियाँ करने के लिए तैयार है। हिन्दू क़ौम कभी अपनी राजनीतिक उदारता के लिए मशहूर नहीं रही और इस मौक़े पर तो उसने जितनी संकीर्णता का परिचय दिया है, उससे मजबूरन इस नतीजे पर पहुँचना पड़ता है कि इस क़ौम का राजनीतिक दीवाला हो गया वर्ना कोई

वजह न थी कि सारी हिन्दू क़ौम सामूहिक रूप से कुछ थोड़े से उन्मादग्रस्त तथाकथित देशभक्तों की प्रेरणा से इस तरह पागल हो जाती। हम कहते हैं कि अगर हिन्दुओं में एक भी किचलू, मुहम्मद अली या शौकत अली होता तो हिन्दू-संगठन और शुद्धि की इतनी गर्मबाज़ारी न होती और इन हँगामों में काफ़ी कमी हो जाती जो इस वैमनस्य के कारण दिखायी पड़ते हैं। मगर अफ़सोस के साथ कहना पड़ता है कि काँग्रेस ने भी समग्र रूप से इन आन्दोलनों से अलग-अलग रहने के बावजूद व्यक्तिगत रूप से उसमें शामिल होने में कुछ भी उठा नहीं रक्खा। इतना ही नहीं, एक भी ज़िम्मेदार काँग्रेस नेता ने ऐलान करके इन आन्दोलनों के ख़िलाफ़ आवाज़ बुलन्द करने का साहस नहीं किया। पंडित मोतीलाल नेहरू, पं० जवाहरलाल नेहरू, लाला भगवानदास, लाला-श्रीप्रकाश इन आदमियों में, जिनसे ज़्यादा नैतिक साहस से काम लेने की आशा की जा सकती थी, मगर इन सभी लोगों ने एक रोज़ अपने विरोध और अपनी आशंका को व्यक्त करके दूसरे रोज़ उसका खण्डन कर दिया और डंके की चोट पर यह कहा कि शुद्धि और संगठन के बारे में हमने जो ख़याल ज़ाहिर किया था वह ग़लतफ़हमियों पर आधारित था। जब ऐसे-ऐसे लोग दबाव में आ जायँ तो फिर इन्साफ़ की उम्मीद किससे की जाये। अगर मौलाना मुहम्मद अली और शौकत अली की तरह इन सज्जनों ने भी अपनी क़ौम को इन आन्दोलनों के हानिकर और सांघातिक परिणाम बतलाये होते और उसके ख़िलाफ़ बाक़ायदा व्यवस्थित ढंग से प्रयत्न करते तो यक़ीनन आज हिन्दू-मुस्लिम संबंध इतने खिंचे हुए न होते। मगर जो राजनीतिक दूरदर्शिता सदियों से ख़त्म हो चुकी हो उससे और क्या हो सकता है। एक स्त्री ने सारे योरोप को दाँतों तले उँगली दबाने पर मजबूर कर दिया। हिन्दुओं में ऐसे व्यक्ति पैदा करने के लिए अभी सदियाँ लगेंगी। आज कौन कौन हिन्दू है जो हिन्दू-मुस्लिम एकता के लिए जी-जान से काम कर रहा हो, जो उसे हिन्दोस्तान की सबसे महत्वपूर्ण समस्या समझता हो, जो स्वराज्य के लिए एकता को बुनियादी शर्त समझता हो। क़ौम का यह दर्द, यह टीस, यह तड़प आज हिन्दुओं में कहीं दिखायी नहीं देती। दस-पाँच हज़ार मलकानों को शुद्ध करके लोग फूले नहीं समाते, मानो अपने लक्ष्य पर पहुँच गये, अब स्वराज्य हासिल हो गया! हमें याद नहीं आता कि आज तक किसी हिन्दू ने वैसे पवित्र, ऊँचे, दैवी प्रेरणा के भाव व्यक्त किये हों जो इस रामलखन की जोड़ी ने जेल से निकलते ही रो-रो कर भीगी हुई आँखों से निकलती हुई दर्द की एक आवाज़ की तरह व्यक्त किये हैं। यह है वह राष्ट्रीय भावना जो राष्ट्रों के बेड़े पार करती है, उनकी नैया किनारे लगाती है। यह क़ौमी मेल-जोल और एक-दूसरे के प्रति सहिष्णुता का चमत्कार है। हमारे पास वह शब्द नहीं है जो उस कृतज्ञता को ज्ञापित कर सके, जो हर एक देशभक्त हिन्दू के दिल में इन आदरणीय व्यक्तियों के लिए उबल रहा है।

हमको यह मानने में कोई संकोच नहीं है कि इन दोनों सम्प्रदायों में कशमकश

श्रौर सन्देह श्रौर घृणा की जड़ें इतिहास में हैं। मुसलमान विजेता थे, हिन्दू विजित। मुसलमानों की तरफ़ से हिन्दुओं पर अकसर ज़्यादतियाँ हुईं और यद्यपि हिन्दुओं ने मौक़ा हाथ आ जाने पर उनका जवाब देने में कोई कसर नहीं रखी, लेकिन कुल मिलाकर यह कहना ही होगा कि मुसलमान बादशाहों ने सख्त से सख्त जुल्म किये। हम यह भी मानते हैं कि मौजूदा हालात में अज़ान और क़ुर्बानी के मौक़ों पर मुसलमानों की तरफ़ से ज़्यादतियाँ होती हैं और दंगों में भी अक्सर मुसलमानों ही का पलड़ा भारी रहता हैं। ज़्यादातर मुसलमान अब भी 'मेरे दादा सुल्तान थे' नारे लगाता है और हिन्दुओं पर हावी रहने की कोशिश करता रहता है। तबलीग के मामले में ज़्यादती मुसलमानों ने की और हिन्दुओं की रोज़ ब रोज़ घटती हुई संख्या के कारण भी किसी हद तक वही हैं। मगर इन सारे कारणों और दलीलों और घटनाओं को नज़र के सामने रखते हुए हम यह कहना चाहते हैं कि हिन्दुओं को इससे कहीं ज़्यादा राजनीतिक सहिष्णुता से काम लेने की ज़रूरत है। इतिहास से उत्तराधिकार में मिली हुई अदावतें मुश्किल से मरती हैं, लेकिन मरती हैं, अमर नहीं होतीं। दुनिया के इतिहास में इसकी मिसालें न मिलती हों, ऐसी बात नहीं है और अगर न भी मिलती हों तो कोई वजह नहीं कि हम इसे तावीज़ की तरह अपने गले में लटकाये रहें। हिन्दुओं के त्योहारों और जुलूसों के मौक़े पर अक्सर मुसलमानों की तरफ़ से यह तक़ाज़ा होता है कि मसजिदों के सामने नमाज़ के मौक़े पर बाजा और शादियाने न बजाये जायँ। यह बहुत ही स्वाभाविक माँग है। शोर-गुल से निश्चय ही उपासना में विघ्न पड़ता है और अगर मुसलमान इस शोर-गुल को बन्द करने पर ज़ोर देते हैं तो हिन्दुओं को चाहिए कि वह उनकी दिलजोई करें। यह तो हिन्दुओं का उनके आग्रह के बिना भी, भगवान के प्रति सम्मान की दृष्टि से ही कर्तव्य है, न कि जब कोई उन्हें उनका कर्तव्य याद दिलाये तो उससे लड़ने के लिए तैयार हो जायँ। हिन्दू कहेंगे कि हमारे मन्दिरों के सामने से मुसलमानों के जुलूस भी बाजे बजाते न निकलें। ऊपरी दृष्टि से तो यह बात बिलकुल न्याय की मालूम होती है लेकिन व्यवहार में इसका यह परिणाम होना सम्भव है कि शहरों में बाजे क़तई बन्द कर दिये जायँ क्योंकि मन्दिरों की संख्या इतनी अधिक है कि किन्हीं-किन्हीं शहरों में तो हर एक घर के बाद मन्दिर दिखायी पड़ता है। फिर हिन्दुओं की सन्ध्या-हवन तो एकांत में होती है लेकिन देवताओं की पूजा अक्सर घंटे और घड़ियाल के साथ हुआ करती है। तो जब वह उपासना के लिए स्वयं भी मौन आवश्यक नहीं समझते तो किस मुँह से मुसलमानों से इस चीज़ की माँग कर सकते हैं। तो भी हम यह कह देना उचित समझते हैं कि जब उपासना एक ही परमात्मा की है और केवल उसके वाह्य रूप में भेद है तो हिन्दू लोग क्यों इसकी राह देखें कि जब मुसलमान हमारे धर्म का आदर करेंगे तो हम भी उनके धर्म का आदर करेंगे। अगर धर्म का आदर करना अच्छा है तो हर हालत में अच्छा है। इसके लिए किसी शर्त की ज़रूरत नहीं।

अच्छा काम करनेवाले को सब अच्छा कहते हैं। दुनियाबी मामलों में दबने से आबरू में बट्टा लगता है, दीन-धर्म के मामले में दबने से नहीं। हम यह कल्पना नहीं कर सकते कि हम किसी के धर्म का आदर करें और वह हमारे धर्म का अपमान करे। थोड़ी देर के लिए यह भी सुन लें। अगर मुसलमानों का आम ग़ैर-ज़िम्मेदार तबक़ा हमारे बाजों को मसजिदों के सामने बन्द होते देखकर तालियाँ बजायेगा और बड़ी शान के साथ कहेगा 'दब गये, दब गये' तो इतना सुन लेने में क्या बुराई है। निश्चय ही मुसलिम लीडरान इस हालत को ज़्यादा अर्से तक कायम न रहने देंगे। यह किसी मज़हब के लिए शान की बात नहीं है कि वह दूसरों की धार्मिक भावना को ठेस पहुँचाये। गोकशी के मामले में हिन्दुओं ने शुरू से अब तक एक अन्यायपूर्ण ढंग अख्तियार किया है। हमको अधिकार है कि जिस जानवर को चाहें पवित्र समझें लेकिन यह उम्मीद रखना कि दूसरे धर्म को माननेवाले भी उसे वैसा ही पवित्र समझें, ख़ामख़ाह दूसरों से सर टकराना है। गाय सारी दुनिया में खायी जाती है, इसके लिए क्या आप सारी दुनिया को गर्दन मार देने के क़ाबिल समझेंगे? यह किसी खूं-खार मज़हब के लिए भी शान की बात नहीं हो सकती कि वह सारी दुनिया से दुश्मनी करना सिखाये, न कि हिन्दू जैसे दार्शनिक, व्यापक और सुसंस्कृत के लिए जिसका सबसे पवित्र सिद्धान्त हो 'अहिंसा परमो धर्मः'। अगर हिन्दुओं को अभी यह जानना बाक़ी है कि इन्सान किसी हैवान से कहीं ज़्यादा पवित्र प्राणी है, चाहे वह गोपाल की गाय हो या ईसा का गधा, तो उन्होंने अभी सभ्यता की वर्णमाला भी नहीं समझी। हिन्दुस्तान जैसे कृषि-प्रधान देश के लिए गाय का होना एक वरदान है, मगर आर्थिक दृष्टि के अलावा उसका और कोई महत्व नहीं है। लेकिन गोरक्षा का सारे हो-हल्ले के बावजूद हिन्दुओं ने गोरक्षा का ऐसा कोई सामूहिक प्रयत्न नहीं किया जिससे उनके दावे का व्यावहारिक प्रमाण मिल सकता। गौरक्षिणी सभाएँ कायम करके धार्मिक झगड़े पैदा करना गो रक्षा नहीं है। इस सूबे में अधिकांश ज़मींदार हिन्दू हैं। उन्होंने गोचर ज़मीन का कोई इन्तज़ाम किया या जहाँ पहले से इन्तज़ाम था वहाँ उसे खत्म नहीं कर दिया? जिस मुल्क में तम्बाकू और चाय और नील और रबर की खेती के लिए काफ़ी ज़मीन हो वहाँ मौज़ों में गोचर का न होना आर्थिक खींच-तान की दलील हो सकती है, गोरक्षा की दलील हरगिज़ नहीं हो सकती। जब हम देखते हैं कि बैलों के लिए चारा मयस्सर नहीं तो गायों के लिए (वह भी जब बुड्ढी, मरियल, कमज़ोर हो जायँ) चारा इकट्ठा करने की दिक़्क़त का हाल किसी किसान से पूछिए। वह गायों को भूख से एड़ियाँ रगड़-रगड़कर मरने के बदले उन्हें कसाई के हवाले कर देना ज़्यादा अच्छा समझता है।

रहा तबलीग़ का मसला। इसमें दो रायें नहीं हो सकतीं, क्योंकि हर मज़हब को इसका काफ़ी अख्तियार है बशर्ते कि उद्देश्य सच्चे अर्थों में धर्म का संस्कार और सिद्धान्तों का प्रचार हो। जब उसमें कोई राजनीतिक उद्देश्य छिपा होता है तो वह

फ़ौरन एक सियासी मामले की सूरत अख्तियार कर लेता है। दुर्भाग्य से वर्तमान समय में धर्म विश्वासों के संस्कार का साधन नहीं, राजनीतिक स्वार्थ सिद्धि का साधन बना लिया गया है। उसकी हैसियत पागलपन की-सी हो गयी है जिसका वसूल है कि सब कुछ अपने लिए और दूसरों के लिए कुछ नहीं। जिस दिन यह आपस की होड़ और दूसरे से आगे बढ़ जाने का ख़याल धर्म से दूर हो जायगा, उस दिन धर्म-परिवर्तन पर किसी के कान न खड़े होंगे।

ग़रज़ कि जिन कारणों का ऊपर ज़िक्र हुआ उनमें एक भी ऐसा नहीं है जो हिन्दुओं के लिए 'हमारी जान खतरे में है' की हाँक लगाने को उचित ठहरा सके। इस खास मौक़े पर हिन्दू संगठन की पुकार ने हिन्दू-मुस्लिम एकता को जो ठेस पहुँचायी है, उसका बुरा असर अगर दूर भी होगा तो बहुत दिनों में होगा। हिन्दू और मुसलमान न कभी दूध और चीनी थे, न होंगे और न होने चाहिए। दोनों की अलग-अलग सूरतें बनी रहनी चाहिए और बनी रहेंगी। ज़रूरत सिर्फ़ इस बात की है कि उनके नेताओं में परस्पर सहिष्णुता और उत्सर्ग की भावना हो। आम तौर पर हमारे नेता वह सज्जन होते हैं जो अपने सम्प्रदाय की मुसीबतों और शिकायतों का हमेशा बहुत सरगर्मी से रोना रोया करते हैं। वह अपने सम्प्रदाय के लोगों की दृष्टि में लोकप्रिय बनने के लिए उसकी भावनाओं को उकसाते रहते हैं और समझौते के मुक़ाबिले में, जो उनके उस विलाप को बन्द कर देगा, झगड़े को क़ायम रखना ज़्यादा ज़रूरी समझते हैं। हिन्दुओं में इस वक़्त सहिष्णु नेताओं का अकाल है। हमारा नेता वह होना चाहिए जो गम्भीरता से समस्याओं पर विचार करे। मगर होता यह है कि उसकी जगह शोर मचानेवालों के हिस्से में आ जाती है जो अपनी ज़ोरदार आवाज़ से जनता की गंदी भावनाओं को उभाड़कर उन पर अपना अधिकार जमा लिया करते हैं। वह कौम को दरगुज़र करना नहीं सिखाता, लड़ना सिखाता है, उसका फ़ायदा इसी में है। कोई आदमी ऐसी उल्टी बुद्धि का नहीं हो सकता कि उसे इस नाज़ुक मौक़े पर दोनों सम्प्रदायों की आपसी खींच-तान के नतीजे न दिखायी दें और अगर है तो हमें उसकी नीयत में सन्देह है। इस संदेह की पुष्टि इस कारण से और भी होती है कि इस आन्दोलन के शुरू करनेवाले और कार्यकर्ता अधिकतर वह लोग हैं जो राजनीतिक मामलों में हिस्सा लेने से कावा काटते रहते हैं या उसमें हिस्सा लेते भी हैं तो आबरू बचाये हुए। वर्ना हिन्दू संगठन के बनारस में आयोजित जलसे में ज़मीदारों और राजाओं की इतनी बड़ी संख्या न दिखायी देती। जिधर देखिए राजे-महराजे और सेठ-महाजन ही नज़र आते थे। उनके पीछे चलनेवालों में अधिकतर वह लोग थे जिनका पुश्तैनी पेशा गुलामी है, जिन्हें शुरू से यह शिकायत है कि मुसलमान सरकारी नौकरियाँ हड़प कर जाते हैं और हमारा हाल पूछनेवाला कोई नहीं है, जिनके लिए एक मुसलमान सब-इंसपेक्टर या कुर्क अमीन की नियुक्ति चीन के इंकलाब या तुर्की की फ़तेह से ज़्यादा बड़ी घटना है।

हमारे रईसों ने जन-आन्दोलनों की तरफ़ अब तक जो रवैया अख्तियार किया है उसने उन्हें एक नापने का आला बना दिया है जिससे हुक्काम के हथकंडों का साफ़-साफ़ पता चलता है। हिन्दू-मुस्लिम एकता हुक्काम की नज़रों में काँटे की तरह खटकती थी इसलिए जब धनी-मानी लोग किसी ऐसे आन्दोलन का उत्साह से स्वागत करें जिससे एकता को नुकसान पहुँचने का यक़ीन हो तो ज़ाहिर है कि उनका उसमें शरीक होना उनके अपने मन की बात नहीं, बल्कि किसी की प्रेरणा से होनेवाली बात है। वर्ना जिन लोगों ने सख्त क़ानून पास करने में गवर्नमेण्ट का साथ दिया वह हिन्दू संगठन के जलसे में इस ज़ोर-शोर से हरगिज़ शरीक न होते। मगर यहाँ तो यक़ीन था कि हमारी कोशिशें ऊपरवालों की दुनिया में क़द्र की निगाहों से देखी जा रही हैं। तो फिर क्यों न हाथों से पुण्य लूटें, क़ौम रहे या मिटे, इसकी क्या फ़िक्र। यह एक सच्ची बात है कि हुक्काम ने भी हिन्दू संगठन के आन्दोलन से हमदर्दी दिखलायी। इसलिए रईसों का उसमें ज़ोर-शोर से बड़ी संख्या में शरीक होना ज़रूरी था। उनके योगदान पर खुशी ज़ाहिर करना घटनाओं से अपनी नादानी ज़ाहिर करना है।

इन धार्मिक आवेशों को भड़काने का इल्ज़ाम सबसे ज़्यादा कौंसिलों की माँग करनेवालों की गर्दनों पर है। चाहे वह हिन्दू हों या मुसलमान। कांग्रेस ने लिबरल नेताओं का पर्दाफ़ाश कर दिया था। रईस और ताल्लुक़ेदार भी जनता की नज़रों से गिर चुके थे। वह हज़रात जिन्होंने देशभक्ति के अपने तमाम दावों के बावजूद वकालत या सरकारी नौकरी न छोड़ी थी, पब्लिक की निगाहों में अपनी प्रतिष्ठा खो बैठे थे। इस बहुसंख्यक जमात के लिए अपनी खोयी हुई आबरू हासिल करने का, अपनी साख जमाने का, अपनी क़ौमेपरस्ती का सबूत देने का, और ऐसे मौक़े पर जब कौंसिलों का चुनाव पास था, इससे बेहतर और कौन मौक़ा हाथ आ सकता था? 'हिन्दू क़ौम खतरे में है' का नारा मारकर वह लोग हिन्दुओं के हितैषी बनना चाहते थे। मुसलिम जमात में भी उनकी तादाद कम न थी। धार्मिक पक्षपातों को भड़काना शुरू किया गया। राय साहब और खान साहब अपने गुप्त स्थानों से निकल पड़े और जनता की दोस्ती का दम भरने लगे। एक तरफ़ से आवाज आयी, हिन्दुओं को खिलाफ़त के आन्दोलन से सावधान रहना चाहिए क्योंकि यह उनकी हस्ती को मिटा देगा। दूसरी तरफ़ नारए तकबीर बुलंद हुआ, हिन्दू हम पर हावी होते जा रहे हैं, स्वराज्य से दूर रहना हमारा कर्तव्य है। कहीं किसी म्यूनिसिपैलिटी ने क़ानूनन् गौकुशी बन्द की। बावेला मच गया। शोर मचानेवालों की कमी न थी। जेल जाना था, तब शान्तिपूर्वक अपने-अपने कोनों में दुबके बैठे थे। अब जेल का डर नहीं, इज्ज़त बढ़ने की उम्मीद थी। फिर क्यों चुप रहें। सवाल-जवाब शुरू हुआ। रोज़ ब रोज़ लहजा सख्त होता गया। इधर 'लीडर' था तो उधर ढेरों उर्दू अखबार ऐंग्लो-इंडियन अफ़सरों के निर्देशानुसार मैदान में आ खड़े हुए। युद्ध की घोषणा हो गयी। जो इस हँगामे को ठंडा कर सकते थे वह जेल में थे।

उनकी जगह लिबरल हज़रात ने ली। नतीजा जो कुछ हुआ, ज़ाहिर है। वह क़ौम के दोस्त साबित हो गये। सरकार से भी वाहवाही मिली। फूट का बीज बोया गया; कांग्रेस की जड़ खोदने के लिए। उसकी प्रतिष्ठा मिट्टी में मिलाने के लिए। उसे पब्लिक की नज़रों में ज़लील करने के लिए। और चूँकि कांग्रेस का एक हिस्सा खुद ही लिबरल सज्जनों के से स्वार्थवाला था, उसने भी इस चिनगारी को भड़काया कि कहीं हम अपना भरम न खो बैठें। कांग्रेस के लीडरों ने भी अपराधियों जैसे मौन से काम लिया। यह है उस खींचतान का भेद जो इस वक्त क़ौम का सबसे नाजुक मसला बना हुआ है। यह सारी आग लगाने की कोशिशें या तो महज़ कौंसिलों में वोट हासिल करने के लिए की गयीं या सरकार को खुश करने के लिए। बस। लेकिन इसका असर लक्ष्य-सिद्धि के बाद बरसों तक क़ायम रहेगा। सितम यह है कि अब भी हिन्दू क़ौम के अलमबरदार एकता के महत्व को समझने में असमर्थ हैं। चुनांचे कौंसिलों में जानेवालों की कमी नहीं है, हिन्दू संगठन को ताक़त पहुँचानेवालों की कमी नहीं है, ऐतिहासिक विद्वेषों के मुर्दे उखाड़नेवालों की कमी नहीं है—कमी है तो एकता के लिए अपने को समर्पित कर देनेवालों की, एकता के लिए मिट जानेवालों की। मुसलमानों में अली बरादरान, मौलाना अबुलकलाम आज़ाद, डाक्टर किचलू एकता के लिए अपने को समर्पित कर चुके हैं। हिन्दुओं में यह क़तार खाली है। कितने शर्म की बात है कि जिस एकता को महात्मा गांधी ने स्वराज्य की पहली सीढ़ी क़रार दिया हो उसके लिए एक प्रभावशाली हिन्दू बुज़ुर्ग पूरी तरह तैयार नहीं हैं। अगर यही रफ्तार है तो स्वराज्य मिल चुका, और अगर हलवाई की दूकान पर दादे का फ़ातिहा पढ़ा जाना मुमकिन हो तो हमें स्वराज्य के नाम पर फ़ातिहा पढ़ लेना चाहिए।

**ज़माना, फरवरी १९२४**

# कर्बला

मित्रवर श्रीयुक्त रामचन्द्र टण्डन ने मेरे 'कर्बला' नामी ड्रामा की आलोचना करते हुए यह शंका प्रकट की है कि इस नाटक में हिन्दू पात्र क्यों लाये गये। उनका कथन है—'हिन्दू पात्रों के समावेश से न हिन्दुओं को प्रसन्नता होगी, न मुसलमानों को तुष्टि, इसलिए हिन्दू पात्र न लाये जाते तो कोई हानि न होती।' यह ड्रामा ऐतिहासिक है, और इतिहास से यह पता चलता है कि कर्बला के संग्राम में कुछ हिन्दू योद्धाओं ने भी हज़रात हुसैन का पक्ष लेकर प्राणोत्सर्ग किये थे, अतः उन पात्रों का बहिष्कार करना किसी भाँति युक्तिसंगत न होता। रही यह बात कि उनके समावेश से हिन्दू और मुसलमान, दो में से एक को भी प्रसन्नता न होगी, इसके लिए लेखक क्यों कुसूरवार ठहराया जाय? आज हिन्दू और मुसलमान दोनों जातियों में वैमनस्य है, इसलिए संभव है कि

ऐसे मिश्रित दृश्य रुचिकर न हों, लेकिन ज़रा ग़ौर से देखिए, तो इस दृश्य में ऐसी कोई बात नहीं है, जिस पर किसी हिन्दू या मुसलमान को आपत्ति हो। हिन्दू जाति यदि अपने पुरुखाओं को किसी धर्म-संग्राम में आत्मोत्सर्ग करते हुए देखकर प्रसन्न न हो तो सिवाय इसके और क्या कहा जा सकता है कि हममें वीर-पूजा की भावना भी नहीं रही, जो किसी जाति के अध:पतन का अंतिम लक्षण है। जब तक हम अर्जुन, प्रताप, शिवाजी आदि वीरों की पूजा और उनकी कीर्ति पर गर्व करते हैं तब तक हमारे पुनरुद्धार की कुछ आशा हो सकती है। जिस दिन हम इतने जातिगौरय-शुन्य हो जायेंगे कि अपने पूर्वजों की अमरकीर्ति पर आपत्ति करने लगें, उस दिन हमारे लिए कोई आशा न रहेगी। हम तो उस चित्तवृति की कल्पना करने में भी असमर्थ हैं जो हमारे अतीत गौरव की ओर इतनी उदासीन हो। हमारा तो अनुमान है कि हिन्दू इच्छा न रहने पर भी इस बात से प्रसन्न होंगे और उस पर गर्व करेंगे। हाँ, मुसलमानों की तुष्टि के विषय में हम निश्चयात्मक रूप से कुछ नहीं कह सकते। लेकिन चूंकि मुसलमान लेखकों ने यह अन्वेषण किया है और उन्हीं के आधार पर हमने हिन्दू पात्रों का समावेश किया है इसलिए इस विषय में शंका करने के लिए कोई स्थान नहीं रह जाता कि मुसलमान तुष्ट होंगे। यदि मुसलमानों को एक महान् संकट में आर्यों से सहायता पाने पर खेद होता तो वह इसका उल्लेख ही क्यों करते। आजकल की समुन्नत जातियाँ भी संकट के अवसर पर दी गयी सहायता का एहसान मानने में अपमान नहीं समझतीं। फिर कोई कारण नहीं कि मुसलमान क्यों आर्यों की प्राणपण से दी गयी सहायता का अनादर करें। हाँ, यदि हिन्दू लोग आज उस एहसान के बल पर मुसलमानों के सामने शेखी बघारने लगें तो संभव है, मुसलमानों के मन में कृतज्ञता की जगह द्वेष का भाव उत्पन्न हो जाय और वे उस घटना को भूल जाने की चेष्टा करने लगें।

समालोचक महोदय को दूसरी शंका यह हुई है कि यदि आर्यों का अरब में जाकर बसना मान लिया जाय तो यह क्योंकर हो सकता है कि महाभारत काल से हुसैन के समय तक वे लोग अपने धार्मिक आचार-विचार की रक्षा कर सके, कैसे मन्दिर बनवा सके, कैसे रियासत बना सके? अतएव उनकी वेश-भूषा तथा भाषा भी अरबों ही से मिलनी चाहिए थी। अरब जैसी मूर्ति विध्वंसक जाति के बीच में रहकर वे कैसे अपनी जातीयता का पालन कर सके?

हमारे मित्र को मालूम होगा कि महाभारत काल में अरब या ईरान आर्यों के लिए कोई अपरिचित स्थान न थे। परस्पर गमनागमन होता रहता था। उस समय मुसलमान धर्म का जन्म न हुआ था और अरब जाति मूर्तिपूजा में रत थी। एक नहीं, अनेक देवता की पूजा होती थी। बहुत संभव है उनकी वेश-भूषा भी आर्यों से मिलती-जुलती रही हो। सिदियन, हूण, कुशन आदि जातियाँ उत्तर-पश्चिम से आकर आर्यों में सम्मिलित हो गयीं। इससे प्रकट होता है कि उस समय उनमें और आर्यों में विशेष

सादृश्य था। कम से कम यह अनुमान किया जा सकता है कि महाभारत काल में प्रतिमा-पूजा का प्रसार न हुआ था और इसका कोई प्रमाण नहीं कि आर्यों और अरबों में उतनी विभिन्नता न थी जितनी इस समय है। हुसैन के समय तक मुसलमान धर्म का प्रादुर्भाव हुए पचास वर्ष से अधिक न हुए थे। उस वक्त तक ईरान भी पूर्णरीति से मुसलमान सेनाओं के सामने परास्त न हुआ था। जब हम जानते हैं कि अश्वत्थामा के अरब निवासी वंशज मूर्तिपूजक थे तो मुसलमानों को उनसे ख्वामख्वाह लड़ने का क्या कारण हो सकता था? ऐसी दशा में यदि वे आर्य अपने आचरण का पालन कर सके तो कोई आश्चर्य की बात नहीं। उनका नामकरण हमने नहीं किया। हमने उनके वही नाम लिख दिये हैं, जो हमें इतिहास में मिले। यह इस बात की एक और दलील है कि इतना ज़माना गुज़रने पर भी वे आर्य वीर अपनी वंश परम्परा को भूले न थे। जब हम देखते हैं कि पारसी जाति शताब्दियाँ से भारतवर्ष में रहने पर भी अपने धर्म और आचरण को निभाती चली जाती है तो आर्यों के विषय में ऐसी शंका करना सर्वथा निर्मूल है।

**माधुरी, १ जनवरी १९२५**

# उर्दू में फ़िरऔनियत[1]

मिस्टर नियाज़ फ़तेहपूरी उर्दू के एक प्रतिष्ठित पत्रकार हैं यानी उनमें इस तरह लिखने की जन्मजात प्रतिभा है कि पढ़नेवाले भड़क जायँ। इतना ही नहीं, उनमें देश-भक्ति के तमाम दावों के बावजूद हद दर्जे की साम्प्रदायिक भावनाओं और विचारों को प्रकट करने का आश्चर्यजनक साहस भी है। जिस व्यक्ति में यह दोनों तत्व एकत्र हो जायँ उसके सफल पत्रकार होने में संदेह की गुंजाइश नहीं। उधर सरकार भी खुश, खरीदार भी खुश और समझदार लोग हैरत से दाँतों तले उँगली दबाये हुए। इन महाशय ने उर्दू दुनिया में एक लेखन-शैली का आविष्कार किया जिसे उलझी हुई शैली कह सकते हैं और शुरू में 'रक्क़ासा' और 'मुग़लिया' और 'क्यूपिड' और इसी तरह के दूसरे मौलवियाना विषयों पर लिखते रहे। आप आजकल इनसाइक्लोपीडिया या दूसरी पत्रिकाओं में गम्भीर लेखों का अनुवाद, उनका हवाला दिये बग़ैर, किया करते हैं और इस खयाल से उनकी गिनती विद्वानों में की जा सकती है। आप रूढ़ियों के तोड़नेवाले हैं और मौलवियों के सुधार के प्रबल पोषक। समय-समय पर आप अपने स्वतंत्र चिन्तन को प्रकाशित करने के लिए धार्मिक मान्यताओं और नैतिक समस्याओं पर चोटें किया

---

१ मिस्र के बादशाह 'फ़िरौन' से, जिसने घमण्ड के मारे खुदाई का दावा किया था और जिसे हज़रत मूसा के शाप ने समाप्त किया।

करते हैं जिससे मित्र-मंडली में अच्छी चहल-पहल हो जाया करती है। शायद इसी वजह से कोई आपकी आपत्तियों का उत्तर देने की ज़रूरत नहीं समझता। आप पिछले तीन सालों तक हिन्दुस्तानी एकेडेमी के एक विशिष्ट सदस्य रहे मगर नये चुनाव में किसी कारण से न आ सके। यह तो उनके एकेडेमी पर गुस्सा होने का कोई कारण नहीं हो सकता क्योंकि खुदा के फ़ज़ल से आप इतने तंगदिल नहीं हैं मगर शायद आपकी अनुपस्थिति में एकेडेमी ने सरासर नियमों का उल्लंघन और साम्प्रदायिक भावना को बल देना शुरू कर दिया है और इसीलिए आपका आज़ाद कलम इधर दो-तीन महीनों से एकेडेमी की बखिया उधेड़ने में लगा हुआ है। हिन्दुस्तानी ऐकेडेमी का जन्म उर्दू-हिन्दी दोनों भाषाओं को सशक्त और उन्नति करने के लिए हुआ और दोनों ही भाषाओं के कुछ विशिष्ट लोग उसके सदस्य बनाये गये। हिन्दी के विभाग में किसी मुसलमान लेखक को नामज़द नहीं किया गया क्योंकि इस सूबे में हिन्दी का कोई मुसलमान लेखक नहीं है। उर्दू विभाग में दो-एक हिन्दू भी नामज़द कर दिये गये इसलिए कि हज़रत नियाज़ चाहे उनके अस्तित्व से इनकार करें पर उर्दू में हिन्दुओं की एक अच्छी-खासी संख्या है। एकेडेमी चूँकि एक साहित्यिक संस्था है जहाँ उसने तत्व चिन्तन, इतिहास, अर्थशास्त्र, राजनीति की ओर ध्यान दिया वहाँ साहित्य की भी उपेक्षा नहीं की और अंग्रेजी के एक प्रसिद्ध नाटककार के कुछ नाटकों को दोनों भाषाओं में प्रकाशित करने का निश्चय किया। हिन्दी अनुवाद मुझको सौंपा गया, उर्दू अनुवाद मुंशी दया नरायन साहब निगम एडिटर 'ज़माना' और मुंशी जगत मोहन लाल साहब 'खाँ' को। हज़रत नियाज़ उस वक्त एकेडेमी के मेम्बर थे। मगर तब उन्होंने इन प्रस्तावों के विरोध में ज़बान खोलना किसी वजह से ठीक नहीं समझा। अब आपको यह आपत्ति है कि अँग्रेज़ी नाटकों का अनुवाद क्यों किया गया और क्या इसके लिए मुसलमान लेखक न मिल सकते थे। आपके खयाल में कोई हिन्दू उर्दू लिख ही नहीं सकता चाहे वह सारी उम्र इसकी साधना करता रहे और मुसलमान जन्म से ही उर्दू लिखना जानता है यानी उर्दू लिखने की योग्यता वह माँ के पेट से लेकर आता है! यह दावा इतना ग़लत, पोच, लचर और बेवकूफ़ी से भरा हुआ है कि इसके जवाब की ज़रूरत नहीं। मैं तो इतना ही कह सकता हूँ कि जिस ज़बान के साहित्यकार इतने तंग-नज़र, अपने घमंड में फूले हुए हों उसका खुदा ही मालिक है। मुसलमानों पर यह आम एतराज है कि उन्होंने हिन्दू शायरों और लिखनेवालों का कभी सम्मान नहीं किया। यहाँ तक कि नसीम और सरशार भी उर्दू के बड़े लिखनेवालों के दायरे से बाहर कर दिये गये मगर ऐसी ढिठाई की हिम्मत आज तक किसी ने न की थी। उसका सेहरा मिस्टर नियाज़ के सर है। मैं यह मानने को तैयार हूँ कि उर्दू ज़बान पर निसबतन् मुसलमानों के एहसान ज़्यादा हैं लेकिन यह नहीं मान सकता कि हिन्दुओं ने उर्दू कुछ किया ही नहीं। आज करोड़ों हिन्दू उर्दू पढ़ते हैं, लाखों लिखते हैं, हज़ारों इसी ज़बान

में साहित्य-रचना करते हैं चाहे कविता में, चाहे गद्य में, और उर्दू की हस्ती हिन्दुओं के सहयोग से क़ायम है। पंजाब के मुसलमान पंजाबी लिखते और बोलते हैं, बंगाल के मुसलमान बंगाली, सिन्ध के सिन्धी, गुजरात के गुजराती, मद्रास के तामिल। उर्दू बोलने-वाले हिन्दू या मुसलमान ज्यादातर इस सूबे में हैं। कुछ पंजाब और हैदराबाद में। अगर इस बात की छानबीन का कोई सही तरीक़ा हो कि कितने हिन्दू उर्दू बोलते हैं और कितने मुसलमान तो मेरे ख़याल में दोनों की तादाद में बहुत ज्यादा फ़र्क़ न नज़र आयेगा। यह दूसरी बात है कि हज़रत नियाज़ हिन्दुओं की उर्दू को उर्दू ही न कहें। इसी तरह हिन्दू भी मुसलमानों की उर्दू को उर्दू न समझें तो उसे दोषी नहीं ठहराया जा सकता। अगर मुसलमान उर्दू में अरबी और फ़ारसी लफ़्ज़ ठूँस-ठूँस कर उसे इस्लामी रंग देना चाहता है तो हिन्दू भी उसमें हिन्दी और भाषा के शब्द दाखिल करके उसे हिन्दू रंग देने का इच्छुक हो सकता है। उर्दू न मुसलमान की बपौती है न हिन्दू की। उसके लिखने और पढ़ने का हक़ दोनों को हासिल है। हिन्दुओं का उस पर हक़ पहला है क्योंकि वह हिन्दी की एक शाखा है, हिन्दी पानी और मिट्टी से उसकी रचना हुई है और सिर्फ़ कुछ थोड़े से अरबी और फ़ारसी शब्दों के दाखिल कर देने से उसकी असलियत नहीं बदल सकती, उसी तरह जैसे पहनावा बदलने से राष्ट्रीयता या जाति नहीं बदल सकती। हज़रत नियाज़ चाहे जितनी ही आँखें लाल-पीली करें मगर हिन्दू उर्दू पर अपने हक़ से अपना हाथ नहीं खींच सकता और न वह उसे अपने ढंग पर लिखने ही से बाज़ आ सकता है उसी तरह जैसे मुसलमान उसे अपने ढंग पर लिखने से बाज़ नहीं आते। हिन्दू उर्दू का खून कर रहे हैं। उसी तरह हिन्दू भी कह सकता है मुसलमान उर्दू के गले पर कुन्द छुरी फेर रहे हैं। बटवारा इसी तरह हो सकता है कि मुसलमान लिखें, मुसलमान पढ़ने वालों के लिए, हिन्दू लिखेगा हिन्दू पढ़नेवालों के लिए, मगर यह नहीं हो सकता कि हिन्दू उर्दू लिखने-पढ़ने से बिल्कुल किनारा कश हो जायँ और मुसलमानों की लिखी हुई किताबें पढ़ कर अपना संतोष कर लें। वह इस गौण स्थिति को स्वीकार करने के लिए तैयार नहीं हैं और हर आन्दोलन जो उर्दू ज़बान की तरक़्क़ी के लिए अमल में आये उसमें हिन्दू अपनी हैसियत से शरीक होने का हक़ रखते हैं और मुझे यक़ीन है कि हज़रत नियाज़ जैसे तंग-नज़र लोगों को छोड़कर ऐसे मुसलमान बहुत कम होंगे जो हिन्दुओं के इस हक़ से इन्कार कर सकें। एकेडेमी की जिस सब-कमेटी पर उर्दू अनुवादकों का चुनाव करने का दायित्व है उसमें काफ़ी तादाद मुसलमान साहबान की है। अगर वह लोग हिन्दुओं को इस हद तक नालायक नहीं समझते, जितना हज़रत नियाज़ समझते हैं और कुछ हिन्दू लेखकों की पिछली सेवाओं या साहित्यिक रुचि का सम्मान करना उन्हें उचित मालूम होता है तो किसी को शिकायत का मौक़ा न होना चाहिए। मिस्टर निगम ने उर्दू की जो खिदमतें की हैं उनसे इन्कार करना साहित्य के प्रति ऐसी निर्लज्ज कृतघ्नता है जो हज़रत नियाज़ से ही मुमकिन है। कौन अंदाज़ा कर सकता है कि मिस्टर निगम ने 'ज़माना' के प्रकाशन में कितने नुक़सान

उठाये हैं। उस पर खानदानी जायदाद ही नहीं लुटा दी बल्कि अपनी ज़िन्दगी भी उसको भेंट कर दी और आज एक तंगदिल अख़बारनवीस को यह कहने की हिम्मत होती है कि पच्चीस साल की इस साहित्यिक सेवा का कुछ मूल्य ही नहीं। हज़रत खाँ उर्दू के सिद्धहस्त कवि हैं। उनकी कविता के शायद हज़रत नियाज़ भी क़द्रदाँ हों मगर आपकी क़द्रदानी ज़्यादा से ज़्यादा ज़बानी जमाख़र्च तक जा सकती है। रुपये पैसे का मौक़ा आते ही वह कद्रदानी उड़नछू होने लग जाती है। मैं हज़रत नियाज़ को बड़ी ईमानदारी से मशविरा दूँगा कि वह एकेडेमी के सदस्यों का चुनाव भाषा के आधार पर नहीं संप्रदाय के आधार पर करवायें। उस वक़्त अगर कोई हिन्दू अनधिकार हस्तक्षेप करे तो उसके पीछे लट्ठ लेकर दौड़ें। लेकिन जब तक चुनाव भाषा के आधार पर है, और हिन्दू भी उर्दू लिखते हैं, उस वक़्त तक वह हिन्दुओं को अमली क़द्रदानी के दायरे से बाहर नहीं रख सकते। मगर यह याद रहे कि संप्रदाय के आधार पर हद से हद एक तिहाई से ज़्यादा रक़म उर्दू के हाथ नहीं पड़ सकती। इस तिहाई में ऐतिहासिक महत्व और आन-बान सब कुछ शामिल है।

यहाँ तो हिन्दू लेखकों के साथ यह क़द्रदानी दिखायी जाती है उधर हिन्दुओं को हिन्दी के मुसलमान कवियों से कितना सच्चा प्रेम है! रहीम और जायसी आदि की कविता के नये-नये संस्करण प्रकाशित होते रहते हैं। उन्हें इतने ही शौक़ से पढ़ा जाता है जैसे सूर या तुलसी को। पाठ्यक्रम में उसे हिन्दू कवियों के साथ-साथ जगह दी जाती है, हिन्दू या मुसलमान होने का किसी को ख़याल ही नहीं आता। उर्दू के किसी हिन्दू शायर का कलाम किसी मुसलमान ने संग्रह किया हो इसकी मुझे कोई मिसाल नहीं मिलती। हाल में हज़रत असग़र ने 'यादगारे नसीम' का संकलन किया है जिसका भुगतान उन्हें करना पड़ रहा है! इस साहित्यिक संकीर्णता और द्वेष की भी कोई सीमा है।

**ज़माना, दिसम्बर १९३०**

# नवयुग

हिन्दू-मुस्लिम वैमनस्य के प्रकोप से नवयुग का आरम्भ हो रहा है, उसी भाँति जैसे नववर्ष का प्रारम्भ होलिका के प्रचण्ड अग्निकाण्ड से होता है। एक तरफ काँग्रेस की वर्किंग कमेटी प्रयाग में बैठी हुई गोलमेज़ परिषद् की शर्तों पर विचार कर रही थी, दूसरी ओर काशी में विद्रोह की आग धधक रही थी। और ठीक उस समय जब काँग्रेस समझौते की स्वीकृति पर फैसला सुनाने जा रही थी, कानपुर में भीषण हत्याकाण्ड आरम्भ हो गया। काशी की अपेक्षा कानपुर का दंगा कहीं अधिक भीषण और प्रलयंकारी था। अभी निश्चय रूप से नहीं कहा जा सकता कि इस हत्याकाण्ड से राष्ट्र

को कितनी क्षति पहुँची पर इसमें सन्देह नहीं कि हानि इतनी अधिक हुई है जो वर्षों में पूरी न होगी। एक सप्ताह तक कानपुर में अराजकता का पूरा आधिपत्य रहा। सरकार अपनी सम्पूर्ण शक्ति के साथ उसका दमन न कर सकी। बुद्धि यह मानने को तैयार नहीं होती कि जो सरकार राजनीतिक आन्दोलन का दमन करने में इतनी तत्परता से काम ले सकती है, इतनी आसानी से गोलियाँ चलवा सकती है, वह इस अवसर पर इतनी अशक्त हो गयी कि उसकी उपस्थिति में रक्त की नदी बह गयी और वह कुछ न कर सकी! क्या खुफ़िया पुलिस केवल राजनीतिक प्रगति की जाँच करने के लिए ही है? उसे जनता में आन्दोलित होनेवाली भावनाओं का पहले से क्यों ज्ञान नहीं होता? क्यों उसके कर्मचारी बारूद पर सोये रहते हैं और जब तक धड़ाका नहीं हो जाता उन्हें खबर नहीं होती? सम्भव है सरकार की इस दलील में कुछ सत्य हो कि वह दंगे को दबाने के लिए काफी शक्ति न रखती थी; पर साधारण बुद्धि जिस नतीजे पर पहुँची है वह यह है कि सरकारी कर्मचारियों ने जान-बूझकर केवल यह दिखाने के लिए कि बगैर सरकारी सहायता के तुम लोग कुछ नहीं कर सकते, यहाँ तक कि शान्तिपूर्वक रह भी नहीं सकते और तुम्हें एक दूसरे को फाड़ खाने से बचाने के लिए एक तीसरी बलवान शक्ति का रहना अनिवार्य है, इस हत्याकाण्ड को रोकने की कोशिश नहीं की। उनका यह अभिप्राय पूरा हुआ या नहीं, हम नहीं कह सकते लेकिन इतना हम कह सकते हैं कि सरकार का जो कुछ रहा-सहा विश्वास था वह भी जनता के दिलों से उठ गया। जन साधारण को ऐसे काण्डों को रोकने का एक ही उपाय सूझता है और वह उत्तरदायित्वपूर्ण विधान है। यदि सरकार को भय होता कि ऐसी दुर्घटना उसे जड़ से उखाड़ देगी, उसके विरुद्ध ऐसा वातावरण पैदा हो जायगा जिसमें उसकी सत्ता ही बाधा में पड़ जायगी तो वह यों तटस्थ न रहती। एक मास के अन्दर काशी, मिर्ज़ापुर, आगरा आदि स्थानों में जातिगत वैमनस्य का इतना भयंकर रूप धारण कर लेना अगर हमें कोई शिक्षा देता है तो वह यह है कि मुस्लिम भाइयों को अपने साथ न ले चलने में हमने भूल की। यह सत्य है कि हमने उनकी सहायता के लिए सदैव हाथ फैलाये रखा, सदैव उनकी सहानुभूति की याचना करते रहे, लेकिन यह भी मानना पड़ेगा कि बगैर आपस में कोई समझौता किये हुए सत्याग्रह आन्दोलन का सूत्रपात कर देना हमारे मुस्लिम भाइयों को अप्रिय ही नहीं लगा, उसमें कुछ सन्देह भी उत्पन्न किया। शायद आन्दोलन की सफलता ने उन्हें और भी भयभीत कर दिया हो। जिस काम में हम शरीक नहीं होते, जिसकी सफलता की हमें कोई आशा नहीं होती, उसे सफल होते देखकर हमें स्वाभाविक रूप से कुछ चिढ़ होती है। मुस्लिम भाइयों में इसी मनोवृत्ति ने अवश्य असंतोष पैदा किया और यह अनुभव कि हिन्दुओं ने मुसलमानों के एक अंश की सहायता से इतना बड़ा पड़ाव मार लिया, मुसलमानों को अपनी ही दृष्टि में पराभूत कर दिया। इधर राष्ट्रीय आन्दोलन की आशातीत सफलता ने बहुत सम्भव है, हमें

अनम्र बना दिया हो, हम यह समझने लगे हों कि मुसलमानों की सहायता के बग़ैर भी हम बहुत कुछ कर सकते हैं। जो कुछ भी हो यह मानना पड़ेगा कि अभी पंथगत द्वेष की हमारे समाज में प्रधानता है और जब तक हम इस द्वेष और विरोध को मिटा न लेंगे, हम राजनीतिक क्षेत्र में क़दम नहीं बढ़ा सकते। ऐसे ही दंगे पहले सत्याग्रह आन्दोलन के बाद हुए थे। मगर दोनों में थोड़ा अन्तर है। उस वक़्त के सभी दंगों का कारण धार्मिक था, मसजिद के सामने बाजा बजाना या कुर्बानी। इस समय जो दंगे हो रहे हैं उनके कारण राजनीतिक हैं। काशी में एक विदेशी कपड़े के व्यापारी की हत्या ने बारूद में आग लगायी। कानपुर में मुसलमानों की दूकानें बन्द करवाने की चेष्टा ने पुआल में चिनगारी का काम किया। पुआल पहले से मौजूद था, केवल चिनगारी की कमी थी। हम खुद काँग्रेस मेन हैं। आज से नहीं, हमेशा से। असहयोग में हमारा विश्वास है, मगर हम कहने से बाज़ नहीं रह सकते कि काँग्रेस ने मुसलमानों को अपना सहायक बनाने की ओर उतनी कोशिश नहीं की जितनी करनी चाहिए थी। वह हिन्दू सहायता प्राप्त करके ही संतुष्ट रह गयी। भारत में हिन्दू बाईस करोड़ हैं। बाईस करोड़ अगर कोई काम करने का निश्चय कर लें तो उन्हें कौन रोक सकता है हिन्दुओं में इसी मनोवृत्ति ने प्रधानता प्राप्त कर ली। मुसलमानों का सहयोग प्राप्त करने की चेष्टा की गयी अवश्य पर बेदिली के साथ। काँग्रेस ने ऐसी सम्भावनाओं की ओर ध्यान नहीं दिया। यह उसी अदूरदर्शिता का परिणाम है। यह ठीक है कि पहले ही काँग्रेस के ज़िम्मेदार आदमियों को जेल में डाल देने से, जिनमें ऐसे मुसलमान नेताओं की संख्या काफ़ी थी, जो मुसलमानों पर असर डाल सकते थे, बहुत कुछ ज़िम्मेदारी सरकार के सिर आ पड़ती है। लेकिन यह मानते हुए भी ठंडे दल से विचार करने पर यह स्वीकार करना पड़ेगा कि काँग्रेस प्रोग्राम में वैमनस्य पैदा होने की सम्भावना होते हुए भी उसने मुस्लिम जनता का दिल हाथ में लेने का कोई उल्लेखनीय उद्योग नहीं किया और इस तरह से उसने विपक्षियों को अपना अनर्थकारी प्रोपेगेण्डा करने के लिए उपयुक्त क्षेत्र बना दिया। अपनी भूलों को स्वीकार कर लेने में हमें किसी प्रकार का संकोच न होना चाहिए क्योंकि उससे भविष्य के लिए हम सचेत हो जाते हैं। हमें यह देखकर संतोष होता है कि इन हत्याकाण्डों के बाद अब आपस में मेल-जोल की ओर लोगों का ध्यान अधिक हो गया है। यदि हम पहले से ही सचेष्ट हो जाते तो क्यों यह अनर्थ होता। जिस तरह आज लोग गली-गली और मुहल्ले-मुहल्ले चक्कर लगा-लगाकर प्रेम का संदेश सुनाते फिरते हैं, उसी भाँति यदि पहले भी यह प्रोपेगेण्डा किया जाता, तो यह नौबत क्यों आती। हम तो यहाँ तक कहेंगे कि किसी पर दूकान बन्द करने के लिए दबाव डालना और समाज के एक मुख्य अंग का सहयोग प्राप्त किये बिना, पिकेटिंग करना भी वांछनीय न था। घर-घर घूमकर वही काम यदि उतनी सफलता से नहीं तो उतने खतरे के बग़ैर किया जा सकता था। यह कहना कि हमने सदैव विनय

और सौजन्य से काम लिया है, सत्य पर परदा डालना है। और ज़िद से ज़िद पैदा होती है। यह वही सब मवाद है जो इतने दिनों भीतर ही भीतर पककर अब इस रूप में प्रकट हुआ है। इस सत्य को स्वीकार कर लेने में ही हमारा उद्धार है। हमें आशा है कि अब हम ज़्यादा संयम, ज़्यादा विचार, ज़्यादा नम्रता से काम लेंगे और हिन्दू मुस्लिम मैत्री को केवल राजनीतिक आवश्यकता न समझेंगे, बल्कि उसे अपने कर्म का एक तत्व बना लेंगे। यदि ऐसा हुआ तो बुराई से भलाई पैदा हो जायगी और भविष्य में आनेवाली कठिनाइयों पर हम सदैव के लिए विजयी हो जायेंगे।

मार्च १९३१

# मिर्जापुर कांफ्रेन्स में एक महत्वपूर्ण प्रस्ताव

मिर्जापुर ने सबसे महत्व की जो बात की, वह थी श्री यूसुफ इमाम के प्रस्ताव को स्वीकार करना। इसका अभिप्राय यह था कि काँग्रेसवालों को किसी साम्प्रदायिक कार्य में प्रमुख भाग नहीं लेना चाहिए। इसका यह आशय कदापि नहीं कि आर्य-समाज या ब्रह्म-समाज या अन्य अगणित पंथों के माननेवाले, काँग्रेस के फार्म पर हस्ताक्षर करते ही अपने-अपने धर्म को तिलांजलि दे दें। इसका आशय यह है कि साम्प्रदायिकता के रूप में जो राजनीतिक पाखंड फैलाया जाता है, उससे काँग्रेसवाले कोई सरोकार न रक्खें। उदाहरण के तौर पर देखिए—आर्य-समाज या ब्रह्म-समाज यदि काँग्रेस के मन्तव्य के विरुद्ध हिन्दू-हितों की रक्षा के लिए एक डेपुटेशन ले जायँ या कोई प्रस्ताव ही स्वीकृत करें, तो काँग्रेसवालों को उससे पृथक होना पड़ेगा। जहाँ तक शुद्ध धर्म का संबंध है, काँग्रेसवाले भी अन्य प्राणियों की भाँति स्वाधीन हैं, लेकिन ज्योंही धर्म राज-नीति के क्षेत्र में कदम रक्खे, काँग्रेसवालों को उससे नाता तोड़ लेना चाहिए। काँग्रेस में दुर्भाग्यवश हिन्दू और मुस्लिम मनोवृत्तियों का अभी तक काफी जोर है। हिन्दू सभा के सैकड़ों ही उपासक इस अन्दोलन को इस समय कमज़ोर देखकर काँग्रेस में आ मिले हैं और यहाँ भी वही ज़हरीला असर फैला रहे हैं। अगर काँग्रेस में इस मनोवृत्ति को प्रोत्साहन न मिलता, तो पंथगत द्वेष कभी इतना भीषण रूप न धारण करता। हम से अधिकांश लोग अब भी कहने को तो काँग्रेसमैन हैं, इंक़लाब की चीख मारते हैं, झंडे का गीत गला फाड़-फाड़ कर गाते हैं, लेकिन अंदर देखिए, तो राष्ट्रीयता छू नहीं गयी। कानपुर में अगर हिन्दुओं ने अधिक मुसलमानों को मारा, या मुसलमानों ने हिन्दुओं का वध करने में बाजी मारी, तो वे संतुष्ट हैं। धर्म के संकीर्ण क्षेत्र के बाहर उनकी निगाह नहीं पहुँचती ; वह या तो हिन्दू हैं, या मुसलमान ; हिन्दुस्तानीपन का भाव उनसे कोसों दूर है। वे लोग मौके की ताक में हैं, ज्योंही जनता को धर्म की ओर झुकते

देखेंगे, तुरन्त काँग्रेस से निकल भागेंगे ; क्योंकि उन्हें तो लीडरी चाहिए, चाहे काँग्रेस से मिले या हिन्दूसभा में, या मुसलिम लीग में। हिन्दूसभा की लीडरी ज्यादा मूल्यवान है, क्योंकि रुचि भी तो उधर ही है। जब तक इस दूषित मनोवृत्ति का हम अंत न कर देंगे, जब तक अपना हिन्दू या मुसलमान होना भूल न जायेंगे, जब तक हम अन्य धर्मावलम्बियों के साथ उतना ही प्रेम न करेंगे जितना निज धर्मवालों के साथ करते हैं, सारांश यह कि जब तक हम पंथजनित संकीर्णता से मुक्त न हो जायेंगे, इस बेड़ी को तोड़कर फेंक न देंगे, देश का उद्धार होना असम्भव है। कोई नहीं कहता कि आप नमाज़ न पढ़ें। नहीं, जो मनुष्य धर्म-भाव शून्य है, वह राष्ट्रीयता के भाव से भी शून्य रहेगा। पाँचों वक्त नमाज़ पढ़िए, तीसों रोज़े रखिए, देवताओं की जितनी पूजा चाहे कीजिए, जितनी संध्या चाहे कीजिए, हवन की सुगंध से देश को सुगंधित कर दीजिए ; मगर धर्म को राजनीति से गड़बड़ न कीजिए क्योंकि धर्म ईश्वर और मनुष्य के संबंध की वस्तु है। हम तो यहाँ तक कहते हैं कि अगर आपके धर्म में कुछ ऐसी बातें हैं, जो राष्ट्रीयता की परीक्षा में पूरी नहीं उतरतीं, सर्वदेशिक हितों में बाधक होती हैं, तो उन्हें त्याज्य समझिए। काफ़िर और म्लेच्छ का हमारे धर्म से नामोनिशान मिट जाना चाहिए। धर्म इतना उदार हो जाना चाहिए कि यदि हमारा पुत्र या स्त्री किसी दूसरे धर्म की अनुयायी हो जायँ, तो हमें जरा भी शोक या ताप न हो। इसकी एकता में हमारे उद्धार की शक्ति है। हम इस प्रस्ताव का हृदय से स्वागत करते हैं और आशा करते हैं कि काँग्रेस के साम्प्रदायिक मनोवृत्तिवाले लीडरों के दिल पर उसका अच्छा असर पड़ेगा।

## शिक्षा प्रणाली में एक आवश्यक सुधार

साम्प्रदायिक मनोवृत्ति का सुधार कैसे हो ? हमारे विचार में इसका एक साधन हमारे शिक्षा-पाठ्य क्रम में थोड़ी-सी तबदीली है। अभी तक हिन्दू-मुसलमान एक दूसरे के रीति-नीति, विचार-व्यवहार, साहित्य और दर्शन से कोरे रहते हैं और गत कई वर्षों से यह पृथकता और भी बढ़ती जाती है। अभी बहुत दिन नहीं गुज़रे कि हिन्दू बड़े शौक़ से उर्दू-फारसी पढ़ते थे। बड़े-बड़े संस्कृत के विद्वान ब्राह्मण भी अपने लड़कों को फारसी-उर्दू पढ़ाया करते थे पर गत पच्चीस-तीस वर्षों से परिस्थिति बहुत कुछ बदल गयी है। अब हिन्दू उर्दू-फारसी का नाम नहीं लेता और मुसलमानों में तो रहीम और रसखान अब कल्पनातीत हो गये। ज्यों-ज्यों यह पृथकता बढ़ती जाती है, हमारी धार्मिक कूपमंडूकता भी बढ़ती जाती है। इसलिए यह आवश्यक है कि हम एक-दूसरे का साहित्य पढ़ें, विचार समझें, उनके दृष्टिकोण को जानें। इस उद्देश्य को पूरा करने के लिए सबसे सुगम उपाय यह है कि हिन्दी-उर्दू नीचे से ऊँचे तक लाज़मी कर दी जाय। तीसरी कक्षा से बी० ए० तक दोनों भाषाएँ पढ़ायी जायँ। भाषा के साथ-साथ एक-

दूसरे की संस्कृति का परिचय भी छात्रों को हो जायगा और राष्ट्रीय एकता की जड़ मजबूत होगी। लिपि और शब्द-भेद का झगड़ा भी आसानी से मिट जायगा। हरेक शिक्षित मनुष्य एक-सी सरलता से हिन्दी-उर्दू दोनों ही लिख-पढ़ सकेगा। फिर आप चाहे अपनी दरख्वास्त जिस लिपि में लिखें, उसे कोई आपत्ति न होगी। 'ज़बान' की समस्या को हल करने का इसके सिवाय दूसरा उपाय नहीं है। साहित्य का मन पर कुछ न कुछ असर होता ही है, अगर अँग्रेज़ी साहित्य पढ़कर हम स्वाधीनता की दुहाई देते हुए भी अँग्रेज़ी के गुलाम हैं, तो कोई वजह नहीं कि हिन्दी-उर्दू साहित्य का हमारे दिलों पर कोई असर न पड़े। हमें विश्वास है कि इस उपाय से दोनों जातियाँ निकट तर हो जायेंगी। कुछ समय हुआ मौलवी हामिद उल्लाह अफसर ने 'लीडर' में यह प्रस्ताव उपस्थित किया था और अगर 'लीडर' में प्रकाशित पत्रों से जनता की रुचि का कुछ अनुमान किया जा सकता है, तो हम कह सकते हैं कि शिक्षित समुदाय ने इस प्रस्ताव का समर्थन भी किया था। हम नहीं कह सकते, उसका शिक्षा के अधिकारियों पर कुछ असर पड़ा या नहीं, पर हममें से हरेक का कर्तव्य है कि वह इस प्रस्ताव का समर्थन करे और यदि अभी नहीं, तो स्वराज्य काल में शिक्षा-पद्धति में, सबसे पहले यही सुधार किया जाय। कहा जा सकता है कि अँग्रेजी साहित्य पढ़कर तो हमारी अँग्रेज़ों से मैत्री नहीं हुई, फिर हिन्दी-उर्दू पढ़कर हिन्दू-मुसलमान कैसे मित्र हो जायेंगे। पंजाब में हिन्दू विशेष रूप से उर्दू पढ़ते-लिखते हैं, फिर भी मुसलमानों से उनका मेल नहीं, बल्कि वहाँ यह वैमनस्य और भी उग्र रूप धारण किये हुए है। इसके जवाब में कहा जा सकता है कि पंजाब में भी वैमनस्य उसी वक्त से बढ़ा है, जब से भाषा का भेद बढ़ा। जिस दिन लिपि की समस्या हल हो जायगी उसी दिन वैमनस्य की जड़ कट जायगी। फिर अभी तक एकतरफी मुआमला है। हिन्दू तो उर्दू पढ़ते हैं, पर मुसलमान हिन्दी नहीं पढ़ते। क्या तुलसी और सूर की मनोहर वाणी का कुछ भी असर न होगा? हिन्दू आदर्शों का कुछ भी आकर्षण न होगा? एक दूसरे की संस्कृति के गुण क्या अपना जादू न डालेंगे? हिन्दू त्याग और बलिदान, मुसलिम भ्रातृभाव और समता दिलों में कुछ भी जागृति न उत्पन्न करेगी? यों तो लड़ाई भाई-भाई और बाप-बेटे में भी होती है पर सभी बाप एक ओर और सभी बेटे दूसरी ओर खड़े होकर लट्ठम लट्ठ नहीं करते। ऐसे व्यक्तिगत झगड़े सामूहिक रूप नहीं धारण करते। भारतवर्ष में जो जातिगत द्वेष है, वह हमारी राजनीतिक पराधीनता के कारण है। उसका पूरा-पूरा दमन तो स्वराज्य से ही होगा, लेकिन जिस बीमारी ने वर्षों तक समाज को खोखला किया है, क्या उसे आप एक-दो खुराकों में दूर कर सकते हैं। साम्प्रदायिक विद्यालय जिस युग के स्मारक हैं, क्या वह युग समाप्त हो गया है? जिस तरह विद्या मूर्खता से श्रेष्ठ है, चाहे विद्वानों में एक-एक शब्द पर लट्ठे ही क्यों न चल जाय, उसी भाँति दो जातियों में परस्पर प्रेम पैदा करने का एक साधन एक दूसरे के साहित्य का पढ़ना है, चाहे

इसका अपवाद ही क्यों न नज़र आवे ।

## हमारे नेताओं की बातें

कभी-कभी हमारे विचारशील नेता भी कोई मौलिक उक्ति निकालने की धुन में ऊटपटाँग बकने लगते हैं। मौलाना शौकत अली ने तो दीवाने मुल्ला का रूप धर लिया है। आपने अपने एक व्याख्यान में कहा—'मैं एक लाख गांधियों से अकेला लड़ने को तैयार हूँ। —' एक दूसरे अवसर पर आपने लाख की संख्या को करोड़ तक पहुँचा दिया। हम नहीं समझते, इस तरह के उन्मत्त प्रलाप से मौलाना का मंशा क्या है। यदि वह अपने अलौकिक बाहुबल का प्रदर्शन करना चाहते हैं तो ऐसे वाक्यों से उनकी दुर्बलता और भी प्रकट होती है। महात्मा गांधी की शक्ति उनके बाहुबल में नहीं, उनके आत्मबल में है, जिसने भारतीय सरकार तक को हिला दिया है और जो निकट भविष्य में मुसलिम लीडरी भी उनके हाथों से छीन लेगी। ज़माने का रुख कहे देता है जो लोग राष्ट्रीयता से द्रोह करेंगे उन्हें मुँह की खानी पड़ेगी। वह दिन अब लदा जा रहा है, जब पृथकता और मुसलिम हितों का सब्ज़ बाग़ दिखाकर मुसलिम जनता को ठगा गया था। अब जनता समझने लगी है कि भारत में हिन्दू और मुसलमान दोनों एक ही नाव पर सवार हैं। डूबेंगे तो दोनों साथ डूबेंगे, पार लगेंगे तो दोनों साथ पार लगेंगे। कानपुर का दंगा, हमें विश्वास है, हिन्दू-मुसलिम वैमनस्य का अंतिम उच्छ्वास था। आज नेशनलिस्ट मुसलमान समस्त भारतवर्ष में संगठित हो रहे हैं और शीघ्र ही दुनिया देखेगी कि पृथकता के उपासकों में सरकार के पिट्ठुओं के सिवा और कोई नहीं है।

अगर मौलाना शौकत अली ने इस प्रलाप से अपने को हास्यास्पद बना लिया है तो सरदार पटेल ने भी गुजरात में एक दूसरे तरह के प्रलाप से अपनी अनम्रता प्रकट की है। आपने एक व्याख्यान में फ़रमाया—भारत में घोर संग्राम छिड़नेवाला है और जिन्हें अपनी जान प्यारी हो, उन्हें भारत से प्रस्थान कर जाना चाहिए। सरदार पटेल को चाहे जान प्यारी न हो, लेकिन और तो सभी मनुष्यों को अपनी जान प्यारी होती है और जिसको जान जितनी ही प्यारी होती है, वह उस व्यवस्था को लाने में उतने ही उत्साह और त्याग से योग देता है, जिसमें जीवन अधिक सुखी हो। स्वराज्य के लिए हम इसीलिए लड़ रहे हैं कि हमें अपनी जान प्यारी है और हम उसे ऐसी परिस्थिति में देखना चाहते हैं, जहाँ वह स्वच्छन्द रूप से उन्नति कर सके। जो मर जाना ही अपने लिए शुभ समझता है, वह स्वराज्य में कदापि योग नहीं दे सकता। फिर सरदार साहब को जान प्यारी नहीं है, यह कौन कह सकता है। अभी दो साल पहले वह वकालत करते थे, विलायत कानून पढ़ने गये थे, इसीलिए कि जान प्यारी थी। अगर दो साल से उन्हें विशेष जागृति हो गयी है तो क्या ऐसा नहीं हो सकता कि जिन पर वह आज लांछन लगा रहे हैं कल उन्हें भी यही जागृति प्राप्त हो जाय। जिन

परिस्थितियों में आपका अधिकांश जीवन बीता है, उन्हीं परिस्थितियों में और बहुत से लोग आज अपना जीवन काट रहे हैं। अगर आप उनसे पहले चौंक पड़ें, तो आपको उन पर कटाक्ष करने का अधिकार नहीं है। आपको चाहिए उन्हें अपने पुरुषार्थ और तप से सचेत करें, उन पर फ़िक़रे चुस्त करके आप उनका दिल दुखाने के सिवा और कुछ नहीं कर सकते। फिर आप यह क्यों समझते हैं कि स्वराज्य का ठीका आपने ही लिया है। जिस तरह आप स्वराज्य के इच्छुक हैं, उसी तरह और लोग भी हैं। शायद ही कोई ऐसा अधम प्राणी हो, जो स्वराज्य का प्रेमी न हो। आप में ज्यादा शक्ति और साहस है, आप शस्त्र लेकर मैदान में आ जाते हैं, लेकिन क्या जो आदमी अनाज और गोली-बारूद और वर्दी-कपड़े से आपकी सहायता कर रहा है, वह किसी गिनती में ही नहीं? काँग्रेस ने इस संग्राम में करोड़ों खर्च किया होगा। यह रुपये सरदार पटेल के घर से नहीं निकले, यह पब्लिक ने प्रदान किये थे। इस धन के सिवा स्वराज्य का आंदोलन एक दिन भी न चल सकता। नम्रता योद्धाओं का शृंगार है। डींगें मारना और दूसरों पर आवाज़ें कसना, उनकी शान के खिलाफ़ है।

अप्रैल १९३१

# राज-कर्मचारियों का पक्षपातपूर्ण व्यवहार

अनुचित पक्षपात तो सभी के लिए निंद्य है लेकिन राज-कर्मचारियों के लिए तो वह सर्वथा अक्षम्य है। अगर कोई हिन्दू अफसर व हिन्दुओं का पक्षपात करके मुसलमानों का अहित करता है, तो वह हिन्दुओं के साथ घोर अत्याचार करता है। उसी तरह कोई मुसलमान अफसर पक्षपात की धुन में हिन्दुओं का गला घोंटे, तो वह इसलाम को बदनाम करता है। यह सच है कि ऐसे अफसरों को उनके मतवाले पूजने लगते हैं, उन्हें अपनी जाति का उद्धारक समझते हैं, मगर कर्मचारियों को सदैव मत-मतांतर से ऊँचा रहना चाहिए। अनुचित पक्षपात करके वह यह सिद्ध कर रहे हैं कि अभी उनमें स्वराज्य की योग्यता नहीं आयी। हमारे विचार में तो जब कभी किसी अफसर को पक्षपात करते देखा जाय, तो समझ लेना चाहिए कि वह भेदनीति का पालन कर रहा है और उसके जाल से हमें बचना चाहिए।

अप्रैल १९३१

कितने उन्माद से नाचेगा ! यह वह व्रत है, जो त्यागमूर्ति पं० जवाहरलाल जी के शब्दों में, विफल हो ही नहीं सकता। यह वह संग्राम है, कि इधर तलवार हाथ में ली और विजय हाथ बाँधे आकर सामने खड़ी हो। महात्मा ईसा ने सलीब पर चढ़कर ही संसार को विजय किया, सुक़रात ने ज़हर का प्याला पीकर ही मिथ्या पर विजय पाई। दस क़दम आगे बढ़ने को विजय किया, सुकुरात ने ज़हर का प्याला पीकर ही मिथ्या पर विजय पायी। दस कदम आगे बढ़ने को विजय और दस क़दम पीछे हटने की पराजय कहना भौतिक जगत् की बात है। अब अध्यात्म-जगत् में साधना ही विजय है। साधना से रक्त की नदी नहीं बहती, जीवन का स्रोत निकलता है और सम्पूर्ण जगत् को स्फूर्ति से भर देता है।

यह व्रत हमें महात्मा ईसा के उस चालीस दिन के व्रत की याद दिलाता है, जो उन्होंने आत्म-शुद्धि के लिए अपने धर्म का प्रचार करने के पहले किया था। चालीसवें दिन जब व्रत समाप्त हुआ, उनकी आत्मा ईश्वरता को प्राप्त हो चुकी थी। शैतान आकर उसे तरह-तरह के प्रलोभन देता है, तरह-तरह से परीक्षा में डालता है, पर वह आत्मा अविचलित है, उस पर न लोभ का जादू चलता है, न धमकियों का। वह आत्म-शुद्धि की वह शक्ति थी जिसने असंख्य निराशों को आशा और पीड़ितों को औषधि प्रदान की, जिसने कई सदियों तक ऊँच-नीच, छोटे बड़े का भेद मिटा दिया, जिसने पतितों का उद्धार किया। यह तपस्या भी उतनी ही महत्वपूर्ण है।

क्या अब भी हम अपने बड़प्पन का, अपनी कुलीनता का ढिंढोरा पीटते फिरेंगे। यह ऊँच-नीच, छोटे-बड़े का भेद हिन्दू-जीवन के रोम-रोम में व्याप्त हो गया है। हम यह किसी तरह नहीं भूल सकते, कि हम शर्मा हैं, या वर्मा, सिन्हा हैं या चौधरी, दूबे हैं या तिवारी, चौबे हैं या पाण्डे, दीक्षित हैं या उपाध्याय। हम आदमी पीछे हैं, चौबे या तिवारी पहले। और यह प्रथा कुछ इतनी भ्रष्ट हो गयी है, कि आज जो निरक्षर भट्टाचार्य हैं, वह भी अपने को चतुर्वेदी या त्रिवेदी लिखने में ज़रा भी संकोच नहीं करता। वह अपने पुरुषाओं की साधना के बल पर आज भी चतुर्वेदी बना हुआ है, पर जिसने वेदों का अध्ययन किया है, उसे यह अधिकार नहीं कि वह अपने को चतुर्वेदी कह सके। कोई आदमी कुरान कण्ठ करके हाफ़िज हो सकता है, लेकिन यहाँ जो वेदों के ज्ञाता हैं, वे चतुर्वेदी नहीं कहे जा सकते। चतुर्वेदी तो वे हैं, जिन्होने वेदों के दर्शन भी नहीं किये। यह और कुछ नहीं, अपनी कुलीनता का ढिंढोरा पीटना है, अपने अहंकार का बिगुल बजाना है। हम अपने को त्रिवेदी लिख कर मानों गला फाड़कर चिल्लाते हैं, कि "हम और सब प्राणियों से ऊँचे हैं, हमें दण्डवत् करो, हमारा चरण-रज माथे पर लगाओ।" हम इतने लज्जा-शून्य हो गये हैं !

होना तो यह चाहिए कि यदि हममें बड़प्पन की कोई बात हो तो भी, उसे छिपावें। बड़प्पन तभी बड़प्पन है, जब उसमें नम्रता हो। जिस बड़प्पन में अहंकार भरा

हुआ हो, वह बड़प्पन नहीं कुछ और है। त्रिवेदी जी ने वेदों के दर्शन भी नहीं किये, लेकिन गलती से आप उन्हें त्रिवेदी न कहें, तो फिर देखिए आपकी क्या गति होती है। त्रिवेदी जी हाँथ-पाँव के मज़बूत हैं, तो आपको शीघ्र ही अपनी ग़लती का मज़ा मिल जायगा, नहीं तो उनका कोप कहीं नहीं गया है। कुलीनता के इस अहंकार को हमें अपने अन्दर से निकाल डालना होगा। तभी हम सम-भाव से एक दूसरे को देख सकेंगे। ऐसे अल्लों से हमारे भेद-भाव को उत्तेजना मिलती है। त्रिवेदी-त्रिवेदी एक हो जाते हैं, चौबे-चौबे एक, कपूर-कपूर एक, कायस्थ-कायस्थ एक। इस भेद-भाव से ऊँच-नींच की श्रेणियाँ बनी हुई हैं। कोई पहले डंडे पर, कोई सबसे ऊपर, पर हैं सब उसी एक अहंकार-सूत्र में बँधे हुए। समाज संगठन ही इसी भेद रचना से हुआ है। हम नहीं समझते, अपने नाम के साथ कुलीनता की पदवियाँ न लगाने से समाज की क्या हानि होगी। हम ब्रह्मनाथ हैं। इससे क्या कि हम त्रिवेदी हैं या कपूर, या माथुर, या चन्देल। अगर किसी को घमंड हो कि हम चन्देल-वंश के हैं, हमारे बाप-दादे बड़े वीर थे, तो फिर दूसरों को यह घमंड क्यों न हो कि हम त्रिवेदी हैं और हमारे लकड़दादा ने वेद पढ़े थे। लकड़दादों का कमाया हुआ यश बहुत दिन भोग चुके, अब उसका त्याग करना पड़ेगा। जब हम अपने को मिश्र या कपूर, या टंडन, या माथुर कहते हैं, तो मानों हम अपने को समाज से अलग कर लेते हैं। ये सारे अल्ल उस पृथकता का पालन करते हैं। अगर हम भूल जायँ कि हम पांडे या तिवारी हैं, तो हम सम्भवतः दूसरों के सामने नम्र हो जायेंगे। तिवारी का कवच पहन कर तो मानों हम सम्पूर्ण समाज से लड़ने को तैयार हो जाते हैं।

हमारे अभिवादन की प्रथा भी उसी भेद-भाव से जकड़ी हुई है। तिवारी जी की अभी जुम्मा-जुम्मा आठ दिन की पैदाइश है, दूध के दाँत भी नहीं टूटे, लेकिन वह किसी के सामने सिर नहीं झुका सकते। अब्राह्मण चाहे अस्सी साल का बूढ़ा ही क्यों न हो, उसका धर्म है कि तिवारी जी को दंडवत् करे, उनके चरण छुए, नहीं तिवारी जी अपना अपमान समझेंगे। यह दंडवत् की समस्या भी आयु के आधार पर, या अन्य किसी आधार पर हल करनी होगी। उसका साम्प्रदायिक आधार नष्ट करना होगा। जब पूज्य गांधी जी इस भेद-भाव को मिटाने के लिए अपने प्राणों का बलिदान कर रहे हैं, तो क्या हमारा धर्म नहीं है कि हम भी इस अहंकारमय मनोवृत्ति का परित्याग करें? अगर कोई बूढ़ा हरिजन है, तो उसे हमारे सम्मान का पात्र होना चाहिए। अबे-तबे करके किसी को पुकारना उसका अपमान करना है। मूर्खों से तो नहीं, पर जो पढ़े-लिखे हैं उनसे यह आशा की जाती है कि हरिजनों के साथ वे शिष्टता का व्यवहार करें। बड़प्पन दूसरों को नीच समझने में नहीं, सज्जनता और शिष्टता में है। हमें इन छोटे-छोटे भेद-पोषक साधनों का संस्कार करना होगा, उन्हें उस अग्नि कुण्ड में डालना होगा, जो महात्मा गांधी ने अपने तेज से प्रज्ज्वलित किया है। एक दिन झाड़ू हाथ में लेकर सड़कों पर

तमाशा कर देने से यह अहंकार न मिटेगा, जो हरिजनों के अछूतपन का मुख्य कारण है। इसकी गहरी जड़ों को खोदकर समाज से निकालना होगा। हमारी ईश्वर से यही दीन प्रार्थना है कि भारत के प्राण गांधी के इस तप को सफल कीजिए और हमें सामर्थ्य दीजिए कि हम सच्चे मन से उनके इस तप को सफल बनाने और उनके द्वारा अपने को अहंकार की बेड़ियों से मुक्त करने में कृतकार्य हों।

१५ मई १९३३

## मंदिर प्रवेश और हरिजन

महात्मा जी के व्रत तथा तप का एक बहुत बड़ा कारण यह भी है, कि हरिजनों को मंदिर-प्रवेश का अधिकार एक प्रकार से शून्य के बराबर मिला है। लाखों मंदिरवाले इस महादेश में, कुछ मुट्ठी भर और केवल साधारण मंदिर ही ऐसे हैं, जहाँ वे दर्शनार्थ जा सकते हैं। हम स्वयं किसी भी तर्क द्वारा यह बात समझ नहीं सकते कि हाड़-मांस की देहवाला, हिन्दू-धर्म पर अभिमान करनेवाला कोई हरिजन काशी विश्वनाथ या किसी वैसे ही पवित्र मंदिर में क्यों नहीं प्रवेश पा सकता, जब कि स्थान-स्थान पर मल-मूत्र विसर्जन करनेवाला साँड़ मंदिर में दर्शनार्थियों पर सींग चलाता हुआ स्वच्छन्दता-पूर्वक घूम सकता है! इस प्रकार की हठधर्मी का अब युग नहीं है और उच्च वर्णवालों को ईश्वर को भी अपनी 'स्त्री के समान अपनी ही वस्तु' समझने की मूर्खता का परित्याग करना चाहिए।

पर, इसके साथ ही, किसी भी तर्क द्वारा हम यह नहीं समझ सकते कि अस्पृश्यता-निवारण-आन्दोलन में मंदिर-प्रवेश को एक अनिवार्य स्थान क्यों दिया जा रहा है। समय की जैसी प्रगति है, इन मंदिरों की इस समय जैसी दशा है, उसे देखकर तो यही कहना पड़ेगा कि हमारे हिन्दू-मंदिर भोग और प्रसाद, पुरोहित और पण्डे, ईश्वर के नाम पर व्यभिचार तथा दुराचार करनेवाले स्वार्थी और लोलुप—दर्शन करने जानेवालों से यह पहला प्रश्न करनेवाले कि पैसा चढ़ाओ—पामरों के अड्डे मात्र हैं। मन भर दर्शन नहीं करने पाइयेगा कि पुजारी जी पैसा चढ़ाओ कि रट लगा देंगे। जी-भर भगवान के रूप का ध्यान भी न कर पाइयेगा कि चार-पाँच आदमी जबर्दस्ती आपके सर में चन्दन-सिन्दूर-रोली रगड़ने लगेंगे और पैसा माँगते-माँगते आपकी टेंट भी टटोलना शुरू कर देंगे। हमने भगवान को मनौती से, घूस से, पैसे से, दक्षिणा से प्रसन्न होनेवाला स्वार्थी बना रखा है। पग-पग पर हम पैसा देकर मुक्ति, नजात तथा स्वाधीनता खरीदना चाहते हैं। यह हमारा धर्म है, भक्ति है, अनुराग है। ऐसी दशा में मंदिरों की इतनी महत्ता व्यर्थ की है। हम मूर्ति-पूजा के विरोधी नहीं, टका-पूजा के शत्रु हैं।

हरिजनों के मंदिर-प्रवेश के शत्रु अधिकांशतः वे लोग हैं, जो उनकी दरिद्रता को उपहास की, मजाक की वस्तु समझते हैं, जो यह जानते हैं कि इन दरिद्रों के मंदिर जाने न जाने से विशेष लाभ या हानि नहीं होती है। महात्मा जी के उपवास से देश में हरिजन आन्दोलन की बाढ़-सी आ गयी है पर हरिजन सेवा का कार्य अवश्य बढ़ गया है। कार्यकर्ता वही पुराने हैं और, हमें खेद के साथ लिखना पड़ता है कि महात्मा जी के व्रत के दिनों में भी हरिजनों के लिए मंदिरों का द्वार खुलने की संख्या नगण्य-सी है।

एक ओर विश्व की विभूति अपने प्राणों की बाजी लगाकर समाज के एक परित्यक्त अंग की रक्षा करने की तपस्या कर रही है—और दूसरी ओर हमारे धर्म तथा देवताओं के ठीकेदार अपनी जड़ता, अहम्मन्यता तथा अकड़ पर दृढ़ हैं। ऐसी दशा में जो होना था, उसी के लक्षण दीख पड़ रहे हैं। गान्धी जी ने स्वयं सलाह दी थी कि यदि हरिजनों के लिए मंदिरों के द्वार अन्य किसी प्रकार से न खोले जा सकेंगे तो सत्याग्रह की शरण लेनी पड़ेगी। गांधी जी के लिए सत्याग्रह ही पवित्र तथा अंतिम अस्त्र है, जिससे अन्याय का प्रतिकार किया जा सकता है। पर, साधारण व्यवहार में इस अस्त्र से बड़ी कटुता उत्पन्न होने की संभावना है और 'साम्प्रदायिक-युद्ध' तथा 'वर्ग-युद्ध' की भयंकर आँधी में देश के जर्ज्जर होने जाने की आशंका है। पर, इस समय कट्टर-पन्थियों की जड़ता देखकर, ऐसा लक्षण प्रकट हो रहा है कि सुधारक मंदिरों के बहिष्कार तक का आन्दोलन करने का विचार कर रहे हैं। बम्बई के 'फ्री प्रेस जर्नल' में इस विषय में एक छोटा-सा, विचारणीय लेख प्रकाशित हुआ है। लेखक के शब्दों में....

'मंदिरों के द्वार खोलने के विषय में जनता की ओर से तत्परता के अभाव का जो भी कुछ कारण हो, जो लोग हरेक प्रकार के छुआछूत को दूर करना चाहते हैं, उनको किसी प्रभावशाली रूप में यह दिखलाना पड़ेगा कि उनका उन मंदिरों के साथ कोई सम्पर्क नहीं है, जो अपना द्वार हरिजनों के लिए बन्द रखते हैं। महात्मा जी ने स्वयं इस विचार पर जोर दिया है। महात्मा जी ने हरिजन-सेवक-समिति के इस विचार को स्वीकार किया है कि वे इस बात को भी अपने छुआछूत-निवारक कार्य-क्रम का एक अंग बना लें। यह अवश्य है कि इस प्रकार का कोई कार्य करने के पहले पूरी तरह से सचेत कर देना चाहिए। ऐसे कार्य का अर्थ होगा मंदिर का बहिष्कार; पर इस बहिष्कार से लोकेच्छा के प्रवाह का पता चलेगा। विशेषकर उस स्थान के लोगों की इच्छा का पता चलेगा, जहाँ अधिकांश मंदिर जानेवाले यह अनुभव करते हैं कि ऐसे मंदिर में दर्शनार्थ जाना अधार्मिक है जो उसी मूर्ति के पुजारी हरिजनों को दर्शनार्थ नहीं जाने देते।'

लेखक चाहता है कि उपवास के दिनों में ही ऐसा सत्याग्रह शुरू हो जाता; पर हर्ष का विषय है कि इस दिशा में इतनी जल्दी नहीं की गयी। यह एक गंभीर समस्या है और इसे अंतिम अस्त्र बनाना चाहिए। किन्तु धर्म के ठीकेदार, भिक्षावृत्ति से जीने-

वाले, क्षेत्र में भोजन कर, मुफ्त का माल मारकर, दुराचार तथा अनाचार से पेट की रोटी चलाकर, आडम्बर, पाखण्ड, स्वार्थ तथा पैसे की पूजा करनेवाले क्या अब भी सचेत न होंगे ? बहिष्कार बड़ी भयंकर, बड़ी कठोर, बड़ी भयावह वस्तु है। इसका सामना करना साधारण बात नहीं है। खीझकर सुधारक-समुदाय अब बहिष्कार की बात सोच रहा है। अतः हम मंदिरों के संचालकों से, यदि उनमें असली धार्मिकता अवशिष्ट है, उस धार्मिकता से, नेकनीयती तथा सच्चाई के नाते यह अनुरोध करते हैं कि अब दम्भ छोड़ दें और समय के साथ चलना सीखें। देश को भावी धार्मिक उत्क्रान्ति से बचा लें, अन्यथा अनर्थ हो जाने की सम्भावना है।

हमारे इस अंक के प्रकाशित होने तक पर्णकुटी के तपस्वी का व्रत भी सकुशल समाप्त हो जावेगा। यह राष्ट्र के लिए एक आनन्द का, पर्व का, त्योहार का दिन होगा और इसी दिन यह सिद्ध हो जायगा कि मुफ्त का मालपुआ खाकर पेट भरनेवाला पुरोहित हमारा असली धार्मिक नेता नहीं है ; पर अपना हाड़-चाम निचोड़नेवाला गांधी ही भारत का असली धार्मिक नेता है। वह हमारा धार्मिक नेता है—और उसके उपवास के पूरा होने के दिन हमारे जड़ सनातनी अपने दम्भ को फेंक देने का महान् कार्य खूबसूरती तथा सफ़ाई के साथ कर सकते हैं।

धार्मिक विचार जो कुछ भी हो, समय एक बलवान् वस्तु होती है। और हमारी तो यही सलाह है कि समय की महत्ता को स्वीकार करना ही सबसे बड़ी बात है।

२९ मई १९३३

# कानपुर को बधाई

कानपुर-म्युनिसिपैलिटी ने हरिजनों के मकानों के लिए जितनी उदारता से लगभग डेढ़ लाख रुपये की व्यवस्था कर दी है, उस पर हम उसके चेयरमैन मि० ब्रजेन्द्र स्वरूप को बधाई देते हैं। हरिजनों के उद्धार का काम रुपये में पन्द्रह आने हमारी म्युनिसिपैलिटियों पर निर्भर है। अगर यह संस्थाएँ अपने मेहतरों और डोमों के लिए ऐसी सुविधाएँ पैदा कर दें, जिनसे वे आसानी से सफाई का काम कर सकें, अच्छे और साफ मकानों में रह सकें, अच्छा भोजन और वस्त्र पा सकें और अपने बच्चों को मदरसों में भेज सकें, तो हरिजन-समस्या बहुत कुछ हल हो जाती है। अब तक तो इन संस्थाओं का हरिजनों की ओर ध्यान ही न था। बेचारे पाखानों के पास, दुर्गन्धमय मकानों में पड़े रहते थे। अगर नगरों में ज्यादा अच्छे ढंग के शौच-गृह बनवाये जाँय तो उनकी सफाई भी आसानी से हो जाय और यह काम इतना घृणास्पद भी न रहे।

१९ जून १९३३

# महात्मा गांधी फिर अनशन कर रहे हैं

महात्मा गांधी ने सरकार से प्रार्थना की थी कि जेल में उन्हें पूर्ववत् हरिजनों के उद्धार का काम करने की स्वाधीनता दी जाय। सरकार ने कुछ शर्तों के साथ महात्मा जी की प्रार्थना स्वीकार कर ली है। हमें आशा है कि सरकार ने ऐसी शर्तें न लगायी होंगी, जो मुख्य काम में बाधक होने के कारण महात्मा जी को सन्तुष्ट न कर सकें। अगर अबकी महात्मा जी ने फिर अनशन किया, तो उनका जीवन संकट में पड़ जायगा, और हमें विश्वास है, सरकार सब कुछ होने पर भी इतना बड़ा कलंक लेना पसन्द न करेगी। राष्ट्र की दृष्टि में महात्मा जी की यह प्रार्थना सर्वथा न्यायानुकूल है। यह ऐसा काम है, जिसे उनके सिवा कोई दूसरा नहीं कर सकता और सरकार इस शुभ कार्य में उन्हें सहयोग देकर सम्पूर्ण राष्ट्र की कृतज्ञता प्राप्त कर लेगी। अगर उसने ज़ाब्ते और दफ़्तरी उलझनों के कारण उनकी प्रार्थना अस्वीकार कर दी तो जनता में वह असन्तोष होगा, जो एक हजार आर्डिनेंसों से भी न होगा।

२१ अगस्त १९३३

# बरेली में हरिजन-सभा

बरेली में हरिजनों की सरकारी सभा बड़ी धूम-धाम से हो गयी है। प्रतिनिधियों के लिए आने-जाने का किराया मिला और सुना जाता है, वहाँ उनकी दावत का भी अच्छा प्रबन्ध था। इससे आशा है, डेलीगेटों की संख्या भी काफी होगी। राष्ट्र की जाग्रति ने प्रान्तीय सरकार को भी सचेत कर दिया, यह इस आन्दोलन की छोटी फतह नहीं है। जिस सरकार ने हरिजनों को कुचलने में हिन्दू-समाज से चार कदम आगे ही पाँव रक्खा, वह आज उनकी शिक्षोन्नति में इतनी मुस्तैद है, यह बहुत बड़ी बात है। हमें आशा है हमारे हुक्काम अब दौरे पर जायँगे तो चमारों और मेहतरों से जरा भलमंसी का व्यवहार करेंगे। यह तो कोई अच्छा दृश्य न होगा कि लड़का तो पड़ोस के मिडिल स्कूल में तीन रुपये महीना वज़ीफ़ा पाये और उसके माँ-बाप साहब बहादुर को वक्त पर घास या ईंधन न देने के अपराध में पिटवाये जाँय। इन छोटी-छोटी खातिर-दारियों से सरल हृदय हरिजनों को बड़ी आसानी से अपना गुलाम बनाया जा सकता है। पैंतालीस हजार रुपये ही तो वजीफों में खर्च होंगे! काम कितना बड़ा हुआ जाता है। आनेवाली व्यवस्था में सरकारी मेम्बर तो होंगे नहीं, फिर आखिर गवर्नमेंट किसके बल पर चलेगी? सरकार अभी से अपनी तैयारियों में लगी हुई है। समाज की ओर से हरिजनों के लिए जो उद्योग किये जाते हैं, उनकी मदद करना उसकी नीति के विरुद्ध

होगा। उस दशा में तो यश समाज के सेवकों को मिलेगा। सरकार इतना बड़ा त्याग नहीं कर सकती। वह हरिजनों के लिए जो कुछ भी करना चाहती है, अपरोक्ष रूप से करेगी। मिनिस्टर साहब ने फरमाया है कि यह निखालिस तालीमी कोशिश है। हम भी चाहते हैं कि ऐसा ही हो और प्रसन्न हैं कि गवर्नमेंट की धर्म चेतना वास्तविक रूप से जाग उठी है और वह सच्चे हृदय से हरिजनों की तरक्की चाहती है।

१८ सितम्बर १९३३

# क्या हरिजन आंदोलन राजनैतिक है ?

हरिजन आंदोलन को साम्प्रदायिक मुसलमानों ने आदि से ही संदेह की दृष्टि से देखा है और अब भी उनकी इस आंदोलन से सहानुभूति नहीं है। उन्हें इसमें राजनीति का गन्ध आता है। डा० सर मुहम्मद इक़बाल ने अपने वक्तव्य में इस ओर संकेत भी किया था। डा० सर मुहम्मद इक़बाल के उसी आक्षेप के जवाब में महात्मा जी ने अपना एक अलग वक्तव्य निकाला है, आप लिखते हैं—

"हरिजनों के प्रतिनिधियों की ओर से जो माँग रखी गयी थी, वह राष्ट्रीयता के विरुद्ध थी। यदि वह राष्ट्र के या हरिजनों के लाभकर होती, तब अलबत्ता डा० सर मुहम्मद का यह कहना ठीक होता कि उसका विरोध करना मेरे लिए अमानुषिक कार्य था। मेरी यह धारणा है कि मेरा वह कार्य न केवल अमानुषिक नहीं था, बल्कि हरिजनों के अनुकूल भी था। सर मुहम्मद इक़बाल को मालूम होना चाहिए कि अछूतपन को जड़ से उखाड़ फेंकना मेरे जीवन का उद्देश्य है और पचास वर्षों से लगातार मैं उसी उद्देश्य को पूरा करने में लगा हूँ....

हरिजनोद्धार के संबंध में मैं जो कुछ भी करता हूँ, वह शुद्ध धार्मिक है। उसमें कोई भी राजनैतिक रहस्य नहीं है।"

१८ दिसम्बर १९३३

# क्या हम वास्तव में राष्ट्र-वादी हैं ?

## टके-पंथी पुजारी, पुरोहित और पंडे हिन्दू जाति के कलंक हैं

यह तो हम पहले भी जानते थे और अब भी जानते हैं कि साधारण भारत-वासी राष्ट्रीयता का अर्थ नहीं समझता, और यह भावना जिस जाग्रति और मानसिक

उदारता से उत्पन्न होती है, वह अभी हममें से बहुत थोड़े आदमियों में आयी है। लेकिन इतना जरूर समझते थे कि जो पत्रों के सम्पादक हैं, राष्ट्रीयता पर लम्बे-लम्बे लेख लिखते हैं और राष्ट्रीयता की वेदी पर बलिदान होनेवालों की तारीफों के पुल बाँधते हैं, उनमें जरूर यह जागृति आ गयी है और वह जात-पाँत की बेड़ियों से मुक्त हो चुके हैं, लेकिन अभी हाल में "भारत" में एक लेख देखकर हमारी आँखें खुल गयीं और यह अप्रिय अनुभव हुआ कि हम अभी तक केवल मुँह से राष्ट्र-राष्ट्र का गुल मचाते हैं, हमारे दिलों में अभी वही जाति-भेद का अन्धकार छाया हुआ है। और यह कौन नहीं जानता कि जाति भेद और राष्ट्रीयता दोनों में अमृत और विष का अन्तर है। यह लेख किन्हीं "निर्मल" महाशय का है, और यदि यह वही "निर्मल" हैं, जिन्हें श्रीयुत ज्योतिप्रसाद जी 'निर्मल' के नाम से हम जानते हैं, तो शायद वह ब्राह्मण हैं। हम अब तक उन्हें राष्ट्रवादी समझते थे, पर "भारत" में उनका यह लेख देखकर हमारा विचार बदल गया, जिसका हमें दुःख है। हमें ज्ञात हुआ कि वह अब भी उन पुजारियों का, पुरोहितों का और जनेऊधारी लुटेरों का हिन्दू समाज पर प्रभुत्व बनाये रखना चाहते हैं जिन्हें वह ब्राह्मण कहते हैं पर हम उन्हें ब्राह्मण क्या, ब्राह्मण के पाँव को धूल भी नहीं समझते। "निर्मल" की शिकायत है कि हमने अपनी तीन-चौथाई कहानियों में ब्राह्मणों को काले रंगों में चित्रित करके अपनी संकीर्णता का परिचय दिया है, जो हमारी रचनाओं पर अमिट कलंक है। हम कहते हैं कि अगर हममें इतनी शक्ति होती, तो हम अपना सारा जीवन हिन्दू-जाति को पुरोहितों, पुजारियों, पंडों और धर्मोपजीवी कीटाणुओं से मुक्त कराने में अर्पण कर देते। हिन्दू-जाति का सबसे घृणित कोढ़, सबसे लज्जाजनक कलंक यही टकेपंथी दल है, जो एक विशाल जोंक को भाँति उसका खून चूस रहा है, और हमारी राष्ट्रीयता के मार्ग में यही सबसे बड़ी बाधा है। राष्ट्रीयता को पहली शर्त है, समाज में साम्य-भाव का दृढ़ होना। इसके बिना राष्ट्रीयता की कल्पना ही नहीं की जा सकती। जब तक यहाँ एक दल, समाज की भक्ति, श्रद्धा, अज्ञान और अंधविश्वास से अपना उल्लू सीधा करने के लिए बना रहेगा, तब तक हिन्दू समाज कभी सचेत न होगा। और यह दल दस-पाँच लाख व्यक्तियों का नहीं है, असंख्य है। उसका उद्यम यही है कि वह हिन्दू जाति को अज्ञान की बेड़ियों में जकड़े रखे, जिसमें वह ज़रा भी चूँ न कर सके। मानों आसुरी शक्तियों ने अन्धकार और अज्ञान का प्रचार करने के लिए स्वयंसेवकों की यह अनगिनत सेना नियत कर रखी है। अगर हिन्दू समाज को पृथ्वी से मिट नहीं जाना है, तो उसे इस अन्धकार-शासन को मिटाना होगा। हम नहीं समझते, आज कोई भी विचारवान् हिन्दू ऐसा है, जो इस टके पंथी दल को चिरायु देखना चाहता हो, सिवाय उन लोगों के जो स्वयं उस दल में हैं और चखौतियाँ कर रहे हैं। निर्मल, खुद शायद उसी टकेपंथी समाज के चौधरी हैं, वरना उन्हें टकेपंथियों के प्रति वकालत करने की ज़रूरत क्यों होती ? वह और उनके समान विचारवाले उनके अन्य भाई शायद आज

भी हिन्दू-समाज को अन्ध विश्वास से निकलने नहीं देना चाहते ; वह राष्ट्रीयता की हाँक लगाकर भी भावी हिन्दू समाज को पुरोहितों और पुजारियों ही का शिकार बनाये रखना चाहते हैं। मगर हम उन्हें विश्वास दिलाते हैं कि हिन्दू-समाज उनके प्रयत्नों और सिर-तोड़ कोशिशों के बावजूद अब आँखें खोलने लगा है और इसका प्रत्यक्ष प्रमाण यह है, कि जिन कहानियों को "निर्मल" जी ब्राह्मण-द्रोही बताते हैं, वह सब उन्हीं पत्रिकाओं में छपी थीं, जिनके सम्पादक स्वयं ब्राह्मण थे। मालूम नहीं "निर्मल" जी "वर्तमान" के सम्पादक श्री रमाशंकर अवस्थी, "सरस्वती" के संपादक श्री देवी दत्त शुक्ल, "माधुरी" के संपादक पं० रूपनारायण पांडे, "विशाल" भारत के संपादक श्री बनारसीदास चतुर्वेदी आदि सज्जनों को ब्राह्मण समझते हैं या नहीं, पर इन सज्जनों ने उन कहानियों को छापते समय ज़रा भी आपत्ति न की थी। वे उन कहानियों को आपत्ति जनक समझते, तो कदापि न छापते। हम उनका गला तो न दबा सकते थे। मुरौअत में पड़कर भी आदमी अपने धार्मिक विश्वास को तो नहीं त्याग सकता। ये कहानियाँ उन महानुभावों ने इसीलिए छापीं, कि वे भी हिन्दू-समाज को टके-पंथियों के जाल से निकालना चाहते हैं, वे ब्राह्मण होते हुए भी इस ब्राह्मण जाति को बदनाम करनेवाले जीवों का समाज पर प्रभुत्व नहीं देखना चाहते। हमारा खयाल है कि टकेपंथियों से जितनी लज्जा उन्हें आती होगी, उतनी दूसरे समुदायों को नहीं आ सकती, क्योंकि यह धर्मोपजीवी दल अपने को ब्राह्मण कहता है। हम कायस्थ कुल में उत्पन्न हुए हैं और अभी तक उस संस्कार को न मिटा सकने के कारण किसी कायस्थ को चोरी करते या रिश्वत लेते देख कर लज्जित होते हैं। ब्राह्मण क्या इसे पसन्द कर सकता है, कि उसी समुदाय के असंख्य प्राणी भीख माँग कर, भोले-भाले हिन्दुओं को ठगकर, बात-बात में पैसे वसूल करके, निर्लज्जता के साथ अपने धर्मात्मापन का ढोंग करते फिरें। यह जीवन व्यवसाय उन्हीं को पसन्द आ सकता है, जो खुद उसमें लिप्त हैं और वह भी उसी वक्त तक, जब तक कि उनकी अंध स्वार्थ-भावना प्रचंड है और भीतर की आँखें बन्द हैं। आँखें खुलते ही वह उस व्यवसाय और उस जीवन से घृणा करने लगेंगे। हम ऐसे सज्जनों को जानते हैं, जो पुरोहितकुल में पैदा हुए, पर शिक्षा प्राप्त कर लेने के बाद उन्हें वह टकापंथपन इतना जघन्य जान पड़ा कि उन्होंने लाखों रुपये साल की आमदनी पर लात मार कर स्कूल में अध्यापक होना स्वीकार कर लिया। आज भी कुलीन ब्राह्मण पुरोहितपन और पुजारीपन को त्याज्य समझता है और किसी दशा में भी यह निकृष्ट जीवन अंगीकार न करेगा। ब्राह्मण वह है, जो निस्पृह हो, त्यागी हो और सत्यवादी हो। सच्चे ब्राह्मण महात्मा गांधी हैं, म० मालवीय जी हैं, नेहरू हैं, स० पटेल हैं, स्वामी श्रद्धानन्द हैं। वह नहीं जो प्रातःकाल आपके द्वार आकर करताल बजाते हुए— "निर्मलपुत्र देहि भगवान्" की हाँक लगाने लगते हैं, या गनेश-पूजा और गौरी पूजा और अल्लम-गल्लम पूजा पर यजमानों से पैसे रखाते हैं, या गंगा में स्नान करनेवालों से

दक्षिणा वसूल करते हैं, या विद्वान् होकर ठाकुर जी और ठकुराइन जी के शृंगार में अपना कौशल दिखाते हैं, या मन्दिरों में मखमली गाव तकिये लगाये वेश्याओं का नृत्य देखकर भगवान् से लौ लगाते हैं। हिन्दू बालक जब से धरती पर आता है और जब तक वह धरती से प्रस्थान नहीं कर जाता, इसी अंधविश्वास और अज्ञान के चक्कर में सम्मोहित पड़ा रहता है। और नाना प्रकार के दृष्टांतों से, मनगढंत-किस्से कहानियों से, पुण्य और धर्म के गोरख-धन्धों से, स्वर्ग और नरक की मिथ्या कल्पनाओं से, वह उपजीवी दल उनकी सम्मोहनावस्था को बनाये रखता है। और उनकी वकालत करते हैं हमारे कुशल पत्रकार "निर्मल" जी, को राष्ट्रवादी हैं। राष्ट्रवाद ऐसे उपजीवी समाज को घातक समझता है, और समाजवाद में तो उसके लिए स्थान ही नहीं। और हम जिस राष्ट्रीयता का स्वप्न देख रहे हैं उसमें तो जन्मगत वर्णों की गंध तक न होगी, वह हमारे श्रमिकों और किसानों का साम्राज्य होगा, जिसमें न कोई ब्राह्मण होगा, न हरिजन, न कायस्थ, न क्षत्रिय। उसमें सभी भारतवासी होंगे, सभी ब्राह्मण होंगे, या सभी हरिजन होंगे।

कुछ मित्रों की यह राय हो सकती है कि माना टकेपंथी समाज निकृष्ट है, त्याज्य है, पाखंडी है, लेकिन, तुम उसकी निन्दा क्यों करते हो, उसके प्रति घृणा क्यों फैलाते हो, उसके प्रति प्रेम और सहानुभूति क्यों नहीं दिखलाते, घृणा तो उसे और भी दुराग्रही बना देती है और फिर उसके सुधार की संभावना भी नहीं रहती। इसके उत्तर में हमारा यही नम्र निवेदन है कि हमें किसी व्यक्ति या समाज से कोई द्वेष नहीं, हम अगर टकेपंथीपन का उपहास करते हैं, तो जहाँ हमारा एक उद्देश्य यह होता है कि समाज में से ऊँच-नीच, पवित्र-अपवित्र का ढोंग मिटावें, वहाँ दूसरा उद्देश्य यह भी होता है कि टकेपंथियों के सामने उनका वास्तविक और कुछ अतिरंजित चित्र रक्खें, जिसमें उन्हें अपने व्यवसाय, अपनी धूर्तता, अपने पाखंड से घृणा और लज्जा उत्पन्न हो, और वे उनका परित्याग कर ईमानदारी और सफाई की ज़िन्दगी बसर करें और अन्धकार की जगह प्रकाश के स्वयंसेवक बन जायँ। "ब्रह्मभोज" और "सत्याग्रह" नामक कहानियों ही को देखिये, जिन पर "निर्मल" जी को आपत्ति है। उन्हें पढ़ कर क्या यह इच्छा होती है कि चौबे जी या पंडित जी का अहित किया जाय ? हमने चेष्टा की है कि पाठक के मन में उनके प्रति द्वेष न उत्पन्न हो, हाँ, परिहास-द्वारा उनकी मनोवृत्ति दिखायी है। ऐसे चौबों को देखना हो, तो काशी या वृन्दाबन में देखिए और ऐसे पंडितों को देखना हो तो, तो वर्णाश्रम स्वराज्य संघ में चले जाइये, और यदि निर्मल जी पहले ही उस धर्मात्मा दल में नहीं जा मिले हैं, तो अब उन्हें चटपट उस दल में जा मिलना चाहिए, क्योंकि वहाँ उन्हीं की मनोवृत्ति के महानुभाव मिलेंगे। और वहाँ उन्हें मोटेराम जी के बहुत से भाई-बन्धु मिल जायेंगे, जो उनसे कहीं बड़े सत्याग्रही होंगे। हमने कभी इस समुदाय की पोल खोलने की चेष्टा नहीं की, केवल मीठी चुटकियों से और फुसफुसे परिहास से काम लिया, हालाँकि जरूरत थी बर्नार्डशा जैसे प्रतिभाशाली व्यक्ति की,

जो घन के से चोट लगाता है।

निर्मल जी को इस बात की बड़ी फिक्र है कि आज के पचास साल बाद के लोग जो हमारी रचनाएँ पढ़ेंगे, उनके सामने ब्राह्मण समाज का कैसा चित्र होगा और वे हिन्दू-समाज से कितने विरक्त हो जायेंगे। हम पूछते हैं महात्मा गांधी के हरिजन आन्दोलन को लोग आज के एक-हज़ार साल के बाद क्या समझेंगे? यही कि हरिजनों को ऊँची जाति के हिन्दुओं ने कुचल रखा था। हमारे लेखों से भी आज के पचास साल बाद लोग यही समझेंगे कि उस समय हिन्दू-समाज में इसी तरह के पुजारियों, पुरोहितों, पंडों, पाखंड़ियों और टकेपंथियों का राज था और कुछ लोग उनके इस राज को उखाड़ फेंकने का प्रयत्न कर रहे थे। निर्मल जी इस समुदाय को ब्राह्मण कहें, हम नहीं कह सकते। हम तो उसे पाखंडी समाज कहते हैं, जो अब निर्लज्जता की पराकाष्ठा तक पहुँच चुका है। ऐतिहासिक सत्य चुप-चुप करने से नहीं दब सकता। साहित्य अपने समय का इतिहास होता है, इतिहास से कहीं अधिक सत्य। इसमें शर्माने की बात अवश्य है कि हमारा हिन्दू-समाज क्यों ऐसा गिरा हुआ है और क्यों आँखें बन्द करके धूर्तों को अपना पेशवा मान रहा है और क्यों हमारी जाति का एक अंग पाखंड को अपनी जीविका का साधन बनाये हुए है, लेकिन केवल शर्माने से तो काम नहीं चलता। इस अधोगति की दशा सुधार करना है। इसके प्रति घृणा फैलाइये, प्रेम फैलाइये, उपहास कीजिए या निन्दा कीजिए सब जायज़ है और केवल हिन्दू-समाज के दृष्टिकोण से ही नहीं जायज़ है, उस समुदाय के दृष्टिकोण से भी जायज़ है, जो मुफ्तखोरी, पाखंड और अन्धविश्वास में अपनी आत्मा का पतन कर रहा है और अपने साथ हिन्दू-जाति को डुबाये डालता है। हमने अपने गल्पों में इस पाखंडी समुदाय का यथार्थ रूप नहीं दिखाया है, वह उससे कहीं पतित है, उसकी सच्ची दशा हम लिखें, तो शायद निर्मल जी को तो न आश्चर्य होगा, क्योंकि वह उसी समुदाय के एक व्यक्ति हैं, लेकिन हिन्दू-समाज की जरूर आँखें खुल जायेंगी, मगर यह हमारी कमजोरी है कि हम बहुत-सी बातें जानते हुए भी उनके लिखने का साहस नहीं रखते और अपने प्राणों का भय भी है, क्योंकि यह समुदाय कुछ भी कर सकता है। शायद इस साम्प्रदायिक प्रसंग को इसीलिए उठाया भी जा रहा है कि पंडों और पुरोहितों को हमारे विरुद्ध उत्तेजित किया जाय।

निर्मल जी ने हमें "आदर्शवाद" और कला के विषय में भी कुछ उपदेश देने की कृपा की है, पर हम यह उपदेश ऐसों से ले चुके हैं, जो उनसे कहीं ऊँचे हैं। आदर्शवाद इसे नहीं कहते कि अपने समाज में जो बुराइयाँ हों, उनके सुधार के बदले उन पर परदा डालने की चेष्टा की जाय, या समाज को एक लुटेरे समुदाय के हाथों लुटते देखकर जबान बन्द कर ली जाय। आदर्शवाद का जीता-जागता उदाहरण हरिजन-आन्दोलन हमारी आँखों के सामने है। निर्मल जी ज़बान में तो इस आन्दोलन के विरुद्ध कुछ कहने का साहस नहीं रखते, लेकिन उनके दिल में घुसकर देखा जाय, ओ मन्दिरों का खुलना

ग्रौर मन्दिरों के ठेकेदारों के प्रभुत्व का मिटना, उन्हें ज़हर ही लग रहा होगा, मगर बेचारे मजबूर हैं, क्या करें ?

निर्मल जी हमें ब्राह्मण द्वेषी बता कर सन्तुष्ट नहीं हुए। उन्होंने हमें हिन्दू द्रोही भी सिद्ध किया है, क्योंकि हमने अपनी रचनाओं में मुसलमानों को अच्छे रूप में दिखाया है। तो क्या आप चाहते हैं, हम मुसलमानों को भी उसी तरह चित्रित करें, जिस तरह पुरोहितों ग्रौर पाखंडियों को करते हैं ? हमारी समझ में मुसलमानों से हिन्दू जाति को उसकी शतांश हानि नहीं पहुँची है, जितनी इन पाखंडियों के हाथों पहुँची ग्रौर पहुँच रही है। मुसलमान हिन्दू को अपना शिकार नहीं समझता, उसकी जेब से धोखा देकर ग्रौर अश्रद्धा का जादू फैलाकर कुछ ऐंठने की फिक्र नहीं करता। फिर भी मुसलमानों को मुझसे शिकायत है कि मैंने उनका विकृत रूप खींचा है। हम ऐसे मुसलमान मित्रों के ख़त दिखा सकते हैं, जिन्होंने हमारी कहानियों में मुसलमानों के प्रति अन्याय दिखाया है। हमारा आदर्श सदैव से यह रहा है कि जहाँ धूर्तता ग्रौर पाखंड ग्रौर सबलों द्वारा निर्बलों पर अत्याचार देखो, उसको समाज के सामने रखो, चाहे हिन्दू हो, पंडित हो, बाबू हो, मुसलमान हो, या कोई हो। इसलिए हमारी कहानियों में आपको पदाधिकारी, महाजन, वकील ग्रौर पुजारी गरीबों का खून चूसते हुए मिलेंगे, ग्रौर ग़रीब किसान, मज़दूर, अछूत ग्रौर दरिद्र उनके आघात सहकर भी अपने धर्म ग्रौर मनुष्यता को हाथ से न जाने देंगे, क्योंकि हमने उन्हीं में सबसे ज़्यादा सच्चाई ग्रौर सेवा भाव पाया है। ग्रौर यह हमारा दृढ़ विश्वास है कि जब तक यह सामुदायिकता ग्रौर साम्प्रदायिकता ग्रौर यह अन्धविश्वास हम में से दूर न होगा, जब तक समाज को पाखंड से मुक्त न कर लेंगे, तब तक हमारा उद्धार न होगा। हमारा स्वराज्य केवल विदेशी जुए से अपने को मुक्त करना नहीं है, बल्कि हम सामाजिक जुए से भी, इस पाखंडी जुए से भी, जो विदेशी शासन से कहीं घातक है, ग्रौर हमें आश्चर्य होता है कि निर्मल जी ग्रौर उनको मनोवृत्ति के अन्य सज्जन कैसे इस पुरोहिती शासन का समर्थन कर सकते हैं। उन्हें खुद इस पुरोहितपन को मिटाना चाहिए, क्योंकि वह राष्ट्रवादी हैं। अगर कोई ब्राह्मण, कायस्थों के करारदाद की, उनके मदिरा सेवन की, या उनकी अन्य बुराइयों की निन्दा करे, तो मुझे ज़रा भी बुरा न लगेगा। मैंने खुद इन बुराइयों की ग्रोर समाज को मुखातिब किया है। कोई हमारी बुराई दिखाये ग्रौर हमदर्दी से दिखाये, तो हमें बुरा लगने या दाँत किटकिटाने का कोई कारण नहीं हो सकता। मिस मेयो ने जो बुराइयाँ दिखायी थीं उनमें उसका दूषित मनोभाव था। वह भारतीयों को स्वराज्य के अयोग्य सिद्ध करने के लिए प्रमाण खोज रही थी। क्या निर्मल जी मुझे भी ब्राह्मण-द्रोही, हिन्दू-द्रोही की तरह स्वराज्य-द्रोही भी समझते हैं ?

अन्त में मैं अपने मित्र निर्मल जी से बड़ी नम्रता के साथ निवेदन करूँगा, कि पुरोहितों के प्रभुत्व के दिन अब बहुत थोड़े रह गये हैं ग्रौर समाज ग्रौर राष्ट्र की भलाई

इसी में है कि जाति से यह भेद-भाव, यह एकांगी प्रभुत्व यह खून चूसने की प्रवृत्ति मिटायी जाय, क्योंकि जैसा हम पहले कह चुके हैं, राष्ट्रीयता की पहली शर्त वर्णव्यवस्था, ऊँच-नीच के भेद और धार्मिक पाखंड की जड़ खोदना है। इस तरह के लेखों से आपको आपके पुरोहित भाई चाहे अपना हीरो समझें और मंदिर के महन्तों और पुजारियों की आप पर कृपा हो जाय, लेकिन राष्ट्रीयता को हानि पहुँचती है और आप राष्ट्र-प्रेमियों की दृष्टि में गिर जाते हैं। आप यह ब्राह्मण समुदाय की सेवा नहीं, उसका अपमान कर रहे हैं।

८ जनवरी १९३४

# बिहार मंदिर सम्मेलन

बिहार में हिन्दू-धर्म के ठेकेदारों ने अपने सम्मेलन में हरिजनों के मंदिर प्रवेश का खूब जोरों के साथ विरोध किया और स्व० महारानी विक्टोरिया के धार्मिक निष्पक्षता की घोषणा की दुहाई दी। हिन्दू धर्म तो यह कहता है कि प्राणीमात्र में परमात्मा का वास है, सर्वात्मवाद का इतना ऊँचा आदर्श और किसी धर्म ने भी उपस्थित नहीं किया, मगर मुसलमानों में तो मेहतर भी मस्जिद में जाकर नमाज़ पढ़ सकता है, और यहाँ समाज का एक बड़ा भाग मंदिरों से बहिष्कृत किया जाता है। समाज का जो अंग बड़ी से बड़ी सेवा करता है, वह तो अछूत है, और जो तिलक लगाकर मुफ्त का माल उड़ाते हैं वह समाज के श्रेष्ठ अंग हैं। यह व्यवस्था हिन्दू धर्म को कलंकित करनेवाली है और हिन्दू समाज इस अनीति को अब सहन नहीं कर सकता।

२९ जनवरी १९३४

# काशी में मंदिर प्रवेश बिल का समर्थन

वर्णाश्रम स्वराज्य-संघ को यह सुनकर आश्चर्य होगा कि काशी जैसे सनातनी केन्द्र में भी हरिजनों के मंदिर प्रवेश बिल की विजय हुई। उस दिन दीवानी बार ऐसोसियेशन में इस प्रश्न पर दो घंटे तक विचार हुआ और यद्यपि एसोसियेशन में विरोधियों की संख्या काफी थी, लेकिन कई ब्राह्मण सज्जनों ने बिल के पक्ष में राय देकर विरोधियों को पस्त कर दिया। केवल बाइस रायें विरोध में आयीं और पक्ष में सैंतीस रायें। काशी का यह निर्णय साफ बतला रहा है कि शिक्षित वर्ग इस बिल का समर्थक है। विरोधियों में थोड़े से कट्टरपंथी पोप रह गये हैं, यह भीख माँगनेवाले पंडित, या

केवल वह लोग जो इस विरोध से भी कुछ दक़ियानूसी धर्माभिमानी सेठ साहूकारों को उल्लू बना सकते हैं।

१९ मार्च १९३३

## इस हिमाक़त की भी कोई हद है?

छूत-छात और जात-पाँत का भेद हिन्दू समाज में इतना बद्धमूल हो गया है, कि शायद उसका सर्वनाश करके ही छोड़े। खबर है कि किसी स्थान में एक कुलीन हिन्दू स्त्री कुएँ पर पानी भरने गयी। संयोगवश कुएँ में गिर पड़ी। बहुत से लोग तुरन्त कुएँ पर जमा हो गये और उस औरत को बाहर निकालने का उपाय सोचने लगे, मगर किसी में इतना साहस न था कि कुएँ में उतर जाता। वहाँ कई हरिजन भी जमा हो गये थे। वे कुएँ में जाकर उस स्त्री को निकाल लाने को तैयार हुए, लेकिन हरिजन कुएँ में कैसे जा सकता था। पानी अपवित्र हो जाता। नतीजा यह हुआ कि अभागिनी स्त्री कुएँ में मर गयी।

क्या छूत का भूत कभी हमारे सिर से न उतरेगा?

१४ मई १९३४



# नयी परिस्थिति में जमींदारों का कर्तव्य

हाल में हिज़ एक्सेलेंसी गवर्नर ने बहराइच का दौरा किया था। वहाँ ताल्लुकदार एसोसिएशन ने श्रीमान् की सेवा में एक एड्रेस पेश किया। उस एड्रेस में कहा गया था कि प्रान्त में काउंसिल आफ़ स्टेट की तरह एक दूसरा चेम्बर बनाया जाय और जमींदारों की रक्षा के लिए उन्हें अलग काफ़ी मताधिकार दिया जाय। गवर्नर साहब ने इस एड्रेस का जवाब देते हुए ताल्लुकेदारों को जो उपदेश दिया, आशा है, उस पर उन सज्जनों ने ठंडे दिल से विचार किया होगा और भविष्य में वे उसका व्यवहार करेंगे। गवर्नर साहब ने बहुत ठीक कहा कि किसानों पर जमींदारों का जितना प्रभाव है, उतना और किसी का नहीं हो सकता। उन्हें स्वरक्षित जगहों पर भरोसा न करना चाहिए, क्योंकि साधारण क़ानून सभा में स्वरक्षित जगहों पर बराबर हमले होते रहेंगे और बहुत दिन तक इन हमलों को रोकना कठिन हो जायगा, मगर अड़चन तो यही है कि हमारे जमींदारों और ताल्लुकेदारों ने अपनी स्वार्थांधता और विलासिता तथा अभिमान में पड़कर इस प्रभाव को खो दिया है और अब उनका मुँह नहीं है कि साधारण सभा में प्रवेश पाने के लिए, वह अपने असामियों पर भरोसा कर सकें। अगर हमारे ज़मींदार विचारशील होते और समझते कि वह जो चैन कर रहे हैं वह असामियों की बदौलत, और उन असामियों के प्रति उनका कुछ कर्तव्य भी है, तो असामी उनसे विद्रोह क्यों करते। अगर जमींदारों का बस चलता, तो असामियों की दशा इससे भी गयी बीती होती। यह तो कौंसिलों के उद्योग का नतीजा है, कि जमींदारों के हाथ एक हद तक बाँध दिये गये हैं और कृषकों को भी कुछ अधिकार मिल गये हैं। अगर भूपतियों का आगे भी वही व्यवहार रहा, तो वास्तव में भविष्य उनके लिए अन्धकार-मय है। जैसा गवर्नर महोदय ने फ़रमाया है—जमींदारों को अपने ही सद्व्यवहार पर भरोसा करना चाहिए, क्योंकि कृत्रिम साधनों से चाहे थोड़े दिनों उनकी रक्षा की जा सके, स्थायी रूप से नहीं की जा सकती। उसी तरह से, जैसे पथिक को लाठी से कुछ सहारा चाहे मिल

जाय, पर मंजिल पर उसके पाँव ही पहुँचा सकेंगे।

२६ अगस्त १६३२

# ज़मींदारों की जायदाद की रक्षा

कृषकों की तरह कितने ही ज़मींदार भी क़र्ज़दार हैं। छोटे-छोटे ज़मींदारों का तो कहना ही क्या, अकसर बड़े-बड़े जमींदार भी, जो लाखों रुपये मालगुजारी अदा करते हैं, कर्ज के बोझ से दबे हुए हैं। जमींदारों और काश्तकारों में अन्तर यही है कि काश्तकार मेहनत करके भी कर्जदार है, पर जमींदार केवल अपनी फिजूलखर्ची और विलासिता के कारण कर्जदार है। बड़े जमींदार का तो कहना ही क्या, पाइयों के जमींदार भी जमींदारी की शान में अपने हाथ से कोई काम करना पसंद नहीं करते। उनकी गुजर छीन-झपट से होती है। अब सरकार बुंदेलखंड और पंजाब की तरह इस प्रांत में भी जमींदारों की जायदाद की रक्षा के लिए कानून बनाने का विचार कर रही है। पुराने खानदानी ज़मींदारों के विषय में सरकार का ख्याल है कि उन्हें अपने असामियों से स्नेह होता है और वे ज़मींदारी के काम में निपुण होते हैं। पर उन्हीं ज़मींदारों में बहुत ऐसे हैं, जिनका अधिकांश जीवन नगरों की विलासिता में व्यतीत होता है। उन्हें अपनी प्रजा से केवल इतना सम्बन्ध है कि प्रजा उनकी सीधी, बेज़बान, दुधार गाय है। उनका काम केवल गाय का दूध दुह लेना है। गाय को भूसा खली भी मिलता है या नहीं, इसकी उन्हें बिलकुल चिन्ता नहीं होती। कितने ही तो अपने इलाके का दर्शन तक नहीं करते। मुख्तार उन्हें रुपये देता जाय, बस, और उनसे प्रजा के सुख दुःख से प्रयोजन नहीं। ऐसे ज़मींदारों की रक्षा करके सरकार उनकी विलासी मनोवृत्ति को और भी प्रोत्साहित करेगी। अभी जो थोड़ी-बहुत फिक्र उन्हें है, वह भी जाती रहेगी। सरकारी नौकरियाँ क्या उन्हीं लोगों को दी जाती हैं, जो पुश्त दर पुश्त से सरकारी नौकरी करते चले आये हैं, जिनका यही खानदानी पेशा है? अगर ऐसा नहीं है, तो सरकार को अब किसी विशेष सम्प्रदाय की रक्षा करने की क्या जरूरत है? जो समय की प्रगति के अनुसार नहीं चल सकते, समय उनकी रक्षा नहीं कर सकता। फिर यह कानून बनाकर यहाँ की आबादी को "कृषक" और "अकृषक" दो भागों में बाँटना पड़ेगा। मगर यहाँ घोर अन्याय हो जाने का भय है, क्योंकि साहूकार या दूसरे धनवानों की कोई विशेष जाति नहीं होती। कुरमी, काछी, ब्राह्मण, क्षत्री सभी लेन-देन करते हैं। कहीं ब्राह्मण महाजन है, कहीं असामी। मुसलमानों में ज़ातें नहीं हैं, इसलिए सभी मुसलमानों को कृषक जाति में रखना पड़ेगा और इस तरह वह बात दूर न होगी, जो सरकार की इच्छा है। पुराना ज़मींदार प्रजा पर धाक जमा लेने के कारण उससे कहीं

ज्यादा सख्ती करता है। जितनी वह नया जमींदार करेगा, जिसे प्रजा से मेल-जोल बढ़ाना है। अतएव हम ऐसे कानून की जरूरत नहीं समझते।

१२ अक्टूबर १९३२

# किसानों की कर्ज़ा कमेटी के प्रस्ताव

कौन नहीं जानता कि भारत के किसान बुरी तरह क़र्ज़ के नीचे दबे हुए हैं। उनका प्रायः सभी काम क़र्ज़ से ही चलता है। बीज वह सूद पर लेते हैं और एक का डेढ़ अदा करते हैं। कपड़ा या तो वह बज़ाज़ से उधार लेते हैं या पठानों से। बैल भी वह प्रायः फेरी करनेवाले व्यापारियों से उधार ही लिया करते हैं। शादी-ग़मी, तीर्थ-व्रत में तो अपनी सम्मान-रक्षा के लिए उन्हें क़र्ज़ लेना ही पड़ता है। और इस क़र्ज़ का सूद कम से कम पच्चीस रुपये सालाना है, ज्यादा की कोई सीमा नहीं, चालीस पचास रु० फ़ी सदी तक हो जाता है। और ग़रीब किसान एक बार क़र्ज़ लेकर फिर उऋण नहीं हो सकता। सूद भी नहीं अदा कर पाता, मूल का तो कहना ही क्या। और यही क़र्ज़ वह विरासत में अपने पुत्रों पर छोड़ जाता है। कितने जमींदार और साहूकार किसानों या किसान मजूरों को सौ पचास रु० उधार देकर उनसे यावज्जीवन मज़दूरी कराते रहते हैं। केवल उन्हें ज़िन्दा रहने के लिए कुछ अनाज रोज़ दे दिया करते हैं। वेतन सूद में कटता रहता है। अक्सर तो ऐसा होता है कि किसान की पैदावार खलिहान में ही साफ़ हो जाती है। जमींदार ने अपना लगान वसूल कर लिया, साहूकारों ने अपनी बाकी, किसान हाथ झाड़कर अपनी तक़दीर को रोता हुआ घर जाता है और पहले ही दिन से फिर क़र्ज़ लेना शुरू करता है। यह हाल तो उस वक्त था, जब जिंस तेज़ थी और किसानों के हाथ में थोड़े-बहुत रुपये आ जाते थे। आजकल तो ग़रीब को रुपये के दर्शन ही नहीं होते। ज़मींदार और सरकार का भी दोष नहीं। जमींदार असामियों से लगान न वसूल करे, तो क्या खुद खाय और क्या सरकार को दे। साहूकार अपना बाक़ी न वसूल करे, तो तबाह ही हो जाय। अतएव कुछ दिन हुए सरकार ने इस समस्या पर विचार करने के लिए सरकारी और गैर सरकारी सदस्यों की एक कमेटी नियुक्त की थी, जिसकी नामावली देखने से मालूम होता है कि उसमें सभी विचारों के महानुभाव थे—जमींदार, अर्थ विशेषज्ञ, राज कर्मचारी, काउंसिल के मेम्बर। कमेटी ने कई महीने के विचार के बाद अपनी रिपोर्ट प्रकाशित की है, जिसमें कृषकों को साहूकारों से बचाने के लिए कई सिफ़ारिशी प्रस्ताव दिये गये हैं। उनमें से मुख्य ये हैं—

१—पंचायती बोर्ड कायम किये जायँ। असामी और साहूकार दोनों मिलकर तीन या पाँच या सात पंचों की एक पंचायत चुन लें। पाँच सौ रु० तक के लेन देन

के मुआमले इसी पंचायत द्वारा तय कर दिये जाया करें। कोई अदालत इतनी रक़म तक के मुआमले को सुनवाई न करे, जब तक पंचायत यह न कह दे कि वह इस मामले का निपटारा नहीं कर सकती। अगर दोनों फ़रीक़ चाहें, तो एक ही पंच द्वारा मुआमले को तय कर सकते हैं।

२—सूद की हद बाँध दी जाय। एक ऐसा एक्ट पास कर दिया जाय कि कृषक असामी अदालत से अपने हिसाब की नकल की दर्खास्त कर सके। अदालत यह हिसाब तैयार करते समय सूद की दर अधिक देखे, तो शुरू से उसकी तरमीम कर दे। ज़मानती क़र्ज़ पर नौ फ़ी सदी और ग़ैर ज़मानती क़र्ज़ पर पन्द्रह फी सदी सूद लगा दे। परिस्थिति पर विचार करके सूद की दर बारह और अट्ठारह फ़ी सदी तक बढ़ायी जा सकती है। मियाद पर किस्त न वसूल होने पर अदालत सब रुपये को एकबारगी चुकाये जाने का हुक्म दे सकतो है।

३—हरएक महाजन को ठीक-ठीक हिसाब रखने के लिए मजबूर किया जाय और इस हिसाब की नक़ल असामी को हर छठे महीने दे दी जाय। अगर महाजन इस शर्त को पूरा न करे, तो उसका पूरा सूद या उसका कोई भाग नाजायज़ करार दिया जाय। महाजन हरेक वसूली की लिखी हुई रसीद दे वर्ना उसे सज़ा दी जाय। असल उतना ही दर्ज किया जाय, जितना वास्तव में दिया गया हो, नज़राना, या खर्चा, या जुर्माना के नाम से असल में बेशी करना जुर्म करार दिया जाय।

४—खेती की पैदावार या काश्त की जमीन पर, अगर उसका लगान पाँच सौ रु० से अधिक न हो, डिग्रियों की तामील अदालतों द्वारा न होकर कलक्टर द्वारा करायी जाय। कोई डिग्री चार फस्लों से ज्यादा पर न करायी जाय, और यह जरूरी नहीं है कि चारों फसलें लगातार हों।

५—कोई कृषक असामी क़र्ज़ की डिग्री के लिए गिरफ्तार न किया जाय, इस ऐक्ट के पास हो जाने के बाद किसी ऋण का मूल जो एक महाजन किसी असामी से उसकी जायदाद या फसल कुर्क करके वसूल कर सकता है, इस तरह होगा—

| | |
|---|---|
| जमींदार से— | मालगुजारी का दस गुना |
| शरहमुअइयम या दखीलकार से— | लगान का दस गुना |
| ग़ैर दखीलकार से— | लगान का पाँच गुना |
| सिक्मी से — | लगान का तिगुना |

६—किसी असामी पर रुपये दिलवाने का दावा उसी जिले में होगा, जिसमें वह रहता है या जहाँ उसे रुपया दिया गया।

बेंग बीस महीने के भीतर जब असामी चाहे सूद के साथ अदा कर सकता है।

८—ग़ैर दखीलकार काश्तकारों को अपनी ज़मीन रेहन रखने का हक़ दे दिया जाय।

८—छोटी मिलकियतों का आकारनियुक्त कर दिया जाय और उन पर लगान यामालगुजारी न बढ़ायी जाय।

९—फेरी करनेवाले महाजनों को किसी ख़ास परगना या म्युनिसिपैलिटी में लेन-देन करने या कपड़ा बेचने के लिए लेसंस दिया जाय, जो पहले पचास रु० फ़ी आदमी होगा और दस रु० फ़ीस देकर हर साल बदला जा सकेगा।

१२ अक्टूबर १९३२

# आराज़ी की चकबन्दी

हमारे किसानों को जहाँ और कितनी ही कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है, वहाँ उनके खेतों का दूर-दूर और गाँव की भिन्न-भिन्न दिशाओं में होना भी एक बहुत बड़ी बाधा है। अधिकतर किसानों के पास दो-ढ़ाई बीघे से ज्यादा नहीं होता, और उसमें भी पाँच बिस्वे गाँव के पूर्व हैं, तो दस बिस्वे गाँव के पश्चिम, दस बिस्वे उत्तर, तो पाँच बिस्वे दक्खिन। पाँच बिस्वे को जोतकर उसे हल बैल लिये मील भर चलना पड़ता है, तब कहीं दूसरा खेत मिलता है। सिंचाई, निराई, बुआई सभी क्रियाओं में यही हाल होता है। इस तरह उसका बहुत-सा समय नष्ट हो जाता है। न वह कुँए बनवा सकता है, न बाड़े खींच सकता है, न फ़सल की रखवाली कर सकता है। इस सस्ती के समय इस बाधा को दूर करना अनिवार्य हो गया है। पंजाब में तो वहाँ की प्रान्तीय सरकार ने इस विषय में बहुत कुछ काम किया है, लेकिन हमारा प्रांत अभी मीठी नींद सो रहा है। मि० मेहता ने दो ज़िलों में चकबन्दी का आयोजन किया था, पर ऊपर से कोई ताकीद न होने के कारण उसमें कुछ ज्यादा सफलता न हुई, और उन दो-एक जिलों को छोड़कर और कहीं उसकी चर्चा तक न हुई। हर्ष की बात है कि रायसाहब बाबू आनन्दस्वरूप एम० एल० सी० ने लीडर में एक पत्र लिखकर जनता और सरकार का ध्यान इस ओर खींचने की चेष्टा की है। कृषि विषय के अन्य सुधारों के लिए रुपये और समय और शिक्षा की जरूरत है, लेकिन इस सुधार के लिए तो सरकार को एक पैसा भी न खर्च करना पड़ेगा। थोड़ी-सी तवज्जह से किसानों को बहुत बड़ा फायदा हो जायगा और हमें विश्वास है कि पैदावार भी बढ़ जायगी। जैसा उक्त रायसाहब ने कहा है, गाँव की जमीन को मिट्टी के हिसाब से दो-तीन टुकड़ों में बाँटना पड़ेगा, बलुआ, काली मिट्टी, कंकरीली आदि। इसके बाद गोइड़ ( आबादी के निकट ) और पाही ( आबादी से दूर ) का विचार करके हरेक किसान को ज़मीन बाँट दी जायगी। जमीन की पैदावार का भी लिहाज रखना पड़ेगा। सोलह आने पैदावार की जमीन के एक बीघे के बदले में आठ आने पैदावार के दो बीघे मिल जायँगे।

पैदावार का तख्मीना करते समय, तालाब, सड़क आदि के सामीप्य पर भी ध्यान रखना पड़ेगा, जिसमें किसी किसान की हक़तलफ़ी न हो। गाँववालों की पंचायत की सलाह से तखमीने का अफ़सर बँटवारा कर देगा। किसानों को तो लाभ होगा ही, सरकार को भी लाभ होगा। पटवारियों का काम बहुत हलका हो जायगा, और वह जमीन, जो मेड़ों से घिरी हुई है और जिसके बारे में हमेशा किसानों के झगड़े होते रहते हैं, खेत में मिल जायगी। हमने इस विषय में कृषकों से जो बातचीत की है, उससे मालूम होता है कि वे इस सुधार का स्वागत करने को तैयार हैं, यदि इससे उनका नुकसान न हो। जब तक चकबन्दी न की जायगी, कृषि में कोई सुधार न होगा, न नयी जिन्सें पैदा की जा सकेंगी। कृषि की उन्नति की यह पहली सीढ़ी है और हमें आशा है, सरकार इसे हाथ में लेने में देर न करेगी।

१६ अक्टूबर १६३२

# हतभागे किसान

भारत के अस्सी फ़ी सदी आदमी खेती करते हैं। कई फ़ी सदी वह हैं जो अपनी जीविका के लिए किसानों के मुहताज हैं, जैसे गाँव के बढ़ई, लुहार आदि। राष्ट्र के हाथ में जो कुछ विभूति है, वह इन्हीं किसानों और मजदूरों की मेहनत का सदका है। हमारे स्कूल और विद्यालय, हमारी पुलिस और फ़ौज, हमारी अदालतें और कचहरियाँ, सब उन्हीं की कमायी के बल पर चलती हैं, लेकिन वही जो राष्ट्र के अन्न और वस्त्रदाता हैं, भर पेट अन्न को तरसते हैं, जाड़े-पाले में ठिठुरते हैं और मक्खियों की तरह मरते हैं। कोई जमाना था जब गाँव के लोग अपने डील-डौल, बल-पौरुष के लिए मशहूर थे। जब गाँवों में दूध-घी की इफरात थी। जब गाँव के लोग दीर्घजीवी होते थे। जब देहात की जलवायु स्वास्थ्यकर और पोषक थी, लेकिन आज आप किसी गाँव में निकल जाइए, आपको खोजने से भी हृष्ट-पुष्ट आदमी न मिलेगा, न किसी की देह पर माँस है न कपड़ा। मानो चलते-फिरते कंकाल हों। और तो और, उन्हें रहने को स्थान नहीं है। उनके द्वारों पर खड़े होने तक की जगह नहीं, नीची दीवारों पर रक्खी हुई फूस की झोपड़ियों के अन्दर वह, उसका परिवार, भूसा, लकड़ी, गाय बैल सब के सब पड़े हुए जीवन के दिन काट रहे हैं। कोई समय था जब भारत के धन का संसार में शोहरा था। यहाँ के सोने और जवाहरात की चमक से दूर-दूर के कवियों की आँखों में चकाचौंध हो जाती थी, विजेताओं के मुँह में पानी भर आता था, मगर आज वह कपोलकथा मात्र है। आज भारत दरिद्रता और अज्ञान के ऐसे गहरे गढ़े में गिरा पड़ा है कि उसकी थाह भी नहीं मिलती। लार्ड कर्जन ने १६०१ में यहाँ की व्यक्तिगत

आय का अनुमान तीस रू० साल किया था। १६१५ में एक दूसरे हिसाबदाँ ने इस अनुमान को पचास रू० तक पहुँचाया, और १६१५ में वह समय था जब योरोपीय महाभारत ने चीजों का मूल्य बहुत बढ़ा दिया था। १६३० में वही हालत फिर हो गयी जो १६०१ में थी और हिसाब लगाया जाय तो आज हमारी व्यक्तिगत आय शायद पच्चीस रू० से अधिक न हो, पर आज तक किसी ने किसानों की दशा की ओर ध्यान नहीं दिया और उनकी दशा आज भी वैसी है जो पहले थी। उनके खेती के औज़ार, साधन, कृषि-विधि, क़र्ज, दरिद्रता सब कुछ पूर्ववत् है।

नहीं यह कहना गलती होगी कि उनकी दशा की तरफ़ किसी ने ध्यान नहीं दिया। सरकार ने समय-समय पर उनकी रक्षा करने के लिए कानून बनाये हैं, और शायद इस तरह के कानून अब तक और ज्यादा बन गये होते यदि ज़मींदारों की ओर से उनका विरोध न हुआ होता। अब की बार ही छूट के विषय में जमींदारों ने कम रुकावटें नहीं डालीं, लेकिन अनुभव से मालूम हो रहा है कि इस नीति से किसानों का विशेष उपकार नहीं हुआ। इन कानूनों के बगैर सम्भव था, उनकी हालत इससे भी खराब होती। इनसे इतना फ़ायदा तो ज़रूर हुआ कि उनकी पतनोन्मुखी प्रगति रुक गयी लेकिन उन्नति के लिए दशाएँ अनुकूल न हो सकीं। हमें तो उन्नति के लिए ऐसे विधानों की ज़रूरत है जो समाज में विप्लव किये बिना ही काम में लाये जा सकें। हम श्रेणियों में संग्राम नहीं चाहते। हाँ, इतना अवश्य चाहते हैं कि सरकार और ज़मींदार दोनों ही इस बात को न भूल जायँ कि किसान भी मनुष्य हैं, उसे भी रोटी और कपड़ा चाहिए, रहने को घर चाहिए, उसके घर में शादी-ग़मी के अवसर आते हैं, उसे भी अपनी बिरादरी में अपने कुल मर्यादा की रक्षा करनी पड़ती है। बीमारी-आरामी औरों की तरह उस पर भी व्याप्त होती है। इसलिए लगान बाँधते समय इस बात का खयाल रखें कि किसान को कम से कम खेती में इतनी मजूरी तो मिल जाय कि वह अपने बाल-बच्चों का पालन कर सकें। हमारे प्रांत में अधिकतर किसान ऐसे हैं जिनके पास तीन, चार एकड़ से ज्यादा भूमि नहीं है। बहुत बड़ा हिस्सा तो ऐसों का है जिनके पास इसकी आधी ज़मीन भी नहीं है। और जमाबंदियाँ जितनी ही छोटी होती हैं, उन पर खेती का खर्च उतना ज्यादा बैठता है। इसलिए ज़मीन के लगान के दर में नये सिरे से तरमीम होनी आवश्यक है। बेशक उससे ज़मीदारों की आमदनी कम हो जायगी, और सरकार को अपने बजट बनाने में बड़ी कठिनाई पड़ेगी, लेकिन किसान के जीवन का अन्य सभी हितों से कहीं ज्यादा मूल्य है।

किंतु परिस्थितियों को देखते लगान में निकट भविष्य में विशेष कमी नहीं की जा सकती। वास्तव में हालत तो यह है कि छोटे-छोटे किसानों का खेती पर जो खर्च पड़ रहा है वह भी वसूल नहीं होता, लगान तो दूर की बात है। और मान लिया किसी तरह एक या दो साल डंडे के ज़ोर से लगान वसूल कर लिया गया भी तो क्या। जब

किसान भूखों मर रहा है तो वह दुर्बल और रुग्ण होगा, खेती में ज्यादा मेहनत न कर सकेगा और इसलिए उसकी पैदावार भी अच्छी न होगी। हमें तो परिस्थिति में कुछ ऐसा परिवर्तन करने की ज़रूरत है कि किसान सुखी और स्वस्थ रहे। जमींदार, महाजन और सरकार सबकी आर्थिक समृद्धि किसान की आर्थिक दशा के अधीन है। अगर उसकी आर्थिक दशा हीन हुई तो दूसरों की भी अच्छी नहीं हो सकती। किसी देश के सुशासन की पहचान साधारण जनता की दशा है। थोड़े से जमींदार और महाजन या राजपदाधिकारियों की सुदशा से राष्ट्र की सुदशा नहीं समझी जा सकती।

किसानों के लिए दूसरी ज़रूरत ऐसे घरेलू धंधों की है जिससे वह अपनी फ़ुरसत के वक्त कुछ कमा सकें। यह काम असंगठित रूप से सफल नहीं हो सकता। इसे या तो सहकारी सोसाइटियों के हाथ में दिया जाना चाहिए या सरकार को खुद अपने हाथ में रखकर व्यापार और उद्योग विभाग के द्वारा इसका संचालन कराना चाहिए। एक प्रान्त में बाज़ ऐसी चीज़ें हैं जिनकी खपत नहीं है, मगर दूसरे प्रान्तों में उनकी अच्छी खपत है। ऐसे उद्योगों का प्रचार किया जाना चाहिए।

खेती की पैदावार बढ़ाने की ओर भी अभी तक काफ़ी ध्यान नहीं दिया गया। सरकार ने अभी तक केवल प्रदर्शन और प्रचार के सीमा के अन्दर रहना ही उपयुक्त समझा है। अच्छे औज़ारों, अच्छे बीजों, अच्छी खादों का केवल दिखा देना ही काफ़ी नहीं है। सौ में दो किसान इस प्रदर्शन से फ़ायदा उठा सकते हैं। जिनको भोजन का ठिकाना नहीं है, जो नाक तक ऋण के नीचे दबा हुआ है उससे यह आशा नहीं की जा सकती कि वह नयी तरह के बीज या औज़ार या खाद खरीदेगा। उसे तो पुरानी लीक से जौ भर हटना भी दुस्साहस मालूम होता है। उसमें कोई परीक्षा करने की, किसी नयी परीक्षा का जोखिम उठाने की सामर्थ्य नहीं है। उसे तो लागत के दामों यह चीज़ें क़िस्तवार अदायगी की शर्त पर दी जानी चाहिए। सरकार के पास इन कामों के लिए हमेशा धन का अभाव रहता है। हमारे विचार में इससे ज़्यादा ज़रूरी सरकार के लिए कोई काम ही नहीं है।

दूसरी ज़रूरत ज़मीन की चकबन्दी है। ज़मीन का बँटवारा इतनी कसरत से हुआ है और हो रहा है कि जिसकी कोई हद नहीं। दक्षिण में सन् १७७१ ई० से औसत ज़माबन्दी चालीस एकड़ की थी। १९१५ ई० में वह केवल सात एकड़ रह गयी। बंगाल में तीन एकड़ है और संयुक्त प्रान्त में केवल डेढ़ एकड़। यह डेढ़ एकड़ भी गाँव के चारों दिशाओं में स्थिति होता है, इसलिए उसमें बहुत परिश्रम व्यर्थ हो जाता है। चकबन्दी हो जाने से इतना फ़ायदा होगा कि किसान अपने चक को बाड़ों से घेर सकेगा, उसमें कुएँ बनवा सकेगा, खेती की निगरानी कर सकेगा। इससे उसकी उपज में कुछ बढ़ती होने की आशा हो सकती है।

कीड़ों से भी फ़सल का अकसर बहुत नुक़सान होता है। पिछले साल चूहों ने

कितने खेतों का सफ़ाया कर दिया। कभी लाही आती है, कभी माहो, कभी गेरुई, कभी पतिंगे। कभी दीमकों का ज़ोर होता है, कभी कीड़ों का। किसानों के पास इन भौतिक बाधाओं की कोई दवा नहीं है। कृषि विभाग ने इस विषय में बहुत कुछ खोज किया है और ज़रूरत है कि उसकी परोक्षित अनुभूतियाँ किसानों के कानों तक पहुँचायी जायँ। केवल इतना ही नहीं, उनके द्वारों तक पहुँचायी जायँ, पर यहाँ तो जो कुछ होता है दफ़्तरी ढंग से, जो इतना पेचीदा और बिलम्बकारी है कि उससे किसानों को फ़ायदा नहीं होता। यहाँ दफ़्तरी ढंग की नहीं, मिशनरी उद्योग की ज़रूरत है। अब तक सरकार ने किसानों के साथ सौतेले लड़के का-सा व्यवहार किया है। अब उसे किसानों को अपना जेठा पुत्र समझकर उसके अनुसार अपनी नीति का निर्माण करना पड़ेगा।

**१६ दिसम्बर १६३२**

## हड़ताल

कांग्रेस का क्रियाशील तथा व्यवहारिक आन्दोलन ठंडा-सा पड़ गया है। इसे चाहे फूस के गट्ठर के नीचे चिनगारी सुलगना समझिये या सरकार की जीत समझिये। पर हमें केवल एक बात की ओर, कांग्रेस के जो भी पदाधिकारी हों, उनका ध्यान दिलाना है। कांग्रेस के पास विशेष साधन न होने के कारण वह सरकार का क्रियात्मक विरोध नहीं कर सकती। अतः वह निषेधात्मक विरोध कर रही है। फलतः उसे हड़ताल ऐसी चीजों का बार-बार आवाहन करना पड़ता है। लाचार अथवा दुर्बल के लिए हड़ताल करने से उसका महत्व जाता रहता है और एक दिन को हड़ताल का प्रभाव गरीबों पर बहुत ही बुरा पड़ता है। रोज कुँआ खोदने और रोज पानी पीनेवालों की तो मरन हो जाती है। अतएव क्या इस प्रकार के कार्यों की मनाही कर दी जावेगी ? अब इनका विशेष महत्व भी नहीं है। हड़ताल के दिन शोक मनाने या प्रार्थना करने के स्थान पर लोग मौज करते हैं, तमाशे देखते हैं, और कोई विशेष लाभ नहीं होता।

**३० जनवरी १६३३**

## ज़बर्दस्ती

भारतीय किसानों की इस समय जैसी दयनीय दशा है, उसे कोई शब्दों में अंकित नहीं कर सकता। उनकी दुर्दशा को वे स्वयं जानते हैं—या उनका भगवान

जानता है। ज़मींदार को समय पर मालगुज़ारी चाहिए, सरकार को समय पर लगान चाहिए, खाने के लिए दो मुट्ठी अन्न चाहिए, पहनने के लिए एक चीथड़ा चाहिए, चाहिए सब कुछ, पर एक ओर तुषार तथा अति-वृष्टि फ़सल को चौपट कर रही है, एक ओर आँधी उनके रहे-सहे खेत को भी भ्रष्ट कर रही है—दूसरी ओर रोग, प्लेग, हैज़ा, शीतला उनके नौजवानों को हरी-भरी तथा लहलहाती जवानी में उसी तरह दुनिया से उठाये लिये चली जा रही है, जिस तरह लहलहाता खेत अभी छः दिन पूर्व के पत्थर—पाले से जल गया। गल्ला पैदा हो रहा है, पर भाव इतना मन्दा है कि कोई दो वक्त भोजन भी नहीं कर सकता। स्त्री के तन पर जो दो-चार गहने थे, वे साहूकार के पेट से बचकर सरकार की मालगुज़ारी के पेट में चले गये। नन्हें बच्चे, जो चीथड़ा ओढ़-कर जाड़ा काटते थे, वही अब उनका पिता पहन कर अपने तन की लाज ढँक रहा है। माता के पास केवल इतना ही वस्त्र है, जितने से वह घूँघट काढ़ सके—धोती चाहे ठेहुने तक ही क्यों न खसक आये।

एक ओर यह दुर्दशा है, दूसरी ओर हमारे शासक शिमला, नैनीताल और उससे भी काम न चला तो लन्दन की हवा खा रहे हैं। हमारे प्रतिनिधि और मेम्बर जब तक बड़ी या छोटी कौंसिल की मेम्बरी नहीं करते, कड़कड़ाती धूप में भी पैदल सड़कों पर भटकते हैं—पर कौंसिल के मेम्बर होते ही तुरंत पहाड़ पर चल देते हैं और वहाँ पर दस रुपया रोज़ का भत्ता पीट लेते हैं। आप चलकर किसानों से पूछिए तो सही, कितने किसानों ने इधर इकट्ठा दस रुपया भी देखा है? पर नहीं—यह कलियुग है। कर्मयुग है। भाग्य का खेल है। किसान आया है, दुनिया की मुसीबतों में सड़कर मर जाने के लिए!

एक ओर बड़े-बड़े ज़मींदार अपने हित की रक्षा की सोच रहे हैं, एक ओर सर-कार श्वेत पत्र पर श्वेत खड़िया से कुछ लिख रही है, दूसरी ओर किसानों को केवल इतना ही मालूम होता है कि उसकी विपत्ति बढ़ती जा रही है। सरकार उसके लिए बहुत कुछ करने का दम भरती है। पर उसने अभी तक क्या किया। बैंक-जाँच-समिति ने, किसानों को ही दुर्दशा से बचाने के लिए यह सलाह दी थी कि तुरत "लैंड मारगेज बैंक" खुल जावें, जिससे किसानों को साहूकार से बचकर अपनी कृषि की उन्नति के लिए, आसानी से रुपया मिल सके और उसका हाथ-पैर फैले। सरकार ने एक नया क़ानून बनाया है जिसका उद्देश्य बहुत अधिक सूद लेनेवालों से गरीबों को बचाना है। एक निश्चित रकम से अधिक सूद लेनेवाला अपने आसामी को गिरफ्तार नहीं करा सकेगा। वह अदालत में दावा दायर कर सकता है। इससे भी किसान का कुछ लाभ होगा, पर कुछ से काम नहीं चल सकता। इस समय तो चारों ओर हाहाकार ही मच रहा है। यदि किसान की रक्षा न की गयी तो बड़ा भयंकर अनर्थ हो सकता है।

राव कृष्णपालसिंह युक्त प्रान्तीय कौंसिल के मेम्बर हैं। दुर्भाग्यवश, तालुकेदारों

तथा ज़मींदारों के कारण यह कौंसिल जड़ तथा निस्सार लोगों की संस्था हो रही है, जिसमें किसानों का हित उतना ही कम सोचा जाता है, जितना देश हित। इस कौंसिल में, कुछ दलित जाति के भी सदस्य भेजे गये हैं। इनके एक नेता भी बतलाये जाते हैं। पर, हमने स्वयं केवल यही देखा है कि ये सदस्य सदैव सरकार का—सरकारी प्रस्ताव का साथ देते हैं। इस प्रकार कौंसिल में किसान अभागा किसी के ध्यान में भी नहीं आता। यदि कुछ थोड़े से सदस्य हृदय से तथा मन से किसानों की सेवा करना चाहते, तो उनकी संख्या बहुत कम है। सी० वाई० चिन्तामणि, कुँवर जगभानसिंह, मुंशी गदाधरप्रसाद इन्हीं इने-गिने लोगों में से हैं—और इनसे भी ऊपर यदि किसी का नाम लिया जा सकता है, तो वह हैं अवगढ़-नरेश के भाई राव कृष्णपालसिंह।

राव साहब ने "लीडर" में हाल ही में किसानों की दुर्दशा पर एक बड़ा मर्मस्पर्शी लेख प्रकाशित कराया है। लेख की प्रत्येक पंक्ति में जीवन है। आप लिखते हैं कि युक्त प्रान्तीय सरकार की किसान-सम्बन्धी नीति केवल "जबर्दस्ती की अर्थ-नीति" है। चाहे जैसे हो, मारपीट कर लगान वसूल कर लो—बस, यही एक मात्र ध्येय है। आपके शब्दों में—

"भारतीय किसान पर जो बोझ लदा हुआ है, उसका यदि ठीक नहीं, तो आंशिक अनुमान लगाया जा सकता है। भूमि कर की अत्यधिकता, जमींदार की माल-गुज़ारी (खुदकाश्त आदि की) साहूकार द्वारा शोषण और अफ़सरों द्वारा ज़बर्दस्ती की वसूली, किसान को घोर दरिद्रता में छोड़ देती है और यही दरिद्रता ही उसका भाग्य है।.......इसीलिए इसका निपटारा सूझ नहीं पड़ता। चाहे क्रान्तिकारी राजनीतिज्ञ हो या विकासवादी, उसे चाहिए कि पहले वह नींव स्थापित करने के लिए घोर परिश्रम कर ले, तब अर्थशास्त्री उस पर कोई नयी इमारत खड़ी कर सकता है।"

अब राजनीतिज्ञ क्या करे—इस विषय में राव साहब की सलाह बहुत ही उप-युक्त है और उसी की ओर अपने देश के नेताओं का ध्यान खींचना हमारा उद्देश्य है। इस छोटी-सी टिप्पणी में इस विभिन्न तथा कष्टदायक समस्या पर विशेष प्रकाश नहीं डाला जा सकता। हम स्वयं यह सोचकर कि आखिर क्या उपाय है—चुप रह जाते हैं। उपाय जो कुछ है, वह सरकार के साथ है, या प्रान्तीय कौंसिल सरकार से बहुत कुछ करा सकती है। पर, प्रान्तीय कौंसिल के धनीमानी, दलबन्दीवाले सदस्य कोई उपाय बतलाने पर भी, उसका अनुकरण करेंगे, इसमें हमें सन्देह है। और इसीलिए, संदिग्ध होते हुए भी उनसे राव साहब की पाँच बातों की ओर ध्यान देने की प्रार्थना करते हैं।

१—उचित मात्रा में लगान घटा दिया जावे। लगान-माफ़ी या किश्त-बन्दी का तरीक़ा चलाया जावे। भूमि-कर ज़मींदार की वास्तविक वसूली के हिसाब से लगाया

जावे, न कि उसकी वसूली की संभावना पर ।

२—नहर का रेट इतना घटा दिया जावे कि सबके लिए आबपाशी सस्ती पड़े। आजकल की तरह केवल अमीरों के काम लायक ही न हो ।

३—ज़मीन्दारों को उनकी जिम्मेदारी सिखलानी चाहिए तथा जायज़ वसूली से अधिक वसूली करने की आज्ञा उन्हें नहीं देनी चाहिए ।

४—किसानों का मौजूदा कर्ज़ा जहाँ तक हो काट दिया जावे और क़ानून बना कर सूद की दर तय कर दी जावे । साहूकारों को बहीखाता रखने के लिए बाध्य किया जावे, तथा उन्हें केवल किसान को खरीद लेने के लिए "रुपया" देने से रोका जावे ।

५—सरकारी अफ़सरों को किसानों से नाजायज़ वसूली से रोका जावे । बड़े सरकारीकर्मचारियों के वेतन में कमी की जावे, और उससे रुपया बचाकर बहुत ही कम वेतन पानेवाले सरकारी कर्मचारियों का वेतन बढ़ा दिया जावे ।

नैनीताल के कौंसिल के अधिवेशन में यह प्रश्न विचारार्थ पेश होगा, अथवा नहीं—इसमें सन्देह है । किसानों की सुधि लेने की किसे फुर्सत है—किसे अवकाश है । फिर भी, इतना हम कह देना चाहते हैं कि यदि राव साहब की योजना को सरकार ने नहीं स्वीकार किया, तो सिद्ध हो जायगा कि वह किसानों के हित का विशेष ध्यान नहीं रखती ।

८ मई १९३३

# महाजन और किसान

प्रान्तीय व्यवस्थापक सभा में इस वक्त किसानों के ऋण का सूद घटाने और अन्य प्रकार से उन्हें महाजनों के चंगुल से बचाने के लिए जो तीन बिल पेश हैं, उन पर खूब आलोचनाएँ हो रही हैं । हम यह नहीं कहते कि हमारे सामाजिक जीवन में महाजन का कोई स्थान नहीं है और न यह कि उससे जनता का कोई उपकार नहीं होता, मगर अभी महाजनों को अपने असामियों पर अत्याचार करने को जा कानूनी सुविधाएँ प्राप्त हैं, उनमें कुछ कमी होने की परम आवश्यकता है । सूद की कोई सीमा होनी चाहिए और उसका कुछ दर भी निश्चित होना चाहिए । अभी तो यह हाल है कि किसानों से मूल का कई गुना ब्याज में वसूल कर लिया जाता है, फिर भी मूल ज्यों का त्यों बना रहता है । ऐसे उदाहरण घर-घर मिलेंगे कि महाजन ने पचास रुपये देकर असामी पर दो सौ रुपये की डिग्री करायी और उसके पास जो कुछ था वह सब नीलाम करा लिया । जब सभी जगह सूद का दर गिर गया है तो किसान से क्यों वही पुराना सूद लिया जाय ? इस प्रान्त में हुण्डी का व्यवहार बहुत किया जाता है । उसमें सूद का दर तीस

प्रति सैकड़े से भी अधिक पड़ता है। यह लूट बन्द होनी चाहिए। अवश्य महाजनों को टोटा होगा। लेकिन चूहे भूखों मर जायेंगे इस भय से तो बखारें नहीं खोल दी जातीं। महाजन को झक मारकर थोड़े सूद पर संतुष्ट होना पड़ेगा। वह अब थोड़े से रुपये उधार देकर किसान को पुश्तहापुश्त के लिए अपना गुलाम न बना सकेगा।

३ जुलाई १९३३

# किसानों का कर्ज़ा

भारत सरकार स्वयं इतना अधिक ऋण ले रही है—और ऋण लेकर ही अपना काम चला रही है कि यह कहना अनुचित न होगा कि ऋणी लोगों के प्रति उसकी सहानुभूति स्वाभाविक है। इसीलिए पत्थर पर दूब निकल रही है, यानी—जो सरकार भारतीय किसानों के हितों के प्रति अत्यन्त उदासीन रहा करती थी, जो सरकार सदैव अपनी "लगान" की ओर ही नज़र उठाये रहती थी, वह किसानों के हित में एक उदार कानून बनाने का विचार कर रही है। इस उदार कानून को जन्म देने का यश युक्त प्रान्त को प्राप्त होगा और संभव है कि अन्य प्रान्त शीघ्र ही इस प्रान्त का अनुकरण करें।

आज भारत के किसान इतने तबाह क्यों हैं ? इसलिए कि जब से अंग्रेजी शासन शुरू हुआ, यानी आज के डेढ़ सौ वर्ष पहले से विदेशी हुकूमत ने सदैव किसानों के हितों की उपेक्षा की और ज़मींदारों के हितों का समर्थन किया। अन्य प्रान्तों की बात जाने दीजिये। युक्त प्रान्त की ही दशा लीजिये। शायद ही किसी प्रान्त के किसान इतने परेशान और दुःखी हों। शायद ही किसी प्रान्त के किसानों को इतना कष्ट हो। शायद ही किसी प्रान्त में ज़मींदार—ताल्लुकेदार इतनी मनमानी कर सकते हों। और किसानों की कष्ट-कहानी इस डेढ़ सौ वर्ष के अँग्रेजी शासन में ज्यों की त्यों बनी हुई है। उन अभागों पर पुलिस का, ज़मींदार--ताल्लुकेदार का, सेठ साहूकार का, संक्षेप में हरेक अधिकारी का जुल्म ज्यों का त्यों जारी है। युक्त प्रान्तीय कौंसिल ने यदि कभी इन अभागों की सहायता करनी चाही तो प्रान्त की "ताल्लुकेदारों की कौंसिल" ने जनमत को सदैव कुचल दिया। हमारे प्रान्त का यह विश्वास-सा हो रहा था कि यहाँ ताल्लुकेदारों-ज़मींदारों के लिए शासन होता है। अब भी इस प्रान्त में एक "राज-परिषद्" की व्यवस्था कर सरकार ने इस शंका को और भी मज़बूत कर दिया है।

फिर भी, जहाँ सरकार प्रजा हित का काम करती है, वहाँ हम सदैव उसे धन्य-वाद और बधाई देने के लिए तैयार हैं। हम यह चाहते हैं, कि सरकार को इस प्रकार की चेष्टाओं में जनता की ओर से काफ़ी सहायता दी जावे, हम यह चाहते हैं कि यदि प्रान्तीय कौंसिल में सरकार किसानों के हित के लिए कोई क़ानून बनाना चाहती है, तो

जनता के प्रतिनिधियों को चाहिए कि वे सरकार का समर्थन करें। प्रान्तीय सरकार ने आगे किसानों के कर्ज़ का बोझ हलका करने के लिए जो नया मसविदा, कानून बनाने के लिए ४ जुलाई को कौंसिल के नैनीताल-अधिवेशन के सामने पेश किया था, वह हरेक दृष्टि से सराहनीय है और कौंसिल-सदस्यों ने सरकार को यह प्रस्ताव पेश करने के लिए बधाई देने की जो बुद्धिमत्ता की है, उसके लिए हम उन्हें बधाई देते हैं। लगान में, यथाशक्य, यद्यपि आवश्यकता तथा हैसियत से कहीं कम—छूट करने के बाद, प्रान्तीय सरकार का वह दूसरा प्रयत्न है, जिसके द्वारा वह जनता का वास्तविक हित करना चाहती है। सरकार इस क़ानून का मसविदा १३ मई को ही प्रकाशित कर चुकी थी, पर मसविदा और उस पर विचार करने के लिए बीस सदस्यों की खास कमेटी बना देने का प्रस्ताव ४ जुलाई को किया गया। इस विषय में हम कई कौंसिल-मेम्बरों की इस राय से सहमत हैं कि मसविदा उपयोगी होते हुए भी सरकार इस मामले में जल्दबाज़ी नहीं कर रही है। ताल्लुकेदारों की लाड़ली सरकार इस बिल पर इतना भी विचार करने का अवसर दे रही है और समर्थन कर रही है, यही हमारे आश्चर्य की बात है कि हम 'इस सुस्ती' को कुछ समय के लिए भुला देना चाहते हैं। आशा है, कि मसविदे पर बहस के बाद वह पास हो जायगा। खास कमेटी शीघ्र विचारकर उसे पास कर देगी और कौंसिल उसे कानून बना देगी।

किन्तु, मसविदे का साधारण ढाँचा भी पाठकों को बतला देना ज़रूरी है। इस सम्बन्ध में तीन बिल होंगे। एक का उद्देश्य है किसानों को कर्ज से पार कराना, दूसरा सूद की दर घटायेगा, तीसरा ज्यादा सूद लेना रोकेगा। पहला सिर्फ उन्हीं किसानों के सुभीते के लिए है, जो दो सौ रुपये सालाना से ज्यादा मालगुजारी या लगान नहीं देते। जो इनकम टैक्स ( आयकर ) देता है, वह किसान नहीं समझा जायगा। किसी म्युनिसिपल बोर्ड, नोटिफाइड एरिया या टाउन कमेटी की सीमा में रहनेवाले तथा ग्राम में रहकर परिश्रम द्वारा, गाय भैंस आदि के व्यवसाय से जीविका चलानेवाले लोग भी बिल के लाभ के अधिकारी होंगे। किसान तो चीज़ों का दाम मन्दा हो जाने से तबाह और ऋण के भार से दबा जा रहा है, अपढ़ होने के कारण वह महाजनों से अपने ऋण का हिसाब नहीं तलब कर सकता या समझ सकता—वह तीन का तेरह देकर भी नजात नहीं पाता। मुकद्दमेंबाजी उसे तबाह कर डालती है। इसीलिए पहले मसविदे के अनुसार वह दीवानी अदालत से दख़्वास्त कर अपने कर्ज़ का निपटारा और उसके भुगतान की किश्तबंदी करा सकता है। कर्ज़ की अदायगी के लिए अदालत में कुछ रक़म जमा करने की इजाज़त मिल जायगी। डिगरी के रुपये के अन्दर, महाजन चार ही साल तक खेत में पैदा हुआ अनाज भेज सकता है। वह भोगबन्धक जमीन पर बीस साल से ज्यादा दिनों तक अधिकार नहीं रख सकता। दखिलकार किसान अपनी भूमि रेहन रख-कर कोआपरेटिव सोसायटी से लम्बी मीयाद के लिए ऋण ले सकता है। कुछ शर्तों

पर रेहन की मीयाद के भीतर ही वह अपनी जमीन लौटा ले सकता है। क़र्ज़दार जब चाहे, अपना क़र्ज़ चुका सकता है। महाजन को मजबूरन क़र्ज़ का हिसाब रखना होगा और कर्ज़दार को हिसाब भेजना होगा। अगर वह अपने खाते में कर्ज़ की रकम बढ़ाकर लिख लेगा तो उसको सज़ा हो जायगी।

अस्तु दूसरे बिल के अनुसार पाँच हज़ार रुपये तक सालाना मालगुज़ारी या लगान देनेवालों की रक्षा के लिए यह बिल तैयार किया गया है। खेती या लगान की आमदनी से गुज़र करनेवालों की रक्षा की विशेष आवश्यकता है। मन्दी के कारण बेचारे तबाह हो गये हैं। मँहगी के ज़माने में जो कर्ज लिया गया था, वह सस्ती के ज़माने में नहीं पटाया जा सकता, इसलिए ज़रूरी है कि कर्ज़ के सूद की दर घटा दी जाय। सन् १९१७ में मँहगी का ज़माना था। १९३० के बाद से सस्ती का ज़माना आया, इसलिए इस बीच में लिये गये कर्ज़ का सूद घटा दिया जायगा।

तीसरे मसविदे के अनुसार बेहद सूदखोरी रोकी जायगी और सूद की सीमा तय कर दी जायगी।

इस प्रकार पाठक देखेंगे कि वास्तव में कर्ज़दार किसानों की रक्षा के लिए आवश्यक अनेक बातों का इन मसविदों में काफ़ी ध्यान दिया गया है। पर, इतना ही काफी नहीं है। किसान की विपत्ति इतने से ही नहीं छूट जाती। उस पर कई नयी मुसीबतें हैं। पटवारी भी उसको कर्ज़ में घसीटने में बड़ा भाग लेता है। सरकारी लगान यदि ज्यों की त्यों रही तो किसान कर्ज़ के बोझ से दबेगा ही। साहूकार कर्ज़ देकर किसान का खून जरूर चूस लेता है, पर वह गाढ़े समय उसके काम भी आता है। इतनी बाधाएँ देखकर वह ऋण न देगा। इधर किसान पर लगान वगैरह: का बोझा ज्यों का त्यों रहेगा। उसे अपना काम चलाने के लिए द्रव्य न मिलेगा। फल यह होगा कि बेदखली काफ़ी होगी। इसलिए सरकार को इस पर भी काफ़ी गौर कर लेना चाहिए। खास कमेटी को केवल साहूकार पर ही नहीं, पर सरकार भी कड़ा बन्धन डालना चाहिए, जिससे वह अमुक सीमा तक मन्दी होने तक अमुक मात्रा में लगान ले।

दूसरी आवश्यक बात यह है कि बिल के क़ानून बनने की आशंका से इधर लगातार नये दावे-मुक़द्दमे होंगे। साहूकार अपना लेना-पावना तुरत बराबर कर लेना चाहेगा। खास कमेटी से मामला निकलने में छः महीने तक लग जायगा। तब तक के लिए कोई चालू नियम—"आर्डिनेन्स" द्वारा—चालू कर देना चाहिए।

१० जुलाई १९३३

# शक्कर सम्मेलन

शिमले में शक्कर कान्फ्रेन्स हो रही है। किस तरह किसानों को, जो ऊख पैदा करते हैं, मिलवालों से बचाया जाय और विदेशी शक्कर पर जो कर लगाया गया है, उसका लाभ किसान, मिल-मालिक और जनता सभी को समान रूप से मिले यही इस सम्मेलन का उद्देश्य है। एक साहब ने प्रस्ताव किया कि ऊख का मूल्य सरकार द्वारा निश्चित कर दिया जाय, दूसरे साहब ने कहा नहीं इससे किसानों को घाटा होगा। एक प्रस्ताव था कि एक-एक मिल के लिए एक-एक इलाका अलग कर दिया जाय। उस इलाके की ऊख इलाके के बाहर न जा सके। दूसरे साहब ने इस प्रस्ताव का विरोध किया। इस तरह सम्मेलन समाप्त हो जायगा और किसान जहाँ है वहीं रहेगा, समस्या हल न होगी। देखना यह है कि साधारण दशा में किसान को एक बीघे में कितना प्राप्त होता था, उतना उसे मिलना चाहिए। मसलन् उसने एक बीघा ऊख बोयी, उसमें उसने बीस मन गुड़ पैदा किया, जिसका दाम एक सौ रुपये हुआ। यह रक़म उसकी खड़ी ऊख बिक जाने की दशा में उसे मिलनो चाहिए, या इससे भी अच्छा तरीका यह है कि मिल को मजदूरी और थोड़ा-सा नफ़ा देकर जो दस फी सदी से किसी तरह भी ज्यादा न हो, जो कुछ बचे वह ऊख पैदा करनेवालों को परते से दिया जाय और इसकी निगरानी सरकार खुद करे।

जब तक देश के सुदिन नहीं आते और सभी व्यवसायों का राष्ट्रीयकरण नहीं हो जाता, पूँजीपतियों के हाथ में किसानों और मजूरों की किस्मत रहेगी और सरकार ऊपरी मन से नियन्त्रण करने का स्वाँग भरकर कोई उपकार नहीं कर सकती। हम तो किसानों को यही सलाह देंगे कि वे खुद अपना संगठन करें और अपनी शक्कर अपनी खंडसालों में बनाकर इस ड्यूटी का पूरा फायदा उठावें, मगर किसानों का संगठन करें। हम तो देख रहे हैं कि राष्ट्र के वे नेता, जिनसे इसकी आशा की जा सकती थी, शक्कर-कंपनियों के हिस्सेदार या संस्थापक बने हुए हैं, और पूँजोपति की हैसियत से यह स्वाभाविक है कि वे ज्यादा से ज्यादा नफ़ा अपनी गोट में रखने की चेष्टा करें। योरोप में "इंडस्ट्रियला-इज़ेशन" का दुष्परिणाम देखकर भी हम नहीं चेत रहे हैं और छोटे-छोटे व्यवसायों को कुचल कर महान व्यवसायों की सृष्टि और छोटे-छोटे स्वामी व्यवसायियों को कुचलकर एक बड़ी मशीन के पुरजे बनाने पर तुले हुए हैं। इसका नतीजा बेकारी की वृद्धि के सिवा और क्या होगा? किसान साल के चार पाँच महीने ऊख पेरने, गुड़ या शक्कर बनाने में काट देता था। अब यह काम उसके हाथ से निकाला जा रहा है। जो काम पचास आदमी मिल कर करते थे, उसे एक आदमी मशीन के जोर से पूरा कर लेगा। बेकारी बढ़ाने का इसके सिवा और क्या इलाज है? मिलों में दो चार सौ मजूर काम करेंगे अवश्य, पर दस-पाँच हजार किसानों को तबाह करके! इस व्यवसाय-युग की यही

महिमा है ! यहाँ व्यक्ति का कोई मूल्य नहीं है । यहाँ जो कुछ है, धन है और मशीन है । वही देहातों की तबाही, वही घरेलू व्यवसायों का सर्वनाश !

१७ जुलाई १९३३

## ऊख के किसानों का संघ

हमें यह जानकर बड़ा संतोष हुआ कि गोरखपुर और बस्ती में ऊख के किसानों का एक संघ बन गया है, जो उनके हितों की मिलवालों से रक्षा करेगा । बेचारे किसान गाड़ियों पर लादकर ऊख लाते हैं और एक-एक सप्ताह तक कर्मचारियों की खुशामद करते रहते हैं, तब जाकर कहीं उनका माल तोला जाता है । उनके ठहरने का कोई स्थान नहीं । धूप वर्षा सब कुछ झेलते हुए, अपने काम का बड़ा नुकसान करके बेचारों को किसी तरह गुजर करना पड़ता है । इतने दिनों में ऊख भी सूख जाती है और उससे दाम कम मिलते हैं । इन्हीं कठिनाइयों को दूर करने के लिए यह संघ बनाया गया है । गोरखपुर और बस्ती में जितने शक्कर के मिल हैं, उतने प्रान्त भर में नहीं हैं । शक्कर के व्यवसाय का वह इलाका उसी तरह केन्द्र हो गया है—जैसे अहमदाबाद कपड़े का । हमें आशा है, संघ के उद्योग से ग़रीब काश्तकारों का यथेष्ट उपकार होगा । संघ अगर किसानों को इस बात पर संगठित कर सके कि वे अपनी ऊख मिल में न लाया करें, जिसमें मिलवालों को खुद देहातों में जाकर अपनी गाड़ी भाड़े से ऊख खरीदना पड़े, तो वह बड़ा उपकार करे । किसानों को ऊख बेचने की जितनी जरूरत होती है, उससे कहीं ज्यादा जरूरत मिलवालों को ऊख खरीदने की होती है, पर किसान ग़रीब हैं, रुपये की जरूरत उन्हें ऊख लादकर लाने पर मजबूर करती है । अगर वे जरा धैर्य से काम लें, तो मिलवालों को खुद ऊख लेने जाना पड़े । ऊख अगर दस-पाँच दिन खेतों में खड़ी रहे, तो कोई नुकसान न होगा, मिल तो एक घंटा भी बन्द नहीं रह सकती है ।

७ अगस्त १९३३

## कृषि सहायक बैंकों की ज़रूरत

कृषि भारत का मुख्य व्यवसाय है, पर उसे नोचनेवाले तो सब हैं, उसको प्रोत्साहन देनेवाला कोई नहीं । उसे भूखों मरकर, पैसे-पैसे के लिए महाजन का मुँह

देखकर, अपना जीवन काटना पड़ता है। अब पब्लिक का ध्यान इधर हुआ है और व्यस्वथापक सभा के सामने दो-तीन ऐसे प्रस्ताव पेश हैं, जिनसे किसानों को बड़ा लाभ होगा, पर सूद की दर घटा देने से ही काम नहीं चल सकता। ऐसे साधन भी होने चाहिए, जिनसे किसानों को थोड़े सूदपर रुपये मिल सकें। इसके लिए कृषि-सहायक बैंक खोले जाने चाहिए। इस विषय पर लीडर में मु० गजाधर प्रसाद एम० एल० सी० का एक उपयोगी पत्र छपा है। हमें आशा है गवर्नमेंट उस प्रस्ताव पर विचार करेगी। किसानों के उद्धार का सबसे आवश्यक अंग उन्हें महाजन के पंजे से निकालना और इसके साथ ही उन्हें हलके सूद पर रुपये दिलाने की व्यवस्था करना है। यह उद्देश्य बैंकों से ही पूरा हो सकता है।

**७ अगस्त १९३३**

# काशी में जमींदारों की सभा

काशी ज़मींदारी एसोसिएशन के सालाना जलसे में सभापति के पद से श्रीयुत पन्नालाल जी कमिश्नर बनारस ने ज़मींदारों को जो सद्-परामर्श दिया, करीब-करीब उसी तरह के उपदेश ज़मींदारों को पहले भी मिल चुके हैं। खुद जमींदारों ने ही ज़मींदारों को जो सलाहें दी हैं, वह भी कुछ इसी ढंग की हैं। इन सभी अवसरों पर ज़मींदारों को यह चेतावनी दी गयी है और श्री पन्नालाल जी ने भी अपने शब्दों में उसी को दुहराया है कि ज़मींदारों का भविष्य अब अपने असामियों के सहयोग और सदिच्छा पर निर्भर है। अगर ज़मींदार असामियों का सच्चा शुभचिंतक है तो उसे किसी तरह का भय नहीं, लेकिन यदि वह असामियों को केवल भोग-विलास के लिए धन संग्रह करनेवाली मशीन समझता है, तो उसका भविष्य संकटमय है। पन्नालाल जी ने फ़रमाया कि ज़मींदारों को याद रखना चाहिए कि आनेवाला विधान बिल्कुल जनमत के आधार पर होगा, जिसमें जनता का काफ़ी हिस्सा होगा और उनका निर्वाचन शिक्षा के प्रचार के साथ बढ़ता जायगा। और ज़मींदारों की भलाई इसी में है कि वे जनता पर विश्वास करें। हमें आशा है कि हमारे भूपति समय के लक्षणों को पहचानेंगे और विशेष रिआयतों की आड़ में छिपने की कोशिश न करेंगे।

**२५ सितम्बर १९३३**

# छोटे जमींदार या बड़े ?

बिहार की एक जमींदारों की सभा में भाषण करते हुए जस्टिस स्टुअर्ट मैकफर्सन ने यह सम्मति दी है कि प्रजा को बड़े जमींदारों की अमलदारी में उससे कहीं कम कष्ट होता है, जितना छोटे जमींदारों की अमलदारी में रहने से। मुमकिन है उस सभा में बड़े-बड़े जमींदारों और राजाओं की कसरत हो रही हो और उनसे मुलाहज़े से साहब बहादुर ने यह सम्मति दी हो, पर हमारा अनुभव तो है कि छोटे शैतान से बड़ा शैतान हमेशा अधिक घातक हुआ करता है। छोटा शैतान एकाध बकरा, कुछ माला-फूल, कुछ बतासे पाकर सन्तुष्ट हो जाता है, पर बड़ा शैतान बिना प्राण लिये नहीं छोड़ता। छोटा जमींदार अपने असामियों पर ज्यादा सख्ती करते डरता है। उसका पुलिस पर, अदालत के कर्मचारियों पर और अधिकारियों पर इतना प्रभाव नहीं होता कि वह कानून अपने हाथ में ले सके और उसे जिस तरह चाहे तोड़-मरोड़ सके। प्यादों और लठैतों की फौज रखने का भी उसके पास साधन नहीं होता। फिर बहुधा वह अपने असामियों ही के गाँव में रहता है और उनकी यथार्थ स्थिति से वाकिफ होने के कारण बेजा सख्ती नहीं करता, कुछ मुलाहज़ा-मुरव्वत भी होती ही है। इसके विपरीत बड़ा जमींदार तो अपने इलाके का बादशाह होता है। असामियों से उसको कोई निजत्व नहीं होता। वे तो उसके लिए केवल भोग की वस्तु हैं। असामियों की करुण क्रन्दन की आवाज़ भी उनके कानों तक नहीं पहुँचती। और उनके कारिन्दे और प्यादे भला क्यों असामियों पर दया करने लगे ? उन्हें असामियों के बनने-बिगड़ने की क्या परवाह !

६ नवम्बर १९३३

# बस्ता में ईख संघ सम्मेलन

काशी विद्यापीठ के दो शास्त्रियों ने अपनी अद्भुत कार्य-क्षमता तथा विचार-शक्ति से काम लेकर युक्त-प्रान्त की एक बहुत बड़ी आवश्यकता पूरी कर दी है। बंगाल के लिए जूट तथा बम्बई के लिए रुई और उसकी मीलें जिस प्रकार समस्या हो रही हैं, उसी प्रकार संयुक्त प्रान्त के लिए ईख और गन्ने के कृषकों का प्रश्न लगातार पचीसों मिल के खुल जाने से जटिल हो गया है। स्थानान्तर में उनकी कुछ समस्याओं पर विचार प्रकट किया गया है तथा उनको दूर करने के विषय में, आवश्यक प्रस्ताव प्रकाशित किये गये हैं। उनके—किसानों के—कष्टों की ओर पहले पहल उपरिलिखित दो शास्त्रियों—श्रीरामकुमार शास्त्री तथा श्यामचरण शास्त्री—का ध्यान गया और उन्होंने

ईख संघ की पाँच मास पूर्व की सृष्टि की, जिसके तीन सम्मेलन खलीलाबाद, बस्ती तथा बभनान जिला गोंडा में क्रमशः श्री बाबा राघवदास, श्रीप्रकाश जी तथा पं० कृष्णाकान्त मालवीय की अध्यक्षता में हुए। भीड़ भी अपार थी, उत्साह भी अपार था। श्रीकृपाशंकर तथा राम शंकर मुख्तार बस्ती में सराहनीय कार्य कर रहे हैं। सम्मेलन की सफलता तथा उसके उद्देश्य की पवित्रता पर हम बधाई देते हैं और सफलता चाहते हैं।

१३ नवम्बर १९३३

# किसान सहायक क़ानूनों की प्रगति

पाठकों को मालूम होगा कि कई महीने हुए सरकार ने किसानों को महाजनों के पंजे से बचाने के लिए व्यवस्थापक सभा में तीन बिल पेश किये थे, जिनके अनुसार सूद का दर घटा दिया जायगा, दस्तावेज़ों की नकल असामियों के पास भी रहेगी, महाजनों को हिसाब दिखाना पड़ेगा। ये बिल कमेटियों में विचार के लिए दिये गये थे। कमेटियों ने इन पर विचार कर लिया है और अपनी रिपोर्ट तैयार कर ली है और अब वे बिल संस्कृत होकर काउंसिल में पेश किये जायँगे।

४ दिसम्बर १९३३

# जमींदारों का दुर्दशा

बेचारे जमींदारों की दशा उस रखेली स्त्री की-सी हो रही है, जिसके यौवन की बहार अब चल चलाव पर हो। एक समय था, जब उसका आशिक उस पर प्राण न्योछावर करता था, उसकी एक-एक अदा पर जान कुर्बान करता था। एक-एक नखरे पर लोट-पोट हो जाता था, एक-एक चितवन पर कलेजा थाम लेता था, लेकिन यौवन के उतार के साथ वह दिन और वह रातें सपना हो गयीं। अब बेचारी तरह-तरह के रंग भरती है, आठों पहर मिस्सी सुरमें के पीछे पड़ी रहती है, बसीकरन के जंतर-मंतर करती रहती है, लेकिन भौंरा-प्रेमी अब भागा-भागा फिरता है। न वह पराग रह गया, न वह रस, फिर नीरस फूल उसके किस काम का। अब तो यह जीवन है, और पट्टी पर सिर रखकर रोना है। प्रेमी के पैरों पर लाख सिर पटके, लाख उसके तलवे सहलाये, लाख जादू-टोना करे, कुछ होने का नहीं। अब तो वह भी कृष्ण की भाँति इन गोपियों को वैराग्य का उपदेश करता है।

यह बेचारियाँ उन पुराने दिनों की याद दिलाती हैं, अपनी वफ़ादारी और

निष्ठा और अनुराग की कथाएँ कहती हैं, लेकिन वह पट्ठा एक ही जवाब देता है—वैराग्य धारण करो। और यह विलास की उपासिकाएँ रोष और शोक में सिर धुनती हैं, छाती पीटती हैं, मगर वह कठकलेजिया, वह पाषाण हृदय, नहीं पसीजता, नहीं पसीजता। धर्म का या प्रेम का बन्धन होता, तो पुरानी गाँठ की भाँति दिन-दिन अभेद्य होता जाता, रूप और यौवन के पथरीले स्तरों को तोड़ कर उसकी जड़ें कोमल भूमि की गहराइयों में पहुँच जातीं, और उस रस से वृक्ष दिन-दिन और पुष्पित और पल्लवित होता। लेकिन, यहाँ तो सब कुछ रूप और यौवन का खेल था। पत्थर पर की दूब कै दिन टिकती। मगर उन्हीं रमणियों की भाँति हमारे ज़मींदारान भी बराबर समय की गति को फेरने और बीते हुए दिनों को बुलाने की बिफल कामना करते चले जाते हैं। जभी मौका मिला चट-पट एक संघ, सभा, एसोसियेशन बना लिया जाता है और लोग बड़ी-बड़ी पगड़ियाँ बाँध और नीची अचकनें पहन और कमर में वफ़ादारी का पटका कस और गरदनों में स्वामिभक्ति के तौक डाल कर गवर्नरों की बारगाह में हाजिर हो जाते हैं, और अपनी लायलटी और भक्ति के पचड़े शुरू कर देते हैं। मगर यहाँ वही रूखा जवाब मिलता है—जोग धारण करो, अपने पैरों पर खड़े हो, अपनी सेवा और सहानुभूति से समाज में अपना स्थान स्वरक्षित करो। लेकिन, ये महाशय कुछ ऐसे चिकने घड़े हैं कि उन पर कुछ भी असर नहीं होता, उसी गत-यौवना रमणी की भाँति शायद ये सज्जन अब भी इसी भ्रम में पड़े रहते हैं कि सरकार पूर्ववत् उनकी पीठ ठोकेगी, उन्हें शाबाशी देगी और कहेगी, तुम हमारे दाहिने हाथ हो, और हम सदैव तुम्हारी मदद करेंगे और तुम्हारी डगमगाती हुई नाव को पार लगा देंगे। इन अक्ल के पुतलों को अब भी नहीं सूझता कि राजनीति को दुनिया में कल का शत्रु आज का मित्र हो जाता है और कल का मित्र दूध की मक्खी की भाँति निकाल कर फेंक दिया जाता है। सरकार ज़मींदारों की पीठ तब ठोंकती थी, जब वह समझती थी कि ये प्रजा के स्वाभाविक नेता हैं, प्रजा पर इनकी धाक है, ये असन्तुष्ट होकर आग लगा सकते हैं और हमारी खेती को जला सकते हैं। लेकिन जब उसने देखा कि ये हजरात भोग-विलास में पड़कर सारा पुरुषार्थ खो चुके हैं, कर्ज के बोझ के नीचे दब चुके हैं, और इनका अस्तित्व अब गरीबों पर अनीति और अत्याचार और सबलों की चापलूसी और जी हुजूरी पर रह गया है, और ये अब उसके लिए शक्ति के यंत्र न रह कर उसकी गति में और बाधक हो रहे हैं, तो उसने इनकी तंबीह शुरू की, कि यों काम न चलेगा, तुम अपने को संगठित करो, खरगोश की नींद से चौंको, अपने सत्कार्यों से प्रजा के दिल में घर करो, किसानों को दिखा दो कि तुम उनके लिए कितने ज़रूरी हो, देश मे ऐसा वातावरण पैदा करो, जो तुम्हारे लिए अनुकूल हो, तो ये सज्जन बगलें झाँकते हैं, और उसी गत-यौवना नायिका की भाँति उसकी निष्ठुरता पर टेसवे बहाते हैं और अपनी तकदीर को कोसते हैं कि किस निर्दयी के पाले पड़ी कि उसने मुफ्त में यौवन

लूट लिया, और अब बात भी नहीं पूछता।

मगर वह पुराना आशिक अब भी प्रीति की रीति निभाये जाता है। अब उससे यह आशा तो नहीं की जा सकती, कि वह खिचड़ी केशों को नागिन समझे और झरोखेदार बतीसियों की चमक से चौंधिया जाय और झुकी हुई कमर पर फिदा हो जाय। नहीं, यह बीभत्स लीला अब वह नहीं कर सकता, हाँ, ऊपरी दिल से चिकनी मीठी बातें कर सकता हैं, अपने सुगन्ध भरे रुमाल से उसके आँसू पोंछ सकता है और उसके नान नफ़क़े ( जीवन निर्वाह ) का प्रबन्ध कर सकता है। मखमली गद्दे न सही, फिर भी आगरे की दरी देने को तैयार है, लेकिन वह अज्ञात गत-यौवना अभी तक वही हठ किये जाती है, मैं तो जड़ाऊ गहने लूँगी और पानदान का खर्च लूँगी, और लौंडियाँ लूँगी। मिल चुकीं ! यह ठस्से यौवन के साथ चले गये। अब तो उसी रोटी-कपड़े पर दिन काटने पड़ेंगे, हँस-हँसकर काटो या रो-रोकर। गनीमत समझो कि वह प्रीति का इतना निबाह भी कर रहा है। सूखा ही जवाब देता तो तुम क्या कर लेतीं। धर्म या प्रेम का बन्धन तो था नहीं, राजनीति ही का फुस-फुसा और अस्थिर बन्धन तो था। सरकार ने कई प्रांतों में जमींदारों ही की रक्षा के लिए "रईस सभा" ( Second Chamber ) का निर्माण करना स्वीकार कर लिया, उन्हीं को महाजनों से बचाने के लिए एक-दो कानून बनाये और अब ऐसा कानून बना रही है, जिससे उनकी जायदाद अखण्ड और अमर रहे। सरकार से अब और वे क्या चाहते हैं, जो सभी अवसरों पर सजधज बनाकर जा पहुँचते हैं। क्या वे चाहते हैं कि सरकार उनकी पुरानी वफादारी के उपलक्ष में उन्हें इस बात की खुली सम्मति दे दे, कि वे प्रजा से मनमाना लगान वसूल करें, मनमाने नज़राने लें, मनमानी बेगार करायें, मनमाने इज़ाफ़े और बेदखलियाँ करें, मनमाने भाव पर उनकी जिन्सें खरीदें, उन्हें रुपये उधार देकर मनमाना सूद वसूल करें, उन्हें जब चाहें और जितना चाहें पिटवायें, उसकी कहीं फरियाद न हो सके। अगर वे यह नहीं चाहते, तो और किसलिए गवर्नरों की दुम के पीछे पूँछ हिलाते फिरते हैं। सर मालकम हेली पचासों बार इस गिरोह को फटकार चुके हैं, दुत्कार चुके हैं, अभी उस दिन बंगाल के गवर्नर ने डाँटा था, सभी प्रांतों के गवर्नर बारी-बारी से इन महानुभावों को ठुकरा चुके हैं, फिर भी ये दुम हिलाना नहीं छोड़ते, चुनांचे अभी उस दिन सर मालकम हेली काशी आये तो यह गोल अपनी गुलामी और वफादारी और पातिव्रत का खर्रा लिये उनकी ड्योढ़ी पर हाज़िर हो गया। सर मालकम ने जैसा कि उनका धर्म था, और जैसा कि राजनैतिक शिष्टाचार का तक़ाज़ा था, उनको बहुत-बहुत धन्यवाद दिया, उनकी प्रशंसा की, उनके स्वामी-सत्कार का यशोगान किया, और यह सब कुछ कर चुकने पर उन्हें वह उपदेश दिया, जिसने इनमें से अधिकांश महानुभावों को हतोत्साह कर दिया होगा और वे रोते हुए घर गये होंगे, कि यह सारी दवा दीवश और नाक रगड़ौवल और माथ घिसौवल बेकार गयी। सर हेली ने कहा—

"आनेवाली व्यवस्था का चाहे जो रूप हो, और चाहे कैसे ही राजनैतिक दल बनें, अन्तिम निर्णय उन्हीं विचारों के हाथ रहेगा जिनका जनता पर प्रभुत्व होगा, और जो राजनैतिक प्रगति का नियंत्रण करेंगे। आप बाज़ी ले जाना चाहते हैं, तो आपको अपने सामाजिक महत्व का क्रियात्मक प्रमाण देना पड़ेगा। आपको सिद्ध करना पड़ेगा कि जमींदार भी ग्रामीण जीवन में उतने ही उपयोगी है जितना किसान....आपको उत्तर में यह प्रमाण देना चाहिए कि ज़मींदार किसान को जो सहायता देता है, उनसे जो मैत्री का संबंध रखता है, और उनको सामाजिक जीवन में अपना पूरा-पूरा स्थान लेने के लिए जो प्रयत्न करता है, वह किसान ही की भाँति हमारे कृषि-व्यापार का आवश्यक अंग है।"

सुना है आप साहबों ने आँखें बंद करके और कान खोल कर? आपको कुछ ख़बर है कि जनता के दिल पर आज किन विचारों का आधिपत्य है? खूब सुन लोजिए कि यही विचार सरकार की राजनैतिक नीति का नियंत्रण करेंगे, आप चाहे अपनी वफ़ादारी के कितने ही गीत गायें और कितने ही राग अलापें! आपको अपने सामाजिक महत्व का क्रियात्मक प्रमाण देना पड़ेगा, केवल-इज़ाफ़े और बेदख़ली करके या नालिश करके या डंडेबाजी के जोर से लगान वसूल करके चैन की बंसी बजाना नहीं। अगर इसी को आप अपने महत्व का क्रियात्मक प्रमाण समझ बैठे हैं तो आप मूर्खों के स्वर्ग की हवा खा रहे हैं। आप इन्हीं कार्यों से यह सिद्ध करेंगे कि ग्रामीण जीवन में जमींदार उतना ही ज़रूरी है जितना किसान! आपका यह व्यवहार अगर किसी बात का प्रमाण है तो वह आपकी निरंकुशता, आपकी हृदय-शून्यता, आपकी अमानुषिकता, आपकी स्वार्थांधता और आपकी वर्तमान विचारधारा से अनभिज्ञता का उज्ज्वल प्रमाण है। आप अपने वर्ग के लिए विशेष अधिकार और विशेष रियायतें माँग-माँगकर खुद अपने पैरों में कुल्हाड़ी मार रहे हैं और जनमत को अपने विरोध की चुनौती दे रहे हैं।

२२ जनवरी १९३४

# देहातों पर दया-दृष्टि

इंग्लैंड के व्यापारी भारत के गरीब ग्रामीणों पर बड़ी दया करते हैं। बेचारे वहाँ से इन नंगों के लिए तरह-तरह के कपड़े बनाकर अपने ही जहाज़ों पर लाद कर पहुँचा देते हैं। जिस चीज़ की यहाँ जरूरत हो, वह फौरन से पहले यहाँ मुहैया कर देते हैं। यह दया दृष्टि नहीं तो क्या है? अब एक साहब जिनका नाम कर्नल हार्डिंग हैं सम्पूर्णतः निस्वार्थ भाव से यहाँ के देहातों में बेतार के गाने और भाषण आदि सुनाने

का प्रबंध कर रहे हैं। जब अन्य देशों के गाँवों में ब्राडकास्टिंग का प्रचार हो रहा है, तो भारत के किसान क्यों इस आनन्द से वंचित रहें। कर्नल हार्डिंग साहब से यह नहीं देखा जाता। पंजाब के देहातों में उनका दौरा भी शुरू हो गया है। हर बड़े गाँव में बेतार के यंत्र लगा दिये जायेंगे, कौन बड़ा खर्च है, यंत्र का दाम कुल तीन सौ रु० है और सालाना खर्च तीस रु०। इतने थोड़े खर्च में देहातवाले जब बेतार के गाने और बाजे और भाषण सुन सकते हैं, तो क्यों न सुनाया जाय। आखिर देहातियों के पास मनोरंजन का और कौन-सा सामान है। यह यंत्र लग जायेंगे, तो साँझ को देहातों में खासी चहल-पहल हो जायगी। गाने और भाषण सब उनको अपनी ही भाषा में सुनाये जायेंगे। इंग्लैंड दया करके करोड़-दो-करोड़ के यंत्र भेज देगा। भारत में सात लाख गाँव हैं। तीन सौ रु० गाँव पीछे मिले, तो कुल इक्कीस करोड़ रुपये ही तो हुए। फिर कुछ पढ़े-लिखे युवकों को रोजी भी तो मिलेगी। इंग्लैंड के व्यापारी सचमुच दया और निःस्वार्थ वा के पुतले हैं!

बिल्ली बख्शे, मुर्गा लंडूरा ही रहेगा। जिनके पास न खाने को अन्न है और न पहनने को वस्त्र, वह ब्राडकास्टिंग सुनकर अपना मनोरंजन न करेंगे, तो कौन करेगा? व्यापार चलाने की कितनी बढ़िया नीति है। यह व्यापारी मानवी प्रकृति की दुर्बलताओं को खूब समझते हैं और उससे खूब अपना मतलब गाँठते हैं। मनोविज्ञान उनकी व्यवसाय-वृद्धि का मुख्य साधन है। कल्लोंच से कल्लोंच आदमी में भी आमोद-विनोद की प्रवृत्ति होती है। यह व्यवसायी उसी स्थल पर निशाना लगाता है और शिकार मार लेता है।

२२ जनवरी १९३४

# आगरा जमींदार-सम्मेलन

आगरा ज़मींदार सम्मेलन के सभापति नवाब छतारी ने अपने भाषण में ज़मींदार साहबान को केवल अपना संगठन करने ही की ज़रूरत नहीं बतलायी, बल्कि उन लोगों के सहयोग की ज़रूरत भी बतलायी, जो ज़मींदार नहीं हैं, पर व्यवस्थित उन्नति के समर्थक हैं। लेकिन हमारा विचार है, कि जिस चीज़ को नवाब साहब व्यवस्थित उन्नति कहते हैं, उसके समर्थक ज़मींदारों के सिवा शायद ही कोई सज्जन निकलें। व्यवस्थित उन्नति इसके सिवा और क्या है, कि ज़मींदारों को इस वक्त जो शक्ति और अधिकार प्राप्त हैं, वे दिन-दिन और व्यापक होते जायें, उनका क्षेत्र दिन-दिन विस्तृत होता जाय। मजा यह है कि कृषकों को साहूकारों की सख्तियों से बचाने के लिए जो व्यवस्था की जा रही है उससे पूरा फायदा उठाने के लिए यह लोग अपने को कृषकों में

शामिल किये देते हैं। किसानों को संरक्षण की इसलिए जरूरत है कि वे दीन हैं, अशक्त हैं, एक ओर ज़मींदारों के शिकार हो रहे हैं, दूसरी ओर साहूकारों के। उन्हें न रोटी मयस्सर है, न कपड़ा ; न बीज मयस्सर है, न बैल। इसके विरुद्ध हमारे जमींदार साहबान प्रान्त में सबसे सामर्थ्यवान, सबसे प्रतिभाशाली वर्ग हैं। उनमें से कितने ही ऐश की जिन्दगी बसर करते हैं और जो गये-बीते हैं, वे भी डंडे के जोर से किसानों से खेती करा लेते हैं, तरह-तरह के बेगार और तावान वसूल करते हैं और मज़े से अफीम खाते या भंग उड़ाते हैं। अगर ऐसे शक्तिशाली वर्ग को भी संरक्षण की जरूरत है, तो इसका अर्थ यही है कि ये लोग जितना अन्याय करें, चाहे जितने कर्ज लें, उन पर क़ानून का वार न चल सके।

मगर ऐसी कार्रवाइयों से हमारा ज़मींदार वर्ग उस रहे-सहे विश्वास और सम्मान को भी खोता जाता है, जो जनता में उसके प्रति बाक़ी है। जब यह संरक्षण जमींदारों को न प्राप्त थे, उस दशा में भी वे अन्धाधुन्ध कर्ज़ लेने से न चूकते थे, तो जब ये संरक्षण मिल जायेंगे, तब उनकी उमँगें क्या रंग लायेंगी, इसका अनुमान किया जा सकता है। कमज़ोर का जबरदस्तों से संरक्षण चाहना तो स्वाभाविक है, लेकिन ज़बरदस्तों का संरक्षण चाहना, इसके सिवा और क्या है, कि वे और भी शक्तिवान हो जायँ। क्या हमारे ज़मींदार भाइयों ने कभी यह सोचने की तकलीफ़ उठायी है कि जनता से क्यों उन्हें इतना भय हो रहा है ? क्यों वे यह सोच-सोच कर व्याकुल हो रहे हैं कि आनेवाली व्यवस्था में बहुमत उनके अधिकारों को छीनने की चेष्टा करेगा, और इस-लिए उन्हें आपस में संगठित होकर उस बहुमत को अपने हाथ में कर लेना चाहिए ? इसका कारण इसके सिवा और कुछ नहीं है कि ज़मींदारों को अभी तक जो अधिकार प्राप्त थे, उनका उन्होंने बराबर दुरुपयोग किया है, और जनता नहीं चाहती थी कि समाज का कोई अंग इतना प्रबल हो जाय कि वह निर्बलों को कुचलता रहे। हमारे जमींदार साहबान अपने लिये संरक्षणों और रिआयतों पर ज़ोर देकर जनता में और भी अविश्वास और भय उत्पन्न कर रहे हैं। इस नीति से वे जनता पर आतंक जमा सकते हैं, उसकी सहानुभूति और विश्वास के पात्र नहीं बन सकते। जब तक वे यह न सम-झेंगे कि जनता के हित के साथ उनका भी हित है, और उनके अस्तित्व का उद्देश्य यही है कि वे अपने असामियों की सेवा और सहायता करें, तब तक जनता उनकी ओर से सदैव सशंक रहेगी और उनके विरुद्ध आंदोलन बढ़ता रहेगा। किसान इसलिए समाज का उपकारी अंग है कि उसके बिना समाज एक दिन न चलेगा। दूकानदार सारे दिन दूकान में बैठकर और नौकर सारे दिन स्वामी की आज्ञा पालन करके अपनी कमायी हलाल कर लेते हैं। सभी को अपनी जीविका के लिए कुछ न कुछ परिश्रम करना पड़ता है। यहाँ तक कि साहूकार को भी बहुधा नादिहन्द कर्ज़दारों से पाला पड़ जाता है और उसकी रक़में डूब जाती हैं। लेकिन ज़मींदारों से कोई पूछे, तुम जनता का क्या उपकार

करते हो ? तुम्हारी ज़ात से समाज का क्या भला होता है ? तुममें से जो सम्पन्न हैं वे मज़े से लखनऊ या इलाहाबाद में बँगलों में ऐश करते हैं और जो इतने भाग्यवान् नहीं हैं, वे देहातों में ही मूसलचन्द बने घूमते हैं, जैसे गीदड़ मुर्दे जानवरों की खोज में रात को निकलते हैं। उनका उद्यम इसके सिवा और कुछ नहीं है कि किसी असामी को किसी बहाने फँसाकर उसकी जमा-जथा डकार जायँ। कहीं दो असामियों में लड़ाई हो जाय, ज़मींदार साहब की चाँदी हो गयी। दोनों ही से कुछ न कुछ डाँड़ वसूल करेंगे और चैन की बंसी बजायेंगे। या दाल गलती न देखी, तो पुलिस की दलाली करने लगे और लूट में शरीक हो गये। ऐसी मुफ्तखोर, निकम्मी, लुटेरी, आरामतलब संस्था बहुत दिन जीवित नहीं रह सकती, चाहे वह अष्टधातु के किले ही में क्यों न अपने को बंद कर ले। जनता आज किसी का शिकार नहीं बनना चाहती, ज़मींदार हो या साहूकार, सरकार हो या मिल मालिक—उसे किसी से दुश्मनी नहीं है, उसे दुश्मनी करने की भी शक्ति नहीं, वह असंगठित है, दीन है, पराधीन है। कोई दल अपने को संगठित करके उस पर आतंक जमा सकता है। लेकिन अगर कोई यह चाहे कि उसे अपना शिकार भी बनाये और उससे वोट भी ले, उसे ठोकर भी जमाये और उससे पाँव भी दबवाये तो उसे लज्जित होना पड़ेगा।

दिल्लगी यह है, कि आज भी ज़मींदार साहबान अपने को ज़मीन का मालिक ही समझते हैं। अंग्रेज़ी सरकार के पहले उनकी हैसियत दलालों की थी, जो बादशाह की ओर से लगान वसूल करने के लिए रखे जाते थे और लगान न अदा कर सकने पर निकाल बाहर किये जाते थे और बड़ी ज़िल्लत के साथ। अंग्रेजी राज्य में उनका मान बढ़ गया। सरकार को देश में ऐसे एक जत्थे की जरूरत थी, जो प्रजा पर उसकी हुकूमत जमाने में सहायक हो। उसने यह काम इन्हीं लगान वसूल करनेवालों से लिया। तब से यह लोग अपने को ज़मीन का मालिक समझने लगे। ख़ैर, हमें इससे मतलब नहीं, आप जमीन के मालिक नहीं खुदा सही, लेकिन आप प्रजा के लिए क्या करते हैं ? आप प्रजा के दिये हुए कर में से पचास फी सदी लेते हैं, तो उसके बदले में आप प्रजा के साथ क्या सलूक करते हैं ? आप अगर बीज देते हैं, तो उसका डेवढ़ा वसूल कर लेते हैं, अगर लकड़ी या बाँस देते हैं, तो उसके बदले में चौगुनी बेगार लेते हैं, और आज आपका अस्तित्व इतना निरर्थक हो गया है, कि आप को यह शंका हो रही है, कि कहीं भविष्य में आप का निशान ही न मिट जाय। आप समय की गति के प्रतिकूल चलने का प्रयत्न कर रहे हैं। थोड़े दिनों आप चाहे इस प्रयत्न में सफल हो जायँ, लेकिन वह दिन दूर नहीं है, जब आपको राष्ट्र की इच्छा के सामने सिर झुकाना पड़ेगा और आप आतंक के बल पर नहीं, सेवा के बल पर अपना अस्तित्व क़ायम रख सकेंगे।

१२ फरवरी १९३४

# निरक्षरता की दुहाई

हमारे किसानों की निरक्षरता की दुहाई देना एक फैशन-सा हो गया है, लेकिन किसान निरक्षर होकर भी बहुत से साक्षरों से ज्यादा चतुर हैं। साक्षरता अच्छी चीज़ है और उससे जीवन की कुछ समस्याएँ हल हो जाती हैं, लेकिन यह समझना कि किसान निरा-मूर्ख है उसके साथ अन्याय करना है । वह परोपकारी है, त्यागी है, परिश्रमी है, किफ़ा-यती है, दूरदर्शी है, हिम्मत का पुरा है, नीयत का साफ़ है, दिल का दयालु है, बात का सच्चा है, धर्मात्मा है, नशा नहीं करता, और क्या चाहिए । कितने साक्षर हैं, जिनमें ये गुण पाये जायँ । हमारा तजरबा तो यह है कि साक्षर होकर आदमी काइयाँ, बदनीयत, कानूनी और आलसी हो जाता है । किसान इसलिए तबाह नहीं है, कि वह साक्षर नहीं है, बल्कि इसलिए कि जिन दशाओं में उसे जीवन का निर्वाह करना पड़ता है, उनमें बड़े से बड़ा विद्वान भी सफल नहीं हो सकता । उसमें सबसे बड़ी कमी संगठन की है जिसके कारण जमींदार, साहूकार, अहलकार सभी उस पर आतंक जमाते हैं । लेकिन अगर कोई उनमें संगठन करना चाहे, जिसमें वे इन भेड़ियों के नख और पंजे से बचें, तो उस पर तुरन्त राजद्रोह का और हिज़ मैजेस्टी की प्रजा में विद्वेष पैदा करने का इलज़ाम लग जायगा और उसे जेल की हवा खानी पड़ेगी । किसान लाख साक्षर हो जाय, जब तक वह संगठित नहीं होता, जब तक उसे अपने अधिकारों का ज्ञान नहीं होता, जब तक वह इन समुदायों का मुकाबला नहीं कर सकता, उसका जीवन कभी सुखी न होगा । उसके पास चार पैसे देखकर जमींदार और अहलकार सभी की राल टपकने लगती है और एक न एक खुच्चड़ निकाल कर उसकी कमर खाली कर दी जाती है । अगर राजद्रोह का हौवा न खड़ा कर दिया गया होता, तो राष्ट्रीय सेवक किसानों में बहुत कुछ संगठन कर चुके होते । मगर यहाँ तो यह नीति है कि प्रजा की राजनैतिक चेतना न जागने पावे, नहीं वह अपने हकों पर अड़ना सीख जायगी । इसलिए उनके संगठन का कार्य पब्लिसिटी विभाग के सिपुर्द कर दिया गया है, जो बड़े-बड़े क़स्बों में जाकर अंग्रेजी राज्य के कवित्त सुना आते हैं । एक ओर जनता को नशे की बुराइयों का उपदेश दिया जाता है, दूसरी ओर ऐसी व्यवस्था की जाती है कि लोग ज्यादे से ज्यादे नशे का सेवन करें, जिसमें सरकार की आमदनी में कमी न होने पावे । इस नीति का जब तक प्राधान्य है, साक्षरता से कोई उपकार नहीं हो सकता । जो विद्वान हैं, उन्हें तो हम दूसरों को नोचते खसोटते ही देखते हैं, यहाँ तक कि मन में सन्देह होने लगता है कि क्या यह वही विद्या है, जिसकी इतनी महिमा गायी गयी है । अगर सरकार को जनता के हित की सच्ची लगन हो जाय, तो वह जादू की लालटेनों से, उपदेशों से, सिनेमा चित्रों से थोड़े दिनों में आरोग्य और अच्छी खेती के तरीकों का प्रचार कर सकती है । जिस किसान के द्वार पर खड़े होने की जगह नहीं, वह ताजी हवा कहाँ से लावे, जिसके

भोजनों का ठिकाना नहीं, वह अच्छी खाद कहाँ से लावे। हम तो कहेंगे कि देहातवालों की निरक्षरता ही उसकी रक्षा कर रही है, नहीं उनमें भी वही पाखंड, वही विलास, वही स्वार्थपरता आ जाती, जो आज के विद्वानों को विशेषता है। जो हमारे किसानों को निरक्षर कह कर उन पर दया करते हैं, उन्हें इन निरक्षर भट्टाचार्यों से बहुत सीखने को मिल सकता है। आज अस्सी फी सदी साक्षर बेकार बैठे अपनी साक्षरता के नाम को रो रहे हैं। ऐसी साक्षरता किसानों के लिए घातक होगी। उनमें सब से बड़ी ज़रूरत संगठन की है, जिसमें वे इतनी आसानी से दूसरों के शिकार न बनाये जा सकें और यह संगठन करना राजद्रोह है।

२६ फरवरी १९३४

# यू० पी० काउंसिल में कृषकों पर अन्याय

यू० पी० काउंसिल की इस बैठक में होम मेम्बर सर जगदीश प्रसाद ने एक क़ानून का मसविदा पेश किया था, जिसके अनुसार काश्तकारों से बक़ाया लगान पर बारह रु० सैकड़े ब्याज़ के बदले छ रू० सैकड़े ब्याज की व्यवस्था की गयी थी। यह भी किया गया था कि बक़ाया लगान की इल्लत में काश्तकारों को चार साल तक बेदख़ल न किया जाय। इस मसविदे का श्री रावकृष्णपालसिंह और श्री उपाध्याय ने समर्थन किया। मगर ज़मींदारों को भला कैसे सब्र होता। चारों तरफ़ से छः रू० फी सदी पर समझौता हुआ। चार साल की जगह तीन साल की मुद्दत रखी गयी। यह है हमारे काउंसिलों में किसानों के प्रतिनिधि न रहने का फल। जमींदार साहबान हर मौके पर अपने को किसानों का प्रतिनिधि बतलाया करते हैं। सरकार भी उन्हें किसानों का स्वाभाविक नेता कहती है, लेकिन जब कोई ऐसा अवसर आता है, कि ज़मींदारों से किसानों को कुछ रियायत दिलायी जाय, तो ये स्वाभाविक नेता रस्सी तुड़ाने लगते हैं। ऐसा शायद ही कभी हुआ हो कि ज़मींदार समुदाय ने कभी किसानों के प्रति न्याय का समर्थन किया हो। उस पर वे चाहते हैं कि जनता उनका आदर करे, और उनका यश गाये। ऐसी हरकतों से ज़मींदार लोग अपनी जड़ खोद रहे हैं और जनता में उनका जो कुछ रहा सहा प्रभाव है, उसे भी खोये देते हैं। मि० उपाध्याय ने यही बात जब खोलकर कह दी, तो सारे ज़मींदार भिन्ना उठे, जिनमें जनाब होम मेम्बर साहब भी थे। कहा गया कि इस क़ानून के जन्मदाता मो० फसीहुद्दीन साहब हैं, जो खुद ज़मींदार हैं और जिन्होंने तीन फ़ी सदी सूद की व्यवस्था की थी। बेशक ऐसे ज़मींदार हैं, जिनमें किसानों के प्रति सहानुभूति है, लेकिन उसी तरह जैसे हाउस आफ़ लार्ड में भी दो-एक मेम्बर ऐसे हैं, जिनको भारत पर दया आती है। लेकिन इन बेचारों की नक्कारखाने

में सुनता कौन है। वहाँ तो बहुमत ज़मींदारों का है और सरकार सदैव उनकी रक्षा करती रहती है। किसानों की ग़रीबी पर किसी को तरस नहीं आता। हमें ज़मींदारों से शिकायत नहीं। उनसे जनता ने किसी तरह की आशा रखना छोड़ दिया है। हमें शिकायत सरकार से है, जो किसानों की दशा से भली-भाँति वाकिफ़ होकर भी और यह जानते हुए भी कि इस मंदी में जितनी तबाही उन पर आयी है, उतनी समाज के और किसी अंग पर नहीं आयी, हमेशा ज़मींदारों का ही पक्ष लेती है। जो किसान बड़ी मुश्किल से लगान दे पाता है, यहाँ तक कि ज़मींदारों के कथनानुसार हर साल पचास फ़ी सदी लगान बाक़ी रह जाता है, वह सूद कहाँ से दे सकता है। ज़मींदार उस पर यों ही बक़ाया नहीं छोड़ देते। मार धाड़, कुरकी-सरसरी सब कुछ करके तब चुप होते हैं। जब इतने पर भी काश्तकार लगान पूरा नहीं अदा कर सकता, तो वह नौ फी सदी सूद कहाँ से देगा। रिआयत ही करते हो, तो ऐसी रिआयत करो कि उसका कुछ महत्व हो। इन भले आदमियों को यह नहीं सूझता कि उन्हें पैंतालीस भी सदी का जो नफ़ा होता है, वह तो मानो मुफ़्त ही है। वह कोई परिश्रम नहीं करते, पसीना नहीं बहाते, केवल दो-चार शहने रखकर रुपये वसूल कर लेते हैं और बैठे मौज उड़ाते हैं। उनके मुक़ाबले में किसानों की क्या दशा है? एक लाख किसानों को खड़ा कर दीजिए। शायद ही किसी की देह पर साबित कपड़े निकलें। ज़मींदारों पर भी करज़ इसलिए है कि वह आमदनी से ज़्यादा खर्च करते हैं। काश्तकार इसलिए तबाह हैं कि उसकी खेती में न काफ़ी उपज है, न जिसका अच्छा दाम है और उस पर एक न एक दैवी बाधा सदैव उसके पीछे पड़ी रहती है। मगर यहाँ तो अपना पेट अफरना चाहिए, कोई भूखा मरता हो, तो मरे। फिर भी यह शिकायत कि जनता पर ज़मींदारों का प्रभाव नहीं है।

२६ फरवरी १९३४

# जमींदारों ने फिर मुँह की खायी

यू० पी० काउंसिल में अवध के एक ताल्लुकेदार साहब ने यह प्रस्ताव किया कि उन्हें असामियों से लगान वसूल करने के लिए असामियों से ज़्यादा सख्ती से काम लेने का अख्तियार दिया जाय। खुद तो ये लोग रोया करते हैं कि सरकार उनसे बड़ी सख्ती से माल-गुजारी वसूल करती है, लेकिन खुद जिस बात से उन्हें शिकायत है वही अधिकार दूसरों पर प्राप्त करना चाहते हैं, शुक्र यह है कि गवर्नमेंट ने इस प्रस्ताव को स्वीकृत किया नहीं, नहीं तो गज़ब ही हो जाता। जमींदार लोग भूल जाते हैं कि किसानों पर वे जितनी सख्ती करते हैं, अगर उसका शतांश भी सरकार उन पर करे तो वह

ज़मींदारी छोड़ कर भाग खड़े हों। सरकार ज्यादा से ज्यादा हिरासत में ले लेती है, यहाँ तो किसानों पर डंडे भी पड़ते हैं, उन्हें धूप में भी खड़ा किया जाता है, मुर्ग़ा भी बनाया जाता है। और अब आप क्या अख़्तियार चाहते हैं कि असामी से लगान न वसूल हो तो उसे पीस कर पी जाँय? किसान से अगर लगान नहीं वसूल होता तो इसलिए कि वह दे नहीं सकता। उस पर तरह-तरह की दैवी आफतें आती रहती हैं, जिनसे उसका कोई काबू नहीं चलता। उस ग़रीब को तो आने रोज की मजूरी भी नहीं पड़ती। ज़मींदार अगर लगान नहीं दे सकता तो इसलिए कि वह ऐश-आराम में अपनी आमदनी से ज्यादा खर्च कर देता है। और फिर तो जो कुछ उसे मिलता है वह माले मुफ़्त। हाँ, जिन बेचारे ज़मींदारों ने गाढ़ी कमायी के पैसे से ज़मींदारी खरीदी है, उनकी दशा शोचनीय है। ख्वाब देख रहे थे बेसी लगान करके घर भर लेने का, कहाँ अब रुपये का सूद भी नहीं निकल रहा है, मगर लगान न सही, सीर, सायर तो है, नज़राना तो है, चौथ तो है, बेगार तो है। और अगर उसने गलती की तो उसका फल भोगे। बैंकों और मिलों में तो पैसे कभी-कभी डूब जाते हैं। सरकार के इस जवाब से ज़मींदारों की आँखें अगर अब तक नहीं खुली थीं तो अब खुल गयी होंगी। उन्हें समय की गति पहचाननी चाहिए और अपने ही हाथों अपने पाँव में कुल्हाड़ी न मारनी चाहिए क्योंकि वह दिन बहुत दूर नहीं है, जब किसान के हाथ में कुछ शक्ति होगी और उसकी भी कुछ आवाज़ होगी।

१६ मार्च १६३३

## किसान सहायक एक्ट

दिसम्बर में किसानों और काश्तकारों को महाजनों के अन्याय से बचाने के लिए जो कानून बनाया गया था, उसे गवर्नर ने फिर से विचार किये जाने के लिए वापस कर दिया है। थोड़े दिन हुए बैंकरों का एक डेपूटेशन सर माल्कम हेली के पास गया था। यह उसी का परिणाम है। वह बिल बना था किसानों की रक्षा के लिए। मगर हुआ यह है कि किसान तो पीछे रह गये, बड़े-बड़े ज़मींदारों और ताल्लुकेदारों के हित को ही प्रधानता दे दी गयी। बेचारा किसान जहाँ का तहाँ रह गया। किसान ने कर्ज लिया है बैलों के लिए या बीज के लिए या खाने के लिए। उसको यदि सरकार ऋण से मुक्त करा दे, तो वह कृषक-समाज का उद्धार करेगी। ज़मींदारों ने कर्ज लिया है ऐयाशी के लिए, शराबखोरी के लिए, बड़े-बड़े महल बनवाने के लिए। उनके हित के लिए किसानों को क्यों दबाया जाय, जो समाज में ज़मींदारों से कहीं उपयोगी हैं।

१६ अप्रैल १६३४

# बम्बई के मजूरों की हड़ताल

बम्बई के मजूरों की हड़ताल अभी तक जारी है, और उसका क्षेत्र दिन-दिन बढ़ता जाता है। नागपुर और दिल्ली में कई मिलें बन्द हो गयी हैं। सरकार ने बम्बई में मजूरों के प्रमुख नेताओं को हिरासत में ले लिया है और मजूरों पर कई बार लाठी चार्ज हो चुके हैं और गोलियाँ भी चली हैं। हुल्लड़बाजी तो कोई सरकार न पसन्द करेगी और उसे रोकना उसका काम है। यह भी मानी हुई बात है कि ऐसी हड़तालों में कुछ न कुछ हुल्लड़बाजी होना लाज़िमी है और स्वेच्छा से हड़ताल करनेवालों की तादाद कभी बहुत ज्यादा नहीं होती, लेकिन सरकार का काम केवल हुल्लड़बाजी को रोकना ही नहीं है बल्कि इसकी तहकीक़ात भी करना है कि मजूरों की शिकायतें क्या हैं, और वह जा हैं या बेजा। मजूरों को हुल्लड़बाजी से कोई प्रेम नहीं है और न वे अकारण अपना सिर फोड़वाने, या गोली खाने के लिए तैयार हो जाते हैं। फ़रजी शिकायतों के बल पर कोई भी नेता इतनी बड़ी हड़ताल नहीं करा सकता, और होती भी तो बहुत जल्द ठंडी हो जाती। जब सरकार इन झगड़ों में दखल देती है, तो उसे दोनों तरफ को दलीलें सुननी चाहिए। हम यह मान लेते हैं कि नेताओं ने न उभाड़ा होता, तो मजूर दबे-दबाये अपना काम करते रहते और हर तरह को सख्ती सहते जाते, लेकिन नेता वही होता है जो गरीबों और मजूरों के दुःख से केवल दुखी होकर न रह जाय, बल्कि उसके निवारण के उपाय भी बताये। मजूरों को मजूरी घटायी जा रही है, और यह कहा जा रहा कि मालिकों को लाभ नहीं हो रहा है। इसका फैसला कौन करे कि वास्तव में लाभ हो रहा है या नहीं। सम्भव है, मालिक को आशानुसार लाभ न होता हो और वह इसे हानि समझता हो। या मैनेजिंग एजेंट लोग लम्बी-लम्बी रक़म जेब में डाल कर कहते हों कि कुछ नफ़ा नहीं हो रहा है। इसकी पूरी जाँच होनी चाहिए। इतना लिख चुकने पर हमें यह जानकर संतोष हुआ कि बम्बई की इस समस्या की जाँच करने के लिए एक कमेटी बनायी गयी है, जिसने अपना काम शुरू कर दिया है। हमें आशा है इस कमेटी में मजूरों की शिकायतों पर ध्यान दिया जायगा। अब वह जमाना नहीं रहा, जब मजूर अपनी दशा को अपने भाग्य के अधीन समझ कर संतुष्ट हो जाते थे। मजूर अब अपनी दशा और भाग्य को सुधारना चाहता है और उसका प्रयत्न करता है। मजूरों ने अन्य देशों में कैसे-कैसे अधिकार प्राप्त कर लिये हैं, इससे वे बेखबर नहीं हैं। वह अपना खून और पसीना एक करके भी भर पेट अन्न नहीं पाता, उल्टे उसकी मजूरी काटी जाती है, उधर मिल के पूँजीपति, डाइरेक्टर और मैनेजिंग ऐजेंट कुछ नफ़ा न होने पर भी उसी शान और सुख से दनदना रहे हैं, तो उसका खून खौल उठता है और वह इस व्यवस्था को जड़ से खोद डालना चाहता है, जिसमें ऐसा अन्याय सम्भव है, चाहे इस

कोशिश में उसकी जान ही पर क्यों न बन आये। वह यह नहीं देख सकता कि उसकी मेहनत की कमायी पर दूसरे मौज करें और वह मुँह तकता रहे। अब तो उसे तब ही सन्तोष हो सकता है कि मिल के प्रबन्ध में उसके प्रतिनिधि भी रहें और लाभ में उसका भी भाग हो। यह सहकारी आयोजना ही अब इस समस्या को हल कर सकती है, दूसरा कोई उपाय नहीं।

७ मई १९३४

# काशी म्युनिसिपल बोर्ड

संयुक्त प्रान्तीय कौंसिल में, एक प्रश्न के उत्तर में सरकार की ओर से कहा गया था कि काशी म्युनिसिपल बोर्ड की जाँच के लिए नियुक्त समिति की सर्वसम्मत रिपोर्ट है कि बोर्ड को मुअत्तल कर दिया जावे तथा प्रबन्ध सरकार अपने हाथ में ले ले। काशी म्युनिसिपल बोर्ड के प्रबन्ध के विषय में हमें भी ज़बरदस्त शिकायत है तथा हम भी यह स्वीकार करते हैं कि बोर्ड का प्रबन्ध अनेक कारणों से बहुत ही असन्तोषजनक है। फिर भी, हमारी धारणा है कि इस बोर्ड में कई ऐसे कर्मचारी हैं, जो बहुत ही योग्य हैं, कई ऐसे मेम्बर हैं जो बड़े परिश्रमी तथा निस्पृह सेवक हैं, पर अभी तक अनेक कारणों से उनको पर्याप्त सेवा का अवसर नहीं मिला है। राजनीतिक कारणों से नगर के प्रथम श्रेणी के नागरिक बोर्ड की ओर से उदासीन रहे हैं, कुछ को जेल यातनाओं के कारण काम करने का मौका नहीं मिला है। बोर्ड के कार्यों में पूरी दिलचस्पी स्वयं उनके सदस्य या चेयरमैन भी नहीं लेते, इसके सबसे ताजे उदाहरण हमारे सामने कई हैं, पर यदि राजनीतिक परिस्थिति सुधरे तथा सरकार नगरनिवासियों की निर्वाचक-योग्यता बढ़ा, पुनः निर्वाचन करा दे, तो कोई कारण नहीं है कि नगर का पूरा सुधार न हो जावे, तथा बोर्ड का काम ठीक रास्ते पर आ जावे। पर सरकारी प्रबन्ध में बोर्ड की हालत सुधरेगी, यह निश्चित नहीं है। जब तक बोर्ड सरकार के हाथ में थी, कोई विशेष उन्नति नहीं हुई। लाखों का कर्जा और सफ़ाई की हीन-दशा दोनों ही छोड़कर सरकार ने गैर-सरकारियों के हाथ में बोर्ड का इंतजाम सौंपा था। अब किस प्रकार आशा की जावे कि सरकार अधिक सफल होगी ! काशी की जो कुछ उन्नति हुई है, वह गैर सरकारी बोर्ड के ही कार्य-काल में, और हमारी सम्मति में गैर सरकारी प्रबन्ध सदैव उत्तम होता है, कम से कम निरंकुश नहीं होता।

कौंसिल के पिछले अधिवेशन में श्रीयुत गजाधर प्रसाद का यह प्रस्ताव बड़ा उपयोगी था कि स्थानीय शासन-विभाग के मन्त्री किसी बोर्ड के विषय में कार्रवाई करने

हैं। मगर यह न समझिये कि हम एक पैसा आपसे लेकर अपनी जेब में रख लेंगे। हमने 'जागरण' में दो एक फोटो और एक कार्टून भी देने का प्रबन्ध किया है, उसका मुख पृष्ठ भी मोटे कागज पर छपेगा और इस तरह आपका एक पैसा हमारी जेब में न जाकर किसी रूप में आपके पास पहुँच जायगा।

१० अप्रैल १९३३

# 'जागरण' का पहला वर्ष

इस संख्या से 'जागरण' का दूसरा वर्ष आरंभ होता है। भारत में आधे नव-जात शिशु पहले वर्ष में ही जीवन-लीला समाप्त कर देते हैं। वह खटके का साल निकल गया और आज उसकी पहली वर्षगाँठ पर हम अपने कृपालु साहित्यिक मित्रों, सहृदय पाठकों और उत्साही एजेंटों को बधाई देते हैं। हम तो निमित्तमात्र हैं। मित्रों ने जिस उदारता से हमारी सहायता की है, उसके लिए हम उनके चिर ऋणी रहेंगे। देश की जैसी दीन आर्थिक दशा है और हिन्दी समाचार पत्रों के प्रति शिक्षित समाज में जो उदासीनता है, उसको देखते हुए यह साल इतना बुरा नहीं रहा। इन बारह महीनों में हमें जो कुछ जागरण भेंट करने पड़े, उसका खेद नहीं है। रुपये का इससे बढ़कर हम और क्या सदुपयोग कर सकते थे। अगर धन का अभाव न होता, तो 'जागरण' इस शान से निकलता कि हिन्दी संसार को उस पर गर्व होता, लेकिन हम अपनी सामाओं के अन्दर रह कर जो कुछ कर सकते थे वह किया और करते रहेंगे, व्यापारिक दृष्टि से यह उद्योग सफल हो या न हो। हम केवल इतना ही निवेदन करना चाहते हैं कि जागरण को हमने व्यापारिक लाभ के लिए नहीं निकाला था। उसका मुख्य उद्देश्य सद्विचारों का प्रचार है। हाँ, यह हम जरूर चाहते हैं कि वह अपने पैरों पर खड़ा हो जाय, क्योंकि उसी दशा में उसका जीवन निरापद रह सकता है। अगर हमारे पाठक समझते हों कि 'जागरण' राष्ट्र और साहित्य की कुछ सेवा कर रहा है तो उनका कर्त्तव्य है कि उसकी उपयोगिता का क्षेत्र बढ़ावें और 'जागरण' की बिरादरी को प्रसा-रित करें। इस तरह की बातें सम्पादक लोग किया ही करते हैं, पाठक परवा नहीं करते। इसलिए अपना दुखड़ा न रोना ही अच्छा है। हम इस अमर सिद्धान्त पर भरोसा कर लेना ही उचित समझते हैं कि जो चीज़ अच्छी होती है, उसे ग्राहकों की कमी नहीं रहती। अगर किसी चीज़ के ग्राहक नहीं हैं तो समझ लेना चाहिए कि उसकी संसार को जरूरत नहीं। पाठक अपना कर्त्तव्य करें या न करें, हम तो अपना हक़ अदा किये ही जायेंगे। अगले अंक से हमने एक उच्च कोटि का उपन्यास धारावाहिक रूप से देने का निश्चय किया है। हम यह प्रयत्न भी कर रहे हैं कि विदेशी पत्रों से उपयोगी, ज्ञान-

वर्द्धक अनुवाद इससे अधिक दे सकें और कार्टून तथा चित्रों को बढ़ाने का उद्योग भी किया जा रहा है। हम आशा करते हैं कि प्रेमी पाठक हमें अपने सद्परामर्श देते रहेंगे, जिससे हम पत्र को अधिक उपयोगी बनाने में समर्थ हो सकें।

**१३ अगस्त १९३३**

# जागरण की समाधि

लगभग पौने दो साल तक देश की भली-बुरी सेवा करने के बाद 'जागरण' अब उतने दिनों के लिए समाधि ले रहा है, जब तक वह इस योग्य न हो जाय कि इससे अच्छे रूप में, पाठकों की सेवा कर सके। हमने जिस वक्त इसे हाथ में लिया था, आशा थी कि हम इसे हिन्दी का आदर्श साप्ताहिक-पत्र बना सकेंगे। अन्य कितनी ही मानवी आशाओं की भाँति हमारी वह आशा पूरी न हुई और इस रूप में इसे चलाते रहना हमें रुचिकर न हुआ। हमें यह तो पहले भी मालूम था कि पत्र-संचालन भी व्यवसाय है और अन्य व्यवसायों की भाँति आजकल इसे भी बड़ी पूंजी की ज़रूरत है। पर हमने सोलह आने व्यवसाय-बुद्धि से इसका भार न लिया था, अपनी शक्ति और समय के सदुपयोग का भाव ही प्रधान था। हम प्रसन्न हैं, कि उदार साहित्यिक मित्रों और कृपालु पाठकों ने हमें इतने दिनों सेवा करने का अवसर दिया। हम उनका एहसान कभी न भूलेंगे। जीवन नये-नये अनुभवों का नाम है। और हमें जागरण के संचालन द्वारा जो अनुभव हुए, वह दूसरों से सुन-सुनाकर कभी न होते। हमने अपनी परिमित सीमा के अन्दर वही लिखा, जो हमारी आत्मा ने कहा और उन्हीं बातों का समर्थन किया, जिसे हमने अपनी बुद्धि के अनुसार देश के लिए हितकर समझा। हमने कभी किसी का दिल दुखाने की या सस्ती शोहरत हासिल करने की चेष्टा नहीं की। फिर भी यदि हमने अनजान में किसी का दिल दुखाया हो, तो हम सच्चे दिल से उसके लिए क्षमा माँगते हैं।

जिन ग्राहकों के पैसे हमारे ऊपर आते हैं, उनसे हमारी विनती है कि वे हमें 'हंस' की प्रतियाँ भेजकर उस ऋण को चुकाने की अनुमति दें। जिन सज्जनों के पास 'हंस' जाता हो, वे उस मूल्य की पुस्तकें हमसे ले सकते हैं। हमें आशा है कि पाठक हमें क्षमा करेंगे। अन्त में हम कवि मीर के शब्दों में पाठकों से विदा माँगते हैं—

अब तो जाते हैं मैकदे से मीर।
फिर मिलेंगे अगर खुदा लाया।

**२१ मई १९३४**